# इस वर्ष के दो प्रमुख महापर्व

सम्वत् २०६१ (सन् 2004 ई.) को भारतवर्ष में दो महापर्व घटित हो रहे हैं।

(1) **अर्ध-कुम्भी पर्व हरिद्वार** (13 अप्रैल, मंगलवार)

(2) **कुम्भ-महापर्व, उज्जैन** (4 मई, मंगलवार)

दोनों महापर्वों पर स्नानदान आदि की मुख्य पुण्य तिथियाँ इस प्रकार से होंगी।

## (1) अर्धकुम्भी पर्व हरिद्वार—



सिंहस्थ गुरु के संचार काल में जब सूर्य मेष राशि में प्रवेश करता है, उस दिन हरिद्वार के तीर्थ पर **अर्ध-कुम्भी** के पर्व का आयोजन होता है। इस दिन हरिद्वार में श्रीगंगा स्नान तथा जप, तप, दान आदि का विशेष माहात्म्य माना गया है। इस वर्ष वैशाख कृष्ण नवमी तिथि, मंगलवार के दिन, **13 अप्रैल, सं. 2004 ई. को अर्ध-कुम्भी** का पुण्य योग बन रहा है। कुम्भ महापर्व की भान्ति ही अर्ध-कुम्भी के पर्व पर भी तीर्थों पर स्नान, जप, ध्यान, पाठ, दान, हवन-यज्ञ एवं मन्त्र-अनुष्ठान आदि शुभ कर्मों को करने का विशेष माहात्म्य माना जाता है। **13 अप्रैल,** मंगलवार को 24/50 घट्यादि पर **हरिद्वार** में मुख्य स्नान होगा। परन्तु श्रीगंगा स्नान का मुख्य पुण्यकाल सूर्य के **अरूणोदय काल** (प्रातः 5/20 बजे) से और संक्रान्ति का विशेष पुण्य समय 13/50 घट्यादि अर्थात् दुपैहर 11 बजकर 38 मिनट से प्रारम्भ हो जाएगा।

अर्ध-कुम्भी महापर्व हरिद्वार के पावन तीर्थ स्थल पर लाखों की संख्या में श्रद्धालु जन पहुँचकर स्नान, जाप, ध्यान, तप, दान आदि करके अपना जीवन सार्थक करेंगे। इस पुण्य तीर्थ संगम पर अनेक सिद्ध-पुण्यात्मा महापुरुष एवं सन्त-महात्मा भी स्नान आदि हेतु पधारेंगे। श्रद्धालु लोग उन महात्माओं के दर्शन करके एवं उनके प्रवचनों से कृतार्थ होंगे। कुछ महात्मा लोग महापर्व से कुछ मास पूर्व ही तीर्थ स्थल की पुण्य भूमि पर आकर परम तत्त्व की प्राप्ति के लिए जप, तप, यज्ञ एवं ध्यान आदि साधना में लग जाते हैं।

हरिद्वार में **अर्ध-कुम्भी महापर्व के उपलक्ष्य में मुख्य स्नान तिथियों** का विवरण इस प्रकार है—

**(क) प्रथम स्नान**—चैत्र **अमावस** तिथि, **शनिवार** (20 मार्च, सं. 2004 ई.) इस दिन सायन मेष संक्रान्ति एवं सिंहस्थ गुरु होने से स्नान, दान, जपादि करने का विशेष माहात्म्य होगा।

**(ख) द्वितीय स्नान**—चैत्र शुक्ल प्रतिपदा, **रविवार** (21 मार्च, सन् 2004 ई.) इस दिन नया सम्वत्सर (वि. २०६१) और नवरात्र का प्रारम्भ दिन है।

**(ग) तृतीय स्नान तिथि—चैत्र पूर्णिमा सोमवार** (5 अप्रैल, सं. 2004 ई.) इस दिन से **वैशाख स्नान** का पुण्यकाल प्रारम्भ होता है।

**(घ) चतुर्थ मुख्य स्नान**—वैशाख कृष्ण नवमी, **मंगलवार** (13 अप्रैल, सं. 2004 ई.), मेष संक्रान्ति का पुण्यकाल दुपैहर 11/38 बजे से शुरू होगा, परन्तु इस दिन **अरूणोदय** कालिक स्नान (प्रातः 5/20 बजे) तथा उसके बाद सारा दिन भी स्नान-दान, पूजा आदि के लिए **विशेष प्रशस्त** एवं पुण्यप्रद रहेगा। इस दिन हरिद्वार में सूर्योदय 5 बजकर 56 मिनट पर होगा।

**(ङ) पंचम स्नान**—वैशाख **सोमवती अमावस, चन्द्रवार** (19 अप्रैल, सं. 2004 ई.), को भी श्री गंगास्नान अर्धकुम्भ के उपलक्ष्य में अत्यन्त पुण्यप्रदायक रहेगा।

**(च) षष्ठ स्नान**—वैशाख शुक्ल तृतीय **गुरूवार** (अक्षया तीज, 22 अप्रैल, सं. 2004 ई.) को युगादि तिथि होने से स्नान-दानादि का विशेष महत्त्व होगा।

**(छ) सप्तम अन्तिम स्नान—वैशाख पूर्णिमा, मंगलवार** (4 मई, सं. 2004 ई.) को चन्द्रग्रहण भी होने से इस दिन भी स्नान, दान, जपादि के लिए विशेष माहात्म्य रहेगा।

**जो लोग किसी कारण अर्ध-कुम्भी हरिद्वार न जा सकें, वे अपने निवास स्थान के पास पड़ने** वाली नदी, तालाब, बावड़ी या समुद्र में अथवा बाल्टी आदि में गंगाजल मिश्रित से स्नान एवं श्रीगंगा जी (हरिद्वार) का ध्यान करते हुए भगवान विष्णु, शिव एवं सूर्यादि देवों के स्तोत्रों का जाप करें तथा सूर्य भगवान को विधिपूर्वक अर्घ्य देना तथा बर्तन, अन्न, वस्त्र, फल धनादि का यथाशक्ति दान कर पुण्य फल प्राप्त कर सकते हैं।

## (2) कुम्भ महापर्व (सिंहस्थ) उज्जैन—



प्रयागराज, उज्जैन, हरिद्वार और नासिक (त्र्यम्बकेश्वर) इन चारों प्रसिद्ध तीर्थ स्थानों पर हर बारह वर्षों के बाद सूर्य, गुरु (बृहस्पति) एवं चन्द्रमा—इन ग्रहों में परस्पर विशेष स्थिति उत्पन्न हो जाने से कुम्भ महापर्व का भव्य सम्मेलन आयोजित होता है। इस महापर्व पर लाखों श्रद्धालु तथा सन्त-महात्मा लोग स्नान-दान, जप-ध्यान आदि करके पुण्य लाभ करते हैं।

इस वर्ष **वैशाख शुक्ल पूर्णिमा, 4 मई-मंगलवार, सं. 2004 ई.** को उज्जैन **(अवन्तिकापुरी)** में शिप्रा नदी के तट पर कुम्भ महापर्व का आयोजन होगा। ग्रह योगानुसार जब वैशाख पूर्णिमा के दिन सूर्य मेष राशि में हो, गुरु सिंह राशि में और चन्द्रमा स्वाती नक्षत्र एवं तुला राशि में हो, तो **उज्जयिनी (उज्जैन)** में कुम्भ महापर्व लगता है—

**माधवे धवल पक्षे सिंहे जीवे, अजगे रवौ, तुला राशौ निशानाथे।**

**स्वातिभे पूर्णिमातिथौ उज्जयिन्यां तथा कुम्भ योगोजातः क्षमातले॥**

उपरोक्त ग्रहयोग 4 मई, मंगलवार (वैशाख पूर्णिमा तिथि) को घटित हो रहा है, जिससे उज्जैन में यह पुण्य महापर्व मनाया जा रहा है। मुख्यतः गुरू के सिंहस्थ राशिकालीन ही यह महापर्व घटित होता है। इस कारण इसे **सिंहस्थ पर्व** भी कहते हैं।

4 मई, मंगलवार को **खग्रास-चन्द्र ग्रहण** भी होने के कारण इस दिन कुम्भ पर्व (उज्जैन) पर स्नान, जप, तप एवं दान आदि का महत्त्व और भी बढ़ जाएगा। पुराणों में कुम्भ महापर्वों के सम्बन्ध में अनेक कथाएँ मिलती हैं। इनमें स्कन्द पुराण की कथा प्रसिद्ध है—

स्कन्द पुराण में वर्णित कथानुसार मन्थन से प्राप्त अमृत से भरे कलश (कुम्भ) की प्राप्ति के लिए देवताओं और राक्षसों के मध्य द्वादश (१२) दिव्य दिनों (मनुष्यों के १२ सौर वर्षों के तुल्य) पर्यन्त घोर युद्ध हुआ। इस युद्ध के दौरान अमृत से भरे कुम्भ को राक्षसों से बचाने के लिए इन्द्र पुत्र-जयन्त ने उसे प्रयाग, हरिद्वार, उज्जैन व नासिक आदि स्थलों पर छिपाने के प्रयास किए। छीना झपटी में अमृत से भरा कुम्भ छलकने से उक्त स्थानों पर अमृत की कुछ बूंदें गिर गईं। इसी कारण इन चारों तीर्थ स्थानों पर प्रति १२ वर्षों के पश्चात् एक बार कुम्भ पर्व मनाया जाता है। अमृत से भरे कलश को सूर्यदेव ने फूटने से बचाया, बृहस्पति ने उसे भूमि पर गिरने से तथा चन्द्रमा ने अमृत को पूरा छलकने से बचाया। जिससे इन तीनों ग्रहों में विशेष सम्बन्ध होने पर कुम्भ महापर्व मनाया जाता है।

## कुम्भ पर्व पर स्नान दानादि का महत्त्व

शास्त्रों में उज्जैन, हरिद्वार, प्रयाग, नासिक आदि तीर्थों पर कुम्भ स्नान, दान, जप, ध्यान एवं यज्ञादि अनुष्ठान करने का विशेष माहात्म्य माना जाता है। हज़ारों अश्वमेघ यज्ञ करने से एवं सैंकड़ों वाजपेय यज्ञ करने से अथवा सारी पृथ्वी की लाख बार प्रदक्षिणा करने से जो पुण्य फल प्राप्त होते हैं, वो सब फल मात्र कुम्भ स्नान करने से प्राप्त हो जाते हैं—

अन्य च, **अश्वमेघ सहस्राणि वाजपेय शतानि च।**
**लक्षं प्रदक्षिणा भूमेः कुम्भ स्नानेन हि तत्फलम्॥**

## कुम्भ महापर्व (उज्जैन) पर मुख्य स्नानतिथियां

4 मई, 2004 ई. को **कुम्भ स्नान** का विशेष पुण्यकाल अरूणोदय काल (सूर्योदय से डेढ़ घड़ी पूर्व) अर्थात् सू. उ. से 36 मिनट पहले का समय अरूणोदय काल होगा। जोकि प्रातः लगभग 5.19 घं. मिं. बजे होगा)। तदुपरान्त सूर्योदय तथा उससे अढ़ाई घण्टे तक स्नान, दान आदि कर्मों के लिए विशेष पुण्य प्रदायक रहेगा। मुख्य स्नान तिथि (4 मई, मंगलवार) के अतिरिक्त, उज्जैन में शिप्रा नदी के तट पर कुछ अन्य विशेष तिथियों में भी स्नान, दान आदि का माहात्म्य रहेगा, यथा—

**प्रथम स्नान**—चैत्र शुक्ल एकादशी, गुरूवार, तदनुसार 1 अप्रैल को प्रातः अरुणोदय काल 5 बजकर 46 मिनट से स्नान का पुण्य काल शुरू होगा।

**द्वितीय स्नान**—चैत्र पूर्णिमा, सोमवार को हस्त नक्षत्र में 5 अप्रैल की प्रातः 5 बजकर 44 मिनट से स्नान का पुण्य काल शुरु होगा।

**तृतीय स्नान (वरूथिनी एकादशी)**—वैशा. कृ. ११, गुरुवार, दिनांक 15 अप्रैल सन् 2004 ई., पुण्यकाल प्रातः 5/34 से शुरू।

**चतुर्थ स्नान**—वैशाख कृष्ण अमावस, सोमवार, रेवती नक्षत्र कालीन 19 अप्रैल की प्रातः 5 बजकर 36 मिनट से पुण्य काल प्रारम्भ होगा।

**पंचम स्नान**—वैशाख शुक्ल तृतीया, गुरूवार, कृतिका नक्षत्र कालीन तदनुसार 22 अप्रैल, 2004 ई. को प्रातः 5.27 से शुरू होगा।

**षष्ठ स्नान**—वैशाख शुक्ल पंचमी तिथि, तदनुसार 24 अप्रैल, 2004 ई. 5.26 से पुण्यकाल।

**सप्तम स्नान**—वैशाख शुक्ल एकादशी, १ मई, शनिवार पुण्य प्रातः 5.21 से शुरु होगा।

**अष्टम शाही स्नान**—वैशाख शुक्ल पूर्णिमा, मंगलवार 4 मई, 2004 ई. को कुम्भ पर्व का अन्तिम प्रमुख स्नान रहेगा, इसी दिन सिद्ध साधु महात्माओं की शोभा यात्राएं भी निकलेंगी। इस *दिन उज्जैन में सूर्योदय 5 घं. 55 मिं. पर होगा परन्तु स्नानादि का पुण्यकाल अरुणोदय काल 5 घं. 19 मिं. से ही प्रारम्भ हो जाएगा। वस्तुतः अर्धकुम्भ एवं कुम्भ पर्व भारतीय जन-जीवन की आध्यात्मिक, बौद्धिक एवं सांस्कृतिक चेतना के विभिन्न आयामों के अद्भुत संगम का प्रतीक होता है, जिसमें भारत के ही नहीं बल्कि विश्व के अनेक धर्म-गुरूओं, सिद्ध-महात्माओं, महापुरूषों एवं धर्म-परायण श्रद्धालुओं का समागम होता है।*

**विशेष**—उज्जयिनी का सिंहस्थ कुम्भ में शाही स्नान एक बार ही होता है।

## कालसर्पयोग-अरिष्ट निवारक कुछ उपाय

**जन्म कुण्डली में यदि राहु और केतु के बीच एक ही तरफ में सभी सातों ग्रह (सू०, चं०, मं०, बु०, गु०, शु०, श०) पड़ जाएँ, तो कालसर्प नाम** योग बनता है। इस योग में उत्पन्न जातक (पुरुष अथवा स्त्री) को व्यवसाय, धन, परिवार एवं सन्तानादि के कारण विविध परेशानियों एवं दुःखों से पीड़ित रहना पड़ता है— **अग्रे वा चेत् पृष्ठतोऽप्येकपार्श्वे भानांषट्के राहुकेत्वो न खेटः।**
**योगः प्रोक्तः कालसर्पश्च तस्मिन्जातो जाता वाऽर्थपुत्रर्त्तिमीयात्॥**

**काल सर्पयोग** से पीड़ित कुछ उल्लेखनीय महत्त्वपूर्ण कुण्डलियाँ इस प्रकार से हैं—स्वतन्त्र **भारतवर्ष** एवं **पाकिस्तान की जन्म कुण्डली, पं० जवाहर लाल नेहरू**, पाकिस्तान के भूतपूर्व शासक **जुल्फ़कार भुट्टो, हिटलर (जर्मनी), सुश्री लतामंगेशकर** इत्यादि। इनकी कुण्डलियों का विश्लेषात्मक अध्ययन ज्योतिष तत्त्व (फलित खण्ड) में पढ़ें।

यदि कुण्डली में **काल सर्पयोग** पड़ा हो, तो निम्नलिखित किंचित् उपाय करने **शुभ एवं कल्याणकारी** होंगे—(१) **कालसर्प** की अरिष्ट शान्ति के लिए शिव मन्दिर में सवा लाख **ॐ नमः शिवाय** मन्त्र का पाठ करना तथा पाठोपरान्त रूद्राभिषेक करवाने का विशेष महत्त्व है। साथ ही शिवलिंग पर चांदी का **सर्प युगल-नाग स्तोत्र** एवं नाग पूजनादि करके चढ़ाना शुभ होगा। **नाग गायत्री मन्त्र—ॐ नव कुलाय विद्महे विषदंताय धीमहि तन्नो सर्पः प्रचोदयात्॥** (२) प्रत्येक शनिवार एक नारियल को तैल एवं काले तिलों का तिलक लगाकर, मौली लपेटकर अपने शिर से तीन बार (घुमा कर **ॐ भ्रां भ्रीं भ्रौं सः राहवे नमः** मन्त्र कम-से-कम तीन बार पढ़कर चलते पानी में बहा देवें—ऐसे कम-से-कम **पाँच शनिवार** करें। (३) प्रत्येक **शनिवार** कुत्तों को दूध और चपाती डालनी तथा गौओं कौओं को तैल के छींटें देकर रसोई की प्रथम चपातियां डालना शुभ है। (४) **कालसर्प** योग के कारण यदि वैवाहिक जीवन में बाधा आती हो, तो जातक पत्नी के साथ दोबारा विवाह करें एवं घर के चौखट द्वार पर चांदी का स्वस्तिक चिन्ह बनवा कर लगवाएं। (५) घर में **मयूर पंख** का पंखा पवित्र स्थान पर रखें तथा भगवान् शिव का ध्यान करते हुए प्रातः उठते ही तथा सोने से पूर्व मयूर पंखे द्वारा हवा करें। (६) प्रत्येक संक्रान्ति को गंगा जल सहित गोमूत्र का छिड़काव घर के सभी कमरों में करें।

# ग्रहण विवरण ( संवत् २०६१ वि. )

वि. संवत् २०६१ में पृथ्वी पर कुल चार ग्रहण होंगे—

( 1 ) **खण्डग्रास सूर्यग्रहण** ( 19 अप्रैल, 2004 ई., सोमवार )
( 2 ) **खग्रास चन्द्रग्रहण** ( 4 मई, 2004 ई., मंगलवार )
( 3 ) **खण्डग्रास सूर्यग्रहण** ( 14 अक्तू., 2004 ई., सोमवार )
( 4 ) **खग्रास चन्द्रग्रहण** ( 28 अक्तू., 2004 ई., गुरुवार )

इन ग्रहणों में से (2) और (4) नं. वाले ग्रहण ही भारत में दिखाई देंगे। (1) तथा (3) नं. वाले ग्रहण भारत में दिखाई नहीं देंगे। भारत में अदृश्य इन ग्रहणों का संक्षिप्त वर्णन इस प्रकार है—

## भारत में अदृश्य ग्रहणों का संक्षिप्त विवरण

**(1) खण्डग्रास सूर्यग्रहण (19 अप्रैल, 2004 ई०, सोमवार)**—यह ग्रहण वैशाख अमावस तदनुसार 19 अप्रैल, 04 ई., सोमवार को भा. स्टैं. टा. के अनुसार सायं 17 घं. 00 मिं. पर प्रारम्भ होकर 21 घं. 09 मिं. पर समाप्त होगा। यह ग्रहण भारत में दिखाई नहीं देगा। अफ्रीका के दक्षिण भागों, मैडगास्कर, दक्षिण-पूर्वी ऐंटलांटिक महासागर तथा अंटारटिका के क्षेत्रों में इसे देखा जा सकेगा।

**(2) खण्डग्रास सूर्यग्रहण (14 अक्तू., 2004 ई०, गुरुवार)**—यह खण्डग्रास सूर्यग्रहण आश्विन अमावस को 14 अक्तू., 2004 ई. , गुरुवार को भा. स्टैं. टा. के अनुसार भूगोल पर प्रातः 6 घं. 25 मिं. से प्रारम्भ होकर 10 घं. 34 मिं. पर समाप्त होगा। यह ग्रहण भारत में अदृश्य रहेगा। यह ग्रहण उत्तर-पूर्वी एशिया के देशों, जापान, कोरिया, इण्डोनेशिया, पश्चिमी प्रशान्त महासागर, पश्चिमी अलास्का में दिखाई देगा।

## भारत में दृश्य ग्रहणों का विस्तृत विवरण

**(1) खग्रास चन्द्रग्रहण (4 मई, 2004 ई., मंगलवार)**—यह ग्रहण वैशाख पूर्णिमा को 4, 5 मई की मध्यगत रात्रि में सम्पूर्ण भारत में खग्रास के रूप में दिखाई देगा। इस ग्रहण का स्पर्श-मोक्ष आदि का काल ( भा. स्टैं. टा. ) इस प्रकार से है—

| | घं. मिं. | |
|---|---|---|
| **ग्रहण स्पर्श** | 24-18 | ( 4/5 मई, मंगलवार ) रात्रि ( भा. स्टैं. टाईम ) |
| **खग्रास प्रारम्भ** | 25-22 | |
| **ग्रहण मध्य** | 26-00 | |
| **खग्रास समाप्त** | 26-38 | |
| **ग्रहण मोक्ष** | 27-42 | |

(ग्रहण की अवधि—3 घं. 24 मिं.) (चंद्र मालिन्यारम्भ—23 घं. 21 मिं.)
(चंद्र क्रान्ति निर्मल 28 घं. 30 मिं.)

भारत में जब 4 मई, 04 की रात्रि 12 बजकर 18 मिनट पर यह चन्द्रग्रहण शुरु होगा, उस समय सम्पूर्ण भारत में चन्द्र-उदय हो चुका होगा। भारत के सभी नगरों में 4 मई को सायं 5-30 (घं. मिं.) से 7-00 बजे तक चन्द्र-उदय हो जाएगा तथा यह खग्रास चन्द्रग्रहण 4 मई की रात्रि 12 घं. 18 मिं. से प्रारम्भ होकर 5 मई की प्रातः 3 घं. 42 मिं. पर समाप्त (मोक्ष) होगा।

भारत के अतिरिक्त इस खग्रास चन्द्रग्रहण का आरम्भ सुदूर उत्तर-पूर्वी क्षेत्रों को छोड़कर एशिया (पाकिस्तान, अफगानिस्तान, इण्डोनेशिया), यूरोप (पश्चिमी क्षेत्रों को छोड़कर), अफ्रीका, ऑस्ट्रेलिया, न्यूज़ीलैंड में दिखाई देगा। जबकि ग्रहण की समाप्ति अफ्रीका, यूरोप, पश्चिमी एशिया, पश्चिमी ऑस्ट्रेलिया, दक्षिणी अमेरिका में दिखाई देगी।

**ग्रहण का सूतक**—इस ग्रहण का सूतक 4 मई को 15 घं. 18 मिं. (भा. स्टैं. टा.) पर प्रारम्भ हो जाएगा।

**कृत्य-अकृत्य**—ग्रहण के सूतक और ग्रहण के काल में स्नान-दान, जप-पाठ, मन्त्र-अनुष्ठान, तीर्थ स्नान, ध्यान, हवनादि शुभ कृत्यों का सम्पादन करना कल्याणकारी होता है।

सूतक एवं ग्रहण-काल में मूर्ति स्पर्श करना, अनावश्यक खाना-पीना, मैथुन, सोना, तैल, तैलाभ्यंग वर्जित है। झूठ-कपटादि, वृथा-अलाप, मूत्र-पुरीषोत्सर्ग से परहेज़ करना चाहिए। वृद्ध, रोगी, बालक एवं गर्भवती स्त्रियों को यथानुकूल भोजन या दवाई आदि लेने में दोष नहीं।

**ग्रहण का राशिफल**—यह ग्रहण तुला राशि और स्वाती तथा विशाखा नक्षत्र में घटित हो रहा है। इसलिए तुला राशि और स्वाती व विशाखा नक्षत्र वालों के लिए यह ग्रहण विशेष रूप से अशुभफली होगा। बारह राशि वालों के लिए इस ग्रहण का फल इस प्रकार होगा—

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | बृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | स्त्री/ पति कष्ट | लाभ उन्नति | गुप्त चिन्ता | सिद्धि, शरीर कष्ट | धन लाभ | धन हानि | शरीर कष्ट, चोट | धन हानि | धन लाभ | लाभ उन्नति | विघ्न, धन हानि | हानि कष्ट |

**ग्रहण का अन्य फल**—यह खग्रास चन्द्रग्रहण मंगलवार तथा स्वाती-विशाखा नक्षत्र में घटित हो रहा है। फलस्वरूप विश्व में कहीं सुभिक्ष, कहीं दुर्भिक्ष, चोरों तथा अग्नि का उपद्रव, व्यापारियों, अग्नि से सम्बन्धित काम करने वालों को कष्ट तथा पीड़ा होगी। मटर, चने, रुई, तेल महंगे होंगे। वर्षा कम हो, राजनेताओं में आपसी टकराव तथा विरोध रहेगा। एशिया के कई देशों में अग्निकाण्ड, प्राकृतिक प्रकोप तथा किसी विशेष प्रधान नेता के निधन के संकेत हैं।

**तुलाधरे खंत्यपरांत्यसाधून् वणिग्दशार्णान् रुरुकच्छापांश्च।**
**हन्याद्रवीन्द्वोर्ग्रहणं तु राज्ञां करोति युद्धं त्वथ वृष्टिनाशम्॥**

# खग्रास चन्द्रग्रहण ( 4–5 मई, 04 ई. ) ( भा. स्टैं. टा. )

पश्चिम — उत्तर — दक्षिण — पूर्व

खग्रास प्रारम्भ — खग्रास समाप्त

मोक्ष 27 घं. 42 मिं. | 27 घं. 21 मिं. | 27 घं. 00 मिं. | 25/22 से 26/38 तक | 25 घं. 00 मिं. | 24 घं. 40 मिं. | 24 घं. 18 मिं. स्पर्श

**(2) ग्रस्तास्त खग्रास चन्द्रग्रहण (28 अक्तूबर, 2004 ई., गुरुवार)**—यह ग्रहण आश्विन पूर्णिमा को 28 अक्तूबर, 04 के दिन प्रातः भा. स्टैं. टा. के अनुसार 6 घं. 44 मिं. से प्रातः 10 घं. 24 मिं. तक भारत के केवल सुदूर उत्तर-पश्चिमी नगरों (जम्मू-कश्मीर, राजस्थान तथा गुजरात के सुदूर पश्चिमी नगरों) में अत्यल्पकाल के लिए दिखाई देगा। इन नगरों में केवल अधिकतम 12 मिनट के लिए दिखाई देगा। (इन नगरों का चन्द्रास्त समय (भा. स्टैं. टा.) तथा पर्वकाल अलग से दिया गया है।) **ध्यान रहे**—ग्रस्तास्त चन्द्रग्रहण का पर्वकाल ग्रहण के प्रारम्भ से चन्द्र के अस्तकाल तक ही माना जाता है। इन नगरों में चन्द्रास्त से लगभग 10–12 मिनट पहले ही यह ग्रहण प्रारम्भ होगा। यहाँ इसका परमग्रास अत्यन्त अल्प होगा, अतः इन नगरों में भी इस ग्रहण का कोई माहात्म्य नहीं होगा। शास्त्रकारों का वचन है कि अंगुल से अल्पग्रास वाले ग्रहण की चर्चा पंचाँग आदि में नहीं करनी चाहिए— **ग्रासो नादेश्योऽगुलाल्पो रवीन्द्वोः।**

फिर भी पाठकों के लाभार्थ इसका विवरण देना उचित समझते हैं।

भा. स्टैं. टा. के अनुसार इस (ग्रस्तास्त) खग्रास चन्द्रग्रहण का स्पर्श तथा मोक्ष इस प्रकार से होगा—

| | | घं. मिं. | |
|---|---|---|---|
| **ग्रहण आरम्भ** | प्रातः | 6–44 | 28 अक्तू., 2004 ई०, |
| **खग्रास प्रारम्भ** | ,, | 7–53 | गुरूवार ( प्रातः ) |
| **ग्रहण मध्य** | ,, | 8–34 | ( भा. स्टैं. टाईम ) |
| **खग्रास समाप्त** | ,, | 9–15 | |
| **ग्रहण समाप्त** | ,, | 10–24 | |

ग्रहण का कुल काल—3 घंटे 40 मिंट

क्योंकि भारत के अधिकतर नगरों में 6–44 (घं. मिं.) से पहले ही चन्द्र-अस्त हो जाएगा। इसलिए यह ग्रहण दिखाई नहीं देगा। श्रीनगर, पुच्छ (जं. का.), जैसलमेर, बीकानेर, बाड़मेर, जोधपुर (राज.), द्वारिका, माण्डवी, जामनगर (गुजरात) आदि पश्चिमी नगरों में जहाँ यह ग्रहण थोड़े समय के लिए दिखाई देगा, वहाँ भी चन्द्र अस्त अधिक 6–56 घं. मिं. तक होगा।

भारत के अतिरिक्त इस खग्रास चन्द्रग्रहण का आरम्भ सुदूर पश्चिमी एशिया (पाकिस्तान, अफ़ग़ानिस्तान, ईरान आदि), अफ्रीका, ग्रीनलैण्ड, आर्कटिक क्षेत्र, उत्तरी अमरीका, मध्य अमरीका, दक्षिण अमरीका तथा ग्रहण की समाप्ति उत्तरी-मध्य-दक्षिणी अमरीका, ग्रीनलैण्ड, यूरोप तथा पश्चिमी अफ्रीका में दिखाई देगा।

**ग्रहण का सूतक**—जिस क्षेत्र में (क-ख रेखा से बाईं ओर) यह ग्रस्तास्त चन्द्रग्रहण दिखाई देगा, केवल वहीं इस ग्रहण का सूतक का विचार होगा तथा यह 27 अक्तू. की रात्रि 9 घं. 44 मिं. से प्रारम्भ होगा।

## ग्रस्तास्त (अल्पकालिक) खग्रास चन्द्रग्रहण (28 अक्तू., सन् 2004 ई.)
### पश्चिमी भारत के प्रमुख नगरों का चन्द्रास्त और ग्रहण पर्वकाल
(जहाँ चन्द्रास्त 6–44 से पहले होगा—वहाँ ग्रहण दिखाई नहीं देगा।)

| नगर | चंद्रास्त घं. मिं. | पर्व काल मिंट | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | राजौरी | 6 47 | 3 | बाड़मेर | 6 49 | 5 |
| | | | रामबन | 6 43 | — | बालोतरा | 6 46 | 2 |
| फाज़िल्का (पं.) | 6 45 | 1 | श्रीनगर | 6 46 | 2 | बीकानेर | 6 45 | 1 |
| अबोहर (पं.) | 6 44 | 0 | सोपूर | 6 47 | 3 | भवारी | 6 44 | — |
| ( जम्मू-कश्मीर के प्रमुख नगर ) | | | ( राजस्थान के प्रमुख शहर ) | | | भीनमाल | 6 45 | 1 |
| अनन्तनाग | 6 44 | — | अजमेर | 6 36 | — | मोहनगढ़ | 6 51 | 7 |
| अखनूर | 6 45 | 1 | अनूपगढ़ | 6 46 | 2 | रानीवाड़ा | 6 45 | 1 |
| अमरनाथ गुफा | 6 43 | — | आबू | 6 43 | — | रामगढ़ (जैसल.) | 6 54 | 10 |
| उधमपुर | 6 44 | — | उतारनी | 6 47 | 3 | रायसिंहनगर | 6 45 | 1 |
| उड़ी | 6 48 | 4 | ओसिया | 6 44 | — | शाहगढ़ | 6 56 | 12 |
| कठुआ | 6 40 | — | कूरी | 6 53 | 9 | शेरगढ़ (जोधपुर) | 6 46 | 2 |
| कटरा | 6 47 | 3 | कोलायत | 6 45 | 1 | श्रीगंगानगर | 6 44 | — |
| किश्तवाड़ | 6 41 | — | खुईआला | 6 54 | 10 | सिवाना | 6 45 | 1 |
| गुलमर्ग | 6 47 | 3 | गिराब | 6 53 | 9 | सिरोही | 6 42 | — |
| गिलगित | 6 50 | 6 | गागरिया | 6 52 | 8 | हनुमानगढ़ | 6 42 | — |
| गुरयास | 6 46 | 2 | गूढ़ा | 6 47 | 3 | ( गुजरात के प्रमुख नगर ) | | |
| छम्ब | 6 46 | 2 | घोटारू | 6 56 | 12 | अमरेली | 6 44 | — |
| जम्मू | 6 44 | — | चारनवाला | 6 48 | 4 | काठियावाड़ | 6 46 | 2 |
| डोडा | 6 42 | — | चीलो | 6 42 | — | जामनगर | 6 50 | 6 |
| द्रास | 6 42 | — | जालोर | 6 43 | — | जूनागढ़ | 6 46 | 2 |
| नौशेरा | 6 47 | 3 | जोधपुर | 6 43 | — | डीसा | 6 42 | — |
| पुंछ | 6 48 | 4 | जसवन्तपुरा | 6 44 | — | थराड़ | 6 45 | 1 |
| पहलगांव | 6 43 | — | जैसलमेर | 6 51 | 7 | द्वारिका | 6 54 | 10 |
| बारामूला | 6 47 | 3 | जसरासर | 6 42 | — | पाटन | 6 42 | — |
| श्रीवैष्णोदेवी | 6 44 | — | देओरा | 6 52 | 8 | पोरबन्दर | 6 50 | 6 |
| बड़गांम | 6 46 | 2 | देशनोक | 6 44 | — | भुज | 6 52 | 8 |
| बनिहाल | 6 43 | — | देवीकोट | 6 51 | 7 | महेसाणा | 6 42 | — |
| बसौली | 6 41 | — | नाचना | 6 48 | 4 | मण्डवी | 6 52 | 8 |
| भद्रवाह | 6 41 | — | नोखा | 6 43 | — | राजकोट | 6 46 | 2 |
| मार्तण्ड | 6 44 | — | पोखरन | 6 48 | 4 | रापर | 6 48 | 4 |
| रामनगर | 6 43 | — | फलौदी | 6 47 | 3 | सोमनाथ | 6 46 | 2 |
| रियासी | 6 44 | — | | | | | | |

यहाँ दिए गए ग्रहण चित्र (1) में 'क-ख' रेखा से दाईं ओर स्थित सभी नगर-ग्रामों में चन्द्रमा 28 अक्तूबर, 04 को प्रातः 6 बजकर 44 मिंट (चन्द्रग्रहण प्रारम्भ होने) से पहले ही अस्त हो जाएगा। अतः यहाँ यह ग्रहण नहीं दिखाई देगा। इस रेखा से बाईं ओर स्थित प्रदेशों, नगरों, देशों में ही इसे देखा जा सकेगा।

## ग्रस्तास्त चन्द्र ग्रहण

28 अक्तूबर, 2004 ई०



पं० विवेक शर्मा

## सूर्य-शुक्र संक्रमण
## (Transit of Venus)

(8 जून, 2004 ई. मंगलवार को एक अद्वितीय आकाशीय दृश्य)

विदित ही है कि बुध व शुक्र का भ्रमण मार्ग (कक्षाएं) सूर्य एवं पृथ्वी के मध्य पड़ता है, अतः अपने भ्रमण मार्ग पर चलते-चलते कभी-कभी ये पृथ्वी व सूर्य के मध्य में आ जाते हैं। विशेष परिस्थितियों में इनका क्रान्तिवृत्त से अन्तर शून्यासन्न होने पर इनकी सूर्य के साथ 'भेदयोग' पृथ्वी पर दिखाई देगी। 'सूर्य-शुक्र' अधिक्रमण कभी-कभी ही घटित होता है। (गतवर्ष सूर्य-बुध की भेद-युति हमने पंचांग में सविस्तार से दी थी।)

इस वर्ष 8 जून, सन् 2004 ई., मंगलवार को प्रातः 10 बजकर 44 मिनट से सायं 4 बजकर 56 मिनट तक यह 'सूर्य-शुक्र' संक्रमण होगा। प्रातः 10 घं. 44 मिंट पर शुक्र सूर्य बिम्ब के लगभग पूर्व से प्रविष्ट होकर सायं सूर्य बिम्ब के पश्चिम भाग से बाहर निकल जाएगा। ध्यान रहे, शुक्र की दूरी के कारण इसका बिम्ब बहुत ही छोटा है, 4 जून से 13 जून तक शुक्र अस्त भी है1 अतः सूर्य बिम्ब से गुज़रते हुए नंगी आँख से नहीं देखा जा सकेगा। साधारण दूरबीन से (विशेष लैंस युक्त) इसे देखा जा सकेगा। यह आकाशीय घटना दर्शनीय होगी।

# शनि साढ़ेसाती, ढैय्या एवं सुवर्णादि फलादेश विचार सं. 2061 (सन् 2004-05 ई.)

विक्रमी संवत् २०६१ में 5 सितंबर तक शनि मिथुन राशि में ही संचार करेगा, 6 सितम्बर, 2004 ई. सोमवार को, वृष के चन्द्रमा एवं रोहिणी नक्षत्रकालीन प्रातः 4 बजकर, 30 मिनट से **कर्क राशि** में प्रवेश करेगा। 8 नवम्बर से वक्री होगा, तथा 13 जनवरी, सं. 2005 ई. की दुपैहर 3 बजकर 2 मिनट से पुनः **मिथुन राशि** में प्रवेश करेगा। संवत् के अन्त (8 अप्रैल, 2005 ई. ) तक इसी राशि में संचार करेगा।

शनि का मिथुन राशि में संचार का विस्तारपूर्वक फल हम गतवर्षीय पंचाँग सं. २०६० में लिख चुके हैं। यहाँ पर मिथुन राशि में शनि का फल (5 सितंबर तक), पुनः (संक्षेप में) लिखते हैं–

## –मिथुन राशिकालीन शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या फल विचार–

### (संवतारम्भ से 5 सितम्बर, 04 ई. तक)

**शनि साढ़ेसाती**–**वृष, मिथुन** एवं **कर्क राशि** वाले जातकों पर **शनि की साढ़ेसति** का अशुभ प्रभाव अभी 5 सितं. तक रहेगा। जबकि

**शनि की ढैय्या**–**बृश्चिक** व **मीन** राशि वालों पर शनि की अढैय्या का प्रभाव अभी 5 सितं. तक ही रहेगा।

गोचरवश जब शनि किसी जातक की जन्म राशि (अथवा नाम राशि) से **द्वादश, प्रथम** या **द्वितीय** स्थान में हो, तो शनि की प्रस्तुत गोचर स्थिति शनि साढ़ेसाती कहलाती है। इसके प्रभावस्वरूप मानसिक संताप, शारीरिक कष्ट, कलह-क्लेश, आर्थिक परेशानियाँ, आय कम व खर्च की अधिकता, रोग एवं शत्रु भय, बनते कामों में विघ्न-बाधाएँ, सन्तान एवं परिवार सम्बन्धी परेशानियाँ उत्पन्न होती हैं यथा–

**"राशौ द्वादशमूर्ध्नि जन्म-हृदये पादौ, द्वितीयेशनिः, नानाकलेश–करोति दुर्जन भयं पुत्रान प्रशुन् पीडयेत् ॥"**

शनि प्रत्येक राशि में लगभग अढ़ाई वर्ष तक संचार करता है तथा जिस राशि पर संचरित होता है, उससे द्वादशस्थ एवं द्वितीय राशि को भी प्रभावित करता है। इसी कारण इसे शनि की साढ़ेसाती (साढ़ेसात वर्षीय) कहा जाता है।

**शनि की ढैय्या**–जब गोचरवश शनि चन्द्रराशि (या नाम राशि) से चौथे या आठवें स्थान पर संचार करता है, तब शनि की ढैय्या कहलाती है, यह अढ़ाई वर्ष की होती है, इसका प्रभाव भी अशुभ होता है।

"लघु कल्याणी (ढैय्या) प्रददाति वै रविसुतो राशे–
चतुर्थाष्टमे, व्याधिं, बन्धुविरोधंविदेशगमनं, क्लेशं च चिन्ताधिकम् ॥"

अर्थात् **शनि की ढैय्या** के प्रभावस्वरूप जातक को रोग, शोक, कलह-कलेश, धन हानि, बन्धु-विरोध, गुप्त चिन्ताएँ, विघ्न-बाधाओं एवं आर्थिक उलझनों का सामना रहता है।

**ध्यान रहे**, शनि सभी राशियों पर एक जैसा प्रभाव नहीं करता है, बल्कि स्वराशि, उच्च-मित्रादि स्थिति से एवं शुभाशुभ दृष्टियों के प्रभावस्वरूप इसके फल में न्यूनाधिक अन्तर पड़ना भी सम्भव है। जन्मकुण्डली एवं नवांश में शनि की स्थिति अच्छी हो, जातक की ग्रह-दशा भी शुभ हो, तो शनि की साढ़ेसति या ढैय्या का दुष्ट प्रभाव भी अपेक्षाकृत कम होगा। इसके अतिरिक्त वृष, मिथुन, कन्या, तुला, मकर या कुम्भ राशि पर शनि की स्थिति या दृष्टि शुभ, लाभदायक एवं योगकारक भी हो सकती है। किसी विशेष राशि पर शनि की साढ़ेसति का विचार करते समय उस राशि पर अन्य ग्रहों की स्थिति, दृष्टि आदि का प्रभाव, सुवर्णादि पाया का अवश्य विचार करना चाहिए।

## –सुवर्णादि पाया फल विचार–

5 सितम्बर तक मिथुन राशि में शनि के संचार कालीन विभिन्न राशियों पर शनि का सुवर्ण आदि के पाया (पाद) का विचार शनि के परिवर्तन कालीन चन्द्रस्थित्यनुसार किया जाता है। इसका विस्तृत विवरण हम गतवर्षीय पंचांग में लिख आए हैं, सुविधा के लिए पुनः अवलोकन करें–

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| चन्द्र राशि के गोचर से | मेष | कन्या | मकर | चाँदी का पाया, परिश्रम से लाभ एवं सफलता होगी |
| चन्द्र राशि के गोचर से | वृष | कर्क | धनु | सुवर्ण का पाया-अति संघर्ष के बाद धन प्राप्ति हो |
| चन्द्र राशि के गोचर से | मिथुन | तुला | कुम्भ | लोहे का पाया-परेशानियों एवं दुःखों के बाद धन प्राप्ति |
| चन्द्र राशि के गोचर से | सिंह | बृश्चिक | मीन | ताँबे का पाया, प्रयासों में सफलता, धन लाभ, उन्नति |

शनि के मिथुन राशि में संचार कालीन मेष आदि सभी द्वादश राशियों पर प्रभाव का विवरण हम गतवषीय पंचाँग दिवाकर २०६० में लिख चुके हैं। अब शनि द्वारा कर्क राशि में संचार काल का फल लिखते हैं–

## —कर्क राशि में संचरणकालीन शनि साढ़ेसाती एवं ढैय्या—

### (6 सितम्बर से 12 जनवरी, 2005 ई. तक)


✡ मिथुन राशि वालों को शनि की साढ़ेसति पाँव पर उतरती हुई, अर्थात् अन्तिम चरण में होगी।
✡ कर्क राशि वालों को शनि की साढ़ेसति हृदय पर चढ़ती हुई, अर्थात मध्यम अवस्था में होगी।
✡ सिंह राशि वालों को शनि की साढ़ेसति शिर पर चढ़ती हुई, अर्थात् प्रारम्भिक अवस्था में होगी।

**ढैय्या विचार**—**मेष** और **धनु** राशि वाले जातकों को शनि की ढैय्या का अशुभ प्रभाव शुरु होगा। जिसके प्रभावस्वरूप घरेलू एवं व्यवसायिक उलझनें बढ़ेंगी।

**सुवर्णादि पाया निर्णय**—6 सितम्बर, सोमवार को प्रातः 4 बजकर, 30 मिनट से **वृष के चन्द्र** कालीन कर्क राशि में प्रविष्ट होने से मेष, वृष आदि राशियों पर शनि का सुवर्णादि पाया पिछले वर्ष जैसा ही रहेगा। अर्थात्–

(1) **मेष, कन्या व मकर** राशियों पर चाँदी का पाया शुभ
(2) **वृष, कर्क व धनु** राशियों को सोने का पाया मिश्रित फल
(3) **मिथुन, तुला व कुम्भ** राशि वालों को लोहे का पाया अशुभ फल।
(4) सिंह, बृश्चिक व मीन राशि वालों को ताम्र का पाया शुभ होगा।

**(क) चाँदी का पाया** हो, तो जातक को गत किए गए प्रयासों में सफलता मिलती है। आकस्मिक धन लाभ, उच्च-प्रतिष्ठा, पदोन्नति, स्त्री-सन्तान एवं भूमि आदि सुखों की प्राप्ति तथा वाहन आदि सुखों की उपलब्धि होती है।

**(ख) सुवर्ण का पाया** हो, तो जातक को उस अवधि में संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का सामना रहे। परिवारिक एवं व्यवसायिक उलझनें अधिक होंगी। शत्रु एवं रोग भय, मानसिक तनाव अधिक रहे। वृथा खर्च एवं कलह-क्लेश अधिक रहे।

**(ग) ताम्र का पाया**—इसका फल शुभ होता है। कार्य-व्यवसाय में लाभ व उन्नति के मार्ग प्रशस्त होते हैं। उच्च प्रतिष्ठित लोगों के साथ सम्पर्क बजते हैं। उच्च विद्या में सफलता तथा विवाह एवं परिवारिक सुखों की प्राप्ति तथा सवारी आदि सुख-सुविधाओं की प्राप्ति होती है। देश-विदेश की यात्राओं के भी अवसर प्राप्त होते हैं।

**(घ) लोहे का पाया**—हो, तो जातक को आर्थिक व परिवारिक परेशानियाँ अधिक होती हैं। स्वास्थ्य में गड़बड़ तथा तनाव एवं उलझनें बढ़ती हैं। दुर्घटना से चोट आदि का भय, व्यवसाय में विघ्न बाधाएँ हों, प्रयत्न करने पर भी लाभ कम व खर्च अधिक रहे।

## —कर्क राशिगत शनि का द्वादश राशियों पर प्रभाव—

### (6 सितम्बर से 12 जन. 2005 ई. तक)

**मेष**—शनि चतुर्थ होने से (ढैय्या आदि के कारण) संघर्ष, धन-हानि, तनाव आदि अशुभ फल अधिक घटित होंगे। परन्तु इस राशि पर शनि का पाया चाँदी होने से उलझनों एवं विघ्नों के बावजूद निर्वाह-योग्य आय के साधन बनते रहेंगे।

**वृष राशि**—को शनि तृतीयस्थ होने से धन लाभ, मकान, वाहन आदि सुख साधनों एवं पुरुषार्थ में वृद्धि होगी। परन्तु शनि का पाया सुवर्ण होने से रोग एवं शत्रुभय, परिवारिक कलह, तनाव एवं वृथा खर्च भी रहेंगे।

**मिथुन राशि** को शनि द्वितीय रहेगा, शनि-साढ़ेसति का प्रभाव अभी रहेगा। घरेलू एवं आर्थिक उलझनें, आय कम व खर्च अधिक रहेंगे। लोहे का पाया होने से संघर्ष व तनाव अधिक रहें। स्वास्थ्य सम्बन्धी सावधानी बरतें। इस पर शनि का पाया लौह है।

**कर्क राशि** को लग्न स्थान पर ही शनि साढ़ेसति होने से अत्यन्त संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का सामना रहे, बनते कामों में अड़चनें एवं विलम्ब हो, किसी रोग के कारण कष्ट हो। शनि का पाया सुवर्ण होने से क्रोधाधिक एवं खर्चों की अधिक रहे। शनि का पाया सुवर्ण मिश्रित फल प्रदायक होगा।

**सिंह राशि** को शनि द्वादशस्थ होने से परिवार एवं व्यवसाय सम्बन्धी दौड़-धूप अधिक रहे, वृथा परिश्रम एवं खर्च भी बहुत अधिक रहे। परन्तु शनि का पाया तांबा होने से कुछ बिगड़े काम भी बनेंगे। अचानक धन लाभ व उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे।

**कन्या राशि**—को शनि एकादश (लाभ) स्थान में होने से परिश्रम के बाद धन लाभ एवं उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। स्त्री, सन्तान एवं सवारी आदि सुखों की प्राप्ति भी होगी। शनि का पाया चाँदी होने से शुभ कार्यो पर खर्च भी होंगे।

**तुला राशि**—को शनि दशमस्थ होने से मिश्रित प्रभाव होंगे, परन्तु शनि का पाया लोहा होने से अत्यन्त संघर्ष, कठिनाइयों एवं विघ्नों के बाद धन, वाहन आदि सुखों का लाभ हो सकेगा। परिवारिक बन्धुओं से कलह एवं व्यय भी अधिक होंगे।

**बृश्चिक राशि**—को शनि नवमस्थ होने से भाग्योन्नति में विघ्न एवं विलम्ब पैदा होंगे। खर्चाधिक, धर्म की ओर रुचि में कमी रहे, परन्तु शनि का पाया ताम्र होने से निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे।

**धनु राशि**—का । ो शनि अष्टम होने से अशुभफली होगा। ढैय्या का फल भी अशुभ है। कार्य-व्यवसाय में विघ्न बाधाओं के बाद सफलता मिले। इस राशि पर शनि का पाया सुवर्ण होने से धन लाभ मध्यम रहेगा तथा खर्च अधिक होंगे।

**मकर राशि** को शनि सप्तमस्थ होने से परिवार एवं व्यवसाय सम्बन्धी परेशानियाँ अधिक होंगी। बनते कार्यों में अड़चनें पैदा हों, स्वास्थ्य में कमी, परन्तु इस राशि को शनि का पाया चाँदी होने से बीच-बीच में धन लाभ के अवसर प्राप्त होते रहेंगे।

**कुम्भ राशि** को शनि षष्ठ होने से कठिनाइयों के बावजूद धन लाभ के अवसर प्राप्त होते रहेंगे। शत्रु दबे रहेंगे। इस राशि को शनि का पाया लोहा होने से भाई-बन्धुओं से कलह एवं तकरार तथा शत्रु, रोग एवं आर्थिक कारणों से परेशानियों का सामना हो।

**मीन राशि** को पंचम स्थान पर शनि पूज्य होगा। उच्च विद्या प्राप्ति में विघ्न बाधाएँ उत्पन्न हों। स्त्री एवं सन्तान सम्बन्धी गुप्त चिन्ता हो। कार्यों में संघर्ष के बाद सफलता मिले। इस राशि को शनि का पाया तांबा होने से लाभ व उन्नति के भी अवसर प्राप्त होंगे।

✡ शनि वक्री अवस्था में 13 जनवरी, सं. 2005 ई. गुरुवार को चन्द्र के कुम्भ राशि कालीन पुनः मिथुन राशि में प्रविष्ट होगा। इस कालावधि से शनि के सुवर्णादि पाया में परिवर्तन होंगे तथा मेष आदि राशियों पर शनि के शुभाशुभ प्रभाव में और भी अधिक तीव्रता आएगी।

13 जनवरी, सन् 2005 ई. से मेषादि राशियों पर शनि का पाया इस प्रकार से होगा–

**मेष, कन्या** व **कुम्भ** राशि वालों को शनि का पाया सुवर्ण होगा।

**वृष, सिंह** व **धनु** राशि वालों को शनि का पाया ताँबा होगा।

**मिथुन, तुला** व **मकर** राशि को शनि का पाया चाँदी होगा।

**कर्क, बृश्चिक** व **मीन** राशि वालों को शनि का पाया लोहा होगा।

1. **मेष राशि** को शनि तृतीय होने से तथा राहु का भी संचार हट जाने से गतवर्ष की अपेक्षा शुभभल घटित होंगे। परन्तु पाया सुवर्ण होने से संघर्षपूर्ण हालात भी होंगे।

2. **वृष** राशि को द्वितीय शनि तथा तांबा का पाया होने से मिश्रित फल रहेंगे। कठिनाईयों के बावजूद गुज़ारे योग्य आय के साधन बनेंगे।

3. **मिथुन**–शनि साढ़ेसति के कारण तनाव व स्वास्थ्य में विकार रहे, धन का अपव्यय भी बढ़े, चाँदी का पाया होने से धन लाभ के अवसर भी प्राप्त होंगे।

4. **कर्क**–शनि की साढ़ेसति एवं लोहे का पाया होने से घरेलू एवं व्यवसाय सम्बन्धी उलझनें बढ़ेंगी तथा बनते कामों में विघ्न-बाधाएं पैदा होंगे।

5. **सिंह** राशि को एकादश शनि होने से अकस्मात् धन-लाभ एवं उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। शनि का पाया भी ताँबा होने से उच्च प्रतिष्ठित लोगों से सम्बन्ध बनेंगे।

6. **कन्या** राशि को दशमस्थ शनि होने से अत्यन्त संघर्ष के बाद निर्वाह योग्य आय के साधन बनेंगे। मकान, स्त्री एवं सवारी के सुख भी प्राप्त होंगे।

7. **तुला** राशि को नवमभाव में शनि भाग्योन्नति में विघ्नकारक होगा, परन्तु इस राशि को शनि का पाया चाँदी होने से अकस्मात् धन लाभ (लाटरी, शेयरों आदि से) के अवसर प्राप्त होंगे।

8. **बृश्चिक** राशि को पुनः शनि की ढैय्या का प्रभाव होगा। बनते कामों में विघ्न, बाधाएँ हों। शनि का पाया भी लोहा होने से निकट भाई-बन्धुओं से वैमनस्य बढ़े।

9. **धनु** राशि पर शनि की सप्तम दृष्टि पड़ने से बनते कार्यों में अड़चनें, परिवारिक सदस्यों तथा मित्रों से विरोध पैदा हो, परन्तु ताम्र का पाया लाभ के अवसर भी प्रदान करेगा।

10. **मकर** राशि को शनि शुभफल एवं लाभ के अवसर प्रदान करेगा। उच्च प्रतिष्ठित लोगों के सम्पर्क से लाभ होगा। इस पर चाँदी का पाया भी शुभफली रहेगा।

11. **कुम्भ** राशि को शनि पंचमस्थ होने से परिश्रम एवं संघर्ष के बाद ही धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे इस राशि को **सुवर्ण** का पाया होना भी संघर्ष को दर्शाता है।

12. **मीन**–चतुर्थ होने से शनि की ढैय्या का प्रभाव रहेगा। इसके अतिरिक्त शनि का पाया भी लोह है। आय कम व खर्च अधिक रहेंगे। अपने भी परायों जैसा व्यवहार करेंगे।

**शनि साढ़ेसती, ढैय्या एवं शनि** पाया के अशुभ फल की शान्ति के लिए शनि के बीज मन्त्र या वैदिक मन्त्र का 23 हज़ार की संख्या में विधिपूर्वक जप करना, तदुपरान्त दशमांश संख्या में हवन करना या करवाना कल्याणकारी रहता है। इसके अतिरिक्त शनिवार के दिन का व्रत रखना, उड़द, सप्तधान्यादि दान, कृष्ण वस्त्र, शिव उपासना, शनि स्तोत्र तथा शनि से सम्बन्धित अन्य वस्तुओं का दान करने से लाभ होता है। इसके अतिरिक्त शुभ मुहूर्त में नीलम एवं विधिपूर्वक निर्मित शनि यन्त्र धारण करना भी लाभप्रद रहता है।

**शनि का बीज मन्त्र**– **''ॐ प्रां प्रीं प्रौं सः शनये नमः॥''**

**शनि का वैदिक मन्त्र**–

**''ॐ शंन्नो देवी रभिष्टये आपो भवन्तु पीतये, शंय्यो रभिस्रवन्तु नः॥''**

### शान्त्यर्थ शनि स्तोत्र–पिप्पलाद उवाच–

**''ॐ नमस्ते कोणसंस्थाय पिंगलाय नमोऽस्तुते। नमस्ते बभ्रुरूपाय कृष्णाय च नमोऽस्तु ते॥**
**नमस्ते रौद्रदेहाय नमस्ते चान्तकाय च। नमस्ते यमसंज्ञाय नमस्ते सौरये विभो॥**
**नमस्ते मन्दसंज्ञाय शनैश्चर नमोऽस्तु ते। प्रसादं कुरु देवेश दीनस्य प्रणतस्य च॥''**

प्रतिदिन प्रातःकाल पीपल वृक्ष के समीप इस स्तोत्र का पाठ करके कच्ची लस्सी में काले तिल डालकर चढ़ाना और सायंकाल सरसों के तेल का दीपक जलाना शुभ होता है। तथा शनिकृत अरिष्ट की शान्ति होती है।

## –शनि का सामान्य एवं विशेष फल वि. संवत् २०६१–

गोचर में मिथुन राशि के संचार कालीन देश के अनेक स्थलों (विशेषकर पूर्व एवं पश्चिमी क्षेत्रों में पड़ने वाले प्रदेशों की) सीमाओं पर हिंसक, आतंकवादी विस्फोटक घटनाएँ, युद्ध-भय, कहीं अनाज की कमी, दुर्भिक्ष, नेताओं में परस्पर टकराव, छत्रभंग एवं राजनीतिक अनिश्चितताओं का वातावरण हम गतवर्ष के पंचाँग पृष्ठ 17 पर उल्लेख कर चुके हैं– २०६१ में वर्षारम्भ से 5 सितम्बर, 2004 ई. तथा 13 जन. से 8 अप्रै. 2005 तक की अवधियों में भी शनि मिथुन राशि में संचरित होने से अशुभ प्रभाव करेगा–

**मिथुने च यदा सौरि दुर्भिक्षं तत्र रौखम्।**
**पूर्व पश्चिमे दारुणं नृपाणां च महद् भयम्॥**

**कर्क राशिगत** शनि द्वारा संचार काल में भी सामान्य लोगों के पास धन की कमी रहे, रोगों की बहुलता हो, अधिकांशतः लोग धर्म विरुद्ध आचरण करें। लोगों में दुःख, विषाद

एवं चिन्ताएँ अधिक व्याप्त रहें। पशुओं एवं धन के अपहरण, लूटमार अधिक हों, राजनेताओं में भी टकराव अधिक रहे–

रोगानित्यं ग्रसन्ति प्रचुर परिभवोवित्तनाशस्तथैव।

कार्यहानि विरूद्धैः सकल भयजनैः देशचिन्ता विषादः ॥

**नोट**–अधिक विस्तार के लिए आकाशी कौंसिल और भविष्यफल वाले पृष्ठों पर अवलोकन करें।

## –गुरु का शुभाशुभ गोचरफल–संवत् २०६१–

4 जनवरी, सन् 2004 ई. से गुरु सिंह राशि में वक्री अवस्था में संचार करते हुए 5 मई, 2004 ई. को इसी राशि में मार्गी होगा। तदुपरान्त 22 अगस्त से अतिचारी गति को प्राप्त होता हुआ, 27 अगस्त रात्रि 11 बजकर 36 मिनट से **कन्या राशि** में प्रविष्ट होगा। 2 फरवरी, 2005 ई. से **कन्या राशि** में वक्री होकर सम्वत् के अन्त तक वक्री ही रहेगा।

**ध्यान रहे,** वक्री, अस्त एवं शीघ्रातिचार अवस्था में गुरु किन्हीं जातक/जातिकाओं को अशुभफल प्रदायक होता है। 27 अगस्त, 2004 तक गुरु पर शनि की दृष्टि रहने से भी गुरु प्रभावित जातकों को मानसिक कष्ट तथा सोची हुई योजनाओं में विलम्ब उत्पन्न होंगे। सामान्य लोगों में दुःख, पीड़ा एवं अत्यधिक महंगाई के कारण परेशानियां बढ़ती हैं। कहीं सत्ता परिवर्तन और दुर्भिक्ष आदि का भय होता है।

## –सिंह राशिगत गुरु का गोचरफल–

### ( संवत् के आरम्भ से 26 अगस्त, 2004 ई. तक )

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | बृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| संतान सुख, धर्म-कर्म में प्रवृत्ति, घरेलू सुख धन लाभ | धन हानि स्वास्थ्य संबंधी परेशानी मन उचाट रहे | आय साधारण स्त्री/पति एवं दाम्पत्य सुख रहे | अचानक धन लाभ, सुख-साधन बढ़ें परन्तु खर्च अधिक | गुज़ारे योग्य आय, आराम कम व संघर्ष अधिक कष्ट रहे | धन लाभ, नए कार्य की योजना बने | नए कार्य की योजना तथा बिगड़ा कार्य बने | धन हानि, मित्र से धोखा मिले, तनाव रहे | विद्या में सफलता, सन्तान सुख बिगड़ा कार्य बने | शरीर कष्ट, खर्च अधिक, अचानक धन हानि | स्त्री/पति सुख, धर्म-कर्म में प्रवृत्ति मान-सम्मान | रोग भय, मानसिक तनाव व उलझनें बढ़ेंगी |

## –कन्या राशिगत गुरु का गोचरफल–

### ( 27 अगस्त, 2004 ई. से संवत् के अन्त तक के लिए )

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | बृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बनते कार्यों में अड़चनें शरीर कष्ट, रोग भय | सन्तान संबंधी सुख विद्या-कम्पीटशन में सफलता | भूमि-जायदाद से लाभ खर्च अधिक शरीर कष्ट | पराक्रम में वृद्धि तनाव के बावजूद गुज़ारे योग्य आय | धन लाभ, उन्नति के अवसर सवारी सुख, खर्च अधिक | धार्मिक कार्यों में रूचि शरीर कष्ट, भय | वृथा दौड़-धूप अधिक प्रिय-बन्धु से मन-मुटाव | धन लाभ के अवसर मिले, नए कार्य की योजना बने | आय कम, खर्च अधिक, धोखा मिलने के संकेत, सतर्क रहे | अकस्मात् धन लाभ व उन्नति के मौके प्राप्त हों, मंगल कार्य होगा | शरीर कष्ट, धन व पारिवारिक परेशानियां बढ़ेंगी | विशेष परिश्रम से भाग्य-उन्नति कार्यों में सफलता |

**गुरु के अशुभ फल की शान्ति**–अथवा गुरु की शुभता बढ़ाने के लिए वृद्ध ब्राह्मण को भोजन कराना, प्रत्येक अमावस्या तथा गुरुवार का व्रत रखना, पुखराज धारण करना, पीले वस्त्र, चने की दाल, कांस्य पात्र, सुवर्ण, शक्कर, केले, लड्डुओं आदि का दान यथाशक्ति करने तथा गुरु के बीज मन्त्र अथवा गुरु गायत्री मन्त्र का जाप 19,000 की संख्या में विधिपूर्वक करना शुभ एवं फलदायक रहेगा। गुरु धनु और मीन राशि का स्वामी है।

बृहस्पति के अधिदेवता इन्द्र और प्रत्यधिदेवता ब्रह्मा हैं।

गुरु गायत्री मन्त्र–

''ॐ अंगिरो जाताय विद्महे वाचस्पतये धीमहि तन्नो गुरुः प्रचोदयात्''

गुरु बीज मन्त्र–''ॐ ग्रां ग्रीं ग्रौं सः गुरवे नमः ॥''

सामान्य मन्त्र– ''ॐ बृं बृहस्पतये नमः ॥''

वैदिक मन्त्र– 'ॐ बृहस्पते अति यदर्यो अर्हाद् द्युमद्विभाति क्रतुमज्जनेषु।
यद्दीदयच्छवस ऋतप्रजात तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम् ॥'

पौराणिक मन्त्र–'देवानां च ऋषीणां च गुरुं काञ्चनसंनिभम्।'
बुद्धिभूतं त्रिलोकेशं तं नमामि बृहस्पतिम् ॥'

## राहु–केतु का शुभाशुभ गोचरफल–संवत् २०६१

संवत् २०६१ के आरम्भ से राहु मेष राशि तथा केतु तुला राशि में संचार कर रहा है। संवत् २०६१ में 25 मार्च, 2005 ई. को राहु मीन राशि तथा केतु कन्या राशि में प्रवेश करेगा। मेष तथा मीन राशिस्थ राहु के संचार का फल पृथक्-पृथक् लिख रहे हैं।

### —मेष राशिस्थ राहु का गोचरफल—
( संवत् के आरम्भ से 24 मार्च, 05 ई. तक )

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | बृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| किसी निकट बन्धु से कलह, आर्थिक समस्या हो, वृथा दौड़-धूप | अप-व्यय व्यर्थ की भाग-दौड़ अधिक बनते कामों में विलम्ब | सवारी सुख, बिगड़े कार्य बनें, प्रयासों में सफ-लता | संघर्ष के बाद धन लाभ कार्यों में स-फलता, गृह में खुशी | घरेलू उल-झनों के बाव-जूद गुजारे योग्य आय के साधन बनें | आय कम व संघर्ष अधिक रहे। शरीर कष्ट व शत्रु भय हो। | आय संबंधी परे-शानी, शरीर कष्ट व तनाव रहे | विगत किए गए प्रयासों में सफलता भाग्य में उन्नति व लाभ | बनते कामों में अड़-चनें रहे, रोग भय व गुप्त चिंता हो। | आय कम व खर्च अधिक, घरेलू उलझनें बढ़ेंगी तनाव हो। | धन लाभ, बिगड़ा कार्य बने, विद्या में स-फलता प्रिय से मुला-कात। | अचानक लाभ व हानि का संकेत घरेलू उलझनों से तनाव |

### तुला राशिस्थ केतु का गोचरफल
( संवत् के आरम्भ से 24 मार्च 05 ई. तक )

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | बृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्त्री व पारि-वारिक चिंता, किसी से धोखा मिले | निर्वाह योग्य धन लाभ, कार्य में सफ-लता व खुशी | प्रिय बन्धु से मन-मुटाव, धन लाभ मध्यम | गृह-कलह व आ-र्थिक परिशा-नियों से अ-शान्ति रहे। | आशा-अनु-कूल सफ-लता, बिगड़े कार्यों में सुधार | प्रयत्न करने पर भी लाभ कम व खर्च अधिक रहे | आर्थिक परेशानी रुकावटें व शरीर कष्ट, स्त्री-पति से तनाव बढ़े | शत्रु भय, फिजूल खर्च, रोग-शोक व गुप्त चिन्ता | सुख साधनों में वृद्धि धन लाभ मध्यम रहो। | पुरुषार्थ वृद्धि, मंगल कार्य हो लाभ कम खर्च अधिक | शरीर कष्ट, चोट भय, आय में कमी | धन हानि, रोग भय संतान संबंधी चिंता |

### मीन राशिस्थ राहु का गोचरफल
( 25 मार्च, 05 से संवत् के अन्त तक )

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | बृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बनते कार्यों में अ-ड़चनें अप-व्यय | गत किए हुए प्रयासों में सफलता | घर में मंग-लिक कार्य, धन लाभ | गुजारे योग्य आय के साधन रहें | शरीर कष्ट संघर्ष अधिक रहे | मान-सिक तनाव आर्थिक समस्या | विगत किए गए प्रयासों में सफलता | रोग भय एवं गुप्त चिन्ता रहे | आय कम, खर्च अधिक, तनाव | धन लाभ रुकावटें दूर होंगी | अचानक लाभ व हानि के योग हैं। | पारिवारिक कलह-क्लेश, वृथा दौड़-धूप |

### कन्या राशिस्थ केतु का गोचरफल
( 25 मार्च, 05 से संवत् के अन्त तक )

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | बृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धन लाभ, कार्यों में सफ-लता | परिवार में मत-भेद धन लाभ साधा-रण | घरेलू कलह क्लेश, आर्थिक परेशा-नियां, तनाव | सफ-लता, बिगड़े कार्यों में सुधार | लाभ कम व खर्च अधिक रहे | रुका-वड़ें शरीर कष्ट स्त्री/ पति से तनाव रहे | शत्रु भय, फिजूल खर्च, रोग, शोक | सुख साधनों में वृद्धि, धन लाभ साधारण | मंगल कार्य हो, लाभ कम खर्च अधिक | शरीर कष्ट, चोट भय, आय में कमी | धन हानि, रोग भय संतान संबंधी चिन्ता | स्त्री/ पति को कष्ट, किसी से धोखा मिले |

अनिष्ट राहु की शान्ति हेतु तिल, तेल, भूरे रंग का वस्त्र, कम्बल, नारियल, सप्तधान्य, सतनाजा, कृष्ण-पुष्प आदि का दक्षिणा सहित दान करना कल्याणकारी रहता है। जन्मपत्री अनुशीलन के बाद गोमेध भी धारण किया जा सकता है। इसके अतिरिक्त राहु के बीज मन्त्र **'ॐ भ्रां भ्रीं भ्रौं सः राहवे नमः'** का 18 हज़ार की संख्या में जाप करें। गजेन्द्र मोक्ष स्तोत्र का पाठ भी शुभ है। राहु का वैदिक मन्त्र **'ॐ कया नश्चित्र आ भुवदूति सदावृधः सखा। कयाशश्चिष्ठया वृता॥'**

केतु के अरिष्ट की शान्ति हेतु लोहा, सप्तधान्य, लाल-काला वस्त्र, नारियल, कम्बल, कस्तूरी, बेल कुष्ठाश्रम आदि में भोजन, क्षीर का दान तथा जन्मपत्री विश्लेषण के पश्चात् लहसनिया नग धारण करना कल्याणकारी रहता है। केतु के बीज मन्त्र **'ॐ स्त्रां स्त्रीं स्त्रौं सः केतवे नमः'** की 17 हज़ार की संख्या में जाप करना तथा श्री गणेश स्तोत्र एवं अपराजिता स्तोत्र का पाठ करना शुभ है। केतु की शान्ति के लिए वैदिक मन्त्र **'ॐ केतुं कृण्वन्नकेतवे पेशो मर्या अपेशसे। सुमुषद्भिरजायथाः॥'**

# सर्वार्थ सिद्धि, अमृत सिद्धि, गुरु पुष्यादि योगः–वि. संवत् २०६१

किसी विशेष कार्य हेतु आवश्यक परिस्थितिवश अथवा शीघ्रता में कोई सुनियोजित एवं निर्धारित मुहूर्त्त न मिलता हो, तो आगे लिखे गए सर्वार्थ सिद्धि, अमृत सिद्धि, रवि योग, गुरु पुष्य आदि योगों में अभीष्ट कार्यो का शुभारम्भ करके मनोवांछित कार्यों में सफलता प्राप्त कर सकते हैं।

**सर्वार्थ सिद्धि योगों में**—अनुबन्ध करना, परीक्षा, नौकरी, प्रतियोगिता अथवा चुनाव आदि के लिए आवेदन करना, क्रय–विक्रय करना, यात्रा या मुकदमा करना, भूमि, सवारी, वस्त्र–आभूषणादि का क्रय करना इत्यादि कृत्य किए जा सकते हैं। **अमृत सिद्धि योगों में** स. सि. योगों वाले कृत्यों के अतिरिक्त प्रेम विवाह करना, किसी कार्य सिद्धि हेतु सकाम अनुष्ठान करना आदि। रवि योग स. सि. योगों की भान्ति शुभ कार्यों के लिए प्रशस्त माने जाते हैं। **रवि योग** की उपलब्धता में यदि कोई कुयोग भी हो, तो **'रवि योग'** अन्य कुयोगों का नाश करके शुभ फल प्रदान करता है। **'अयोगः सिद्धियोगश्च, द्वावेतौ भवतो यदि। अयोगो हन्यते तत्र, सिद्धियोगः प्रवर्त्तते ॥ राजमार्तण्ड'**

## सर्वार्थ सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2004 ई. | घं. मि. | 2004 ई. | घं. मि. |
| 21 मार्च | सू. उ. | 21 मार्च | 22 39 |
| 23 मार्च | सू. उ. | 23 मार्च | 25 47 |
| 25 मार्च | 4 11 | 25 मार्च | सू. उ. |
| 27 मार्च | सू. उ. | 27 मार्च | 10 01 |
| 4 अप्रै. | सू. उ. | 5 अप्रै. | सू. उ. |
| 8 अप्रै. | 12 49 | 9 अप्रै. | 10 47 |
| 11 अप्रै. | सू. उ. | 11 अप्रै. | 7 14 |
| 13 अप्रै. | 4 50 | 13 अप्रै. | सू. उ. |
| 20 अप्रै. | सू. उ. | 20 अप्रै. | 9 24 |
| 21 अप्रै. | 11 48 | 22 अप्रै. | सू. उ. |
| 27 अप्रै. | 2 17 | 27 अप्रै. | सू. उ. |
| 28 अप्रै. | 4 30 | 28 अप्रै. | सू. उ. |
| 2 मई | सू. उ. | 3 मई | 4 59 |
| 5 मई | 22 14 | 6 मई | 19 34 |
| 9 मई | 12 30 | 10 मई | सू. उ. |
| 10 मई | 10 54 | 11 मई | सू. उ. |
| 16 मई | 13 31 | 17 मई | सू. उ. |
| 18 मई | 18 21 | 20 मई | सू. उ. |
| 24 मई | 9 08 | 25 मई | सू. उ. |
| 25 मई | 11 38 | 26 मई | सू. उ. |
| 30 मई | सू. उ. | 30 मई | 15 04 |
| 2 जून | 8 59 | 3 जून | 6 08 |
| 6 जून | सू. उ. | 6 जून | 19 05 |

## सर्वार्थ सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2004 ई. | घं. मि. | 2004 ई. | घं. मि. |
| 7 जून | सू. उ. | 7 जून | 17 17 |
| 11 जून | 17 21 | 12 जून | सू. उ. |
| 13 जून | सू. उ. | 13 जून | 21 30 |
| 15 जून | सू. उ. | 16 जून | 3 10 |
| 16 जून | सू. उ. | 17 जून | सू. उ. |
| 20 जून | 15 05 | 21 जून | 17 38 |
| 22 जून | सू. उ. | 22 जून | 19 51 |
| 30 जून | सू. उ. | 30 जून | 16 47 |
| 4 जुला | 5 08 | 4 जुला | सू. उ. |
| 8 जुला | 24 08 | 10 जुला | सू. उ. |
| 13 जुला | सू. उ. | 13 जुला | 9 12 |
| 14 जुला | सू. उ. | 15 जुला | सू. उ. |
| 16 जुला | 18 17 | 17 जुला | सू. उ. |
| 18 जुला | सू. उ. | 18 जुला | 23 22 |
| 27 जुला | 3 41 | 27 जुला | सू. उ. |
| 31 जुला | 15 41 | 1 अग. | सू. उ. |
| 5 अग. | 8 34 | 7 अग. | सू. उ. |
| 9 अग. | 15 57 | 10 अग. | सू. उ. |
| 11 अग. | सू. उ. | 11 अग. | 22 02 |
| 12 अग. | 24 56 | 14 अग. | 3 34 |
| 21 अग. | 11 10 | 22 अग. | सू. उ. |
| 23 अग. | 9 55 | 24 अग. | सू. उ. |
| 27 अग. | 25 03 | 28 अग. | 22 57 |

## सर्वार्थ सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2004 ई. | घं. मि. | 2004 ई. | घं. मि. |
| 31 अग. | 18 28 | 1 सितं. | सू. उ. |
| 2 सितं. | सू. उ. | 3 सितं. | 19 31 |
| 6 सितं. | सू. उ. | 7 सितं. | सू. उ. |
| 9 सितं. | 8 28 | 10 सितं. | 11 09 |
| 15 सितं. | 17 30 | 16 सितं. | सू. उ. |
| 18 सितं. | सू. उ. | 18 सितं. | 16 14 |
| 20 सितं. | सू. उ. | 20 सितं. | 14 07 |
| 24 सितं. | 8 16 | 25 सितं. | 6 47 |
| 28 सितं. | सू. उ. | 29 सितं. | 3 21 |
| 30 सितं. | सू. उ. | 1 अक्तू | 4 32 |
| 4 अक्तू | सू. उ. | 5 अक्तू | सू. उ. |
| 7 अक्तू | सू. उ. | 8 अक्तू | सू. उ. |
| 13 अक्तू | सू. उ. | 13 अक्तू | 25 37 |
| 22 अक्तू | सू. उ. | 22 अक्तू | 12 38 |
| 26 अक्तू | सू. उ. | 26 अक्तू | 11 09 |
| 28 अक्तू | सू. उ. | 28 अक्तू | 12 50 |
| 30 अक्तू | 16 23 | 31 अक्तू | सू. उ. |
| 1 नवं. | सू. उ. | 1 नवं. | 21 35 |
| 4 नवं. | सू. उ. | 5 नवं. | 6 17 |
| 10 नवं. | सू. उ. | 10 नवं. | 11 37 |
| 21 नवं. | 16 41 | 22 नवं. | सू. उ. |
| 27 नवं. | सू. उ. | 27 नवं. | 26 08 |
| 2 दिसं. | सू. उ. | 2 दिसं. | 13 44 |

## सर्वार्थ सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2004 ई. | घं. मि. | 2004 ई. | घं. मि. |
| 5 दिसं. | 20 32 | 6 दिसं. | सू. उ. |
| 10 दिसं. | 17 57 | 11 दिसं. | सू. उ. |
| 19 दिसं. | सू. उ. | 19 दिसं. | 22 46 |
| 21 दिसं. | सू. उ. | 22 दिसं. | 1 22 |
| 25 दिसं. | सू. उ. | 25 दिसं. | 8 30 |
| (सन् 2005 ई.) | | | |
| 2 जन. | सू. उ. | 3 जन. | सू. उ. |
| 7 जन. | सू. उ. | 8 जन. | 2 39 |
| 19 जन. | 9 19 | 20 जन. | सू. उ. |
| 24 जन. | 23 20 | 25 जन. | सू. उ. |
| 26 जन. | 2 09 | 26 जन. | सू. उ. |
| 30 जन. | सू. उ. | 31 जन. | सू. उ. |
| 3 फर. | 13 07 | 4 फर. | 11 56 |
| 6 फर. | सू. उ. | 6 फर. | 7 47 |
| 7 फर. | 5 04 | 7 फर. | सू. उ. |
| 8 फर. | 2 08 | 8 फर. | सू. उ. |
| 13 फर. | 14 45 | 14 फर. | सू. उ. |
| 15 फर. | 16 32 | 17 फर. | सू. उ. |
| 21 फर. | 5 53 | 22 फर. | सू. उ. |
| 22 फर. | 8 42 | 23 फर. | सू. उ. |
| 27 फर. | सू. उ. | 27 फर. | 18 10 |
| 2 मार्च | 19 09 | 3 मार्च | 18 32 |

## सर्वार्थ सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2005 ई. | घं. मि. | 2005 ई. | घं. मि. |
| 6 मार्च | 13 56 | 7 मार्च | सू. उ. |
| 7 मार्च | 11 43 | 8 मार्च | सू. उ. |
| 12 मार्च | 1 34 | 12 मार्च | सू. उ. |
| 13 मार्च | सू. उ. | 13 मार्च | 24 43 |
| 15 मार्च | सू. उ. | 17 मार्च | सू. उ. |
| 20 मार्च | 13 16 | 21 मार्च | 16 07 |
| 22 मार्च | सू. उ. | 22 मार्च | 18 42 |
| 30 मार्च | सू. उ. | 30 मार्च | 23 55 |
| 3 अप्रै. | सू. उ. | 3 अप्रै. | 18 37 |
| 4 अप्रै. | सू. उ. | 4 अप्रै. | 16 56 |
| 8 अप्रै. | 11 13 | 9 अप्रै. | सू. उ. |

## अमृत सिद्धि योग
(2004–05 ई.)

| | | | |
|---|---|---|---|
| 23 मार्च | सू. उ. | 23 मार्च | 25 47 |
| 27 मार्च | सू. उ. | 27 मार्च | 10 01 |
| 4 अप्रै. | 20 05 | 5 अप्रै. | सू. उ. |
| 20 अप्रै. | सू. उ. | 20 अप्रै. | 9 24 |
| 2 मई | 6 20 | 3 मई | 4 59 |
| 5 मई | 22 14 | 6 मई | सू. उ. |
| 30 मई | सू. उ. | 30 मई | 15 04 |
| 2 जून | 8 59 | 3 जून | सू. उ. |
| 11 जून | 17 21 | 12 जून | सू. उ. |
| 30 जून | सू. उ. | 30 जून | 16 47 |

# द्विपुष्कर एवं त्रिपुष्कर योग (2004-05 ई.)

(गाड़ी, आभूषणादि बहुमूल्य वस्तुएँ खरीदने हेतु विशेष मुहूर्त्त)

द्विपुष्कर एवं त्रिपुष्कर योगों में बहुमूल्य एवं उपयोगी पदार्थ, वस्तुएँ जैसे—ज़मीन—जायदाद, हीरे—जवाहरात, स्वर्ण—चाँदी के आभूषण, कार, ट्रक, स्कूटर, गाय—भैंस क्रय करना, नवीन उद्योग की स्थापना आदि करना लाभदायक रहता है। इन योगों में यदि किसी की हानि हो जाए, तो भी दुगुनी अथवा तीन गुणा हानि होने की सम्भावना हो जाती है।

## अमृत सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2004-05 | घं. मिं. | 2004-05 | घं. मिं. |
| 9 जुला | सू. उ. | 9 जुला | 25 32 |
| 6 अग. | सू. उ. | 6 अग. | 9 22 |
| 6 सितं. | 26 32 | 7 सितं. | सू. उ. |
| 4 अक्तू | 10 43 | 5 अक्तू | सू. उ. |
| 7 अक्तू | 19 24 | 8 अक्तू | सू. उ. |
| 30 अक्तू | 16 23 | 31 अक्तू | सू. उ. |
| 1 नवं. | सू. उ. | 1 नवं. | 21 35 |
| 4 नवं. | सू. उ. | 5 नवं. | 6 17 |
| 23 नवं. | 18 13 | 24 नवं. | सू. उ. |
| 27 नवं. | सू. उ. | 27 नवं. | 26 08 |
| 2 दिसं. | सू. उ. | 2 दिसं. | 13 44 |
| 21 दिसं. | सू. उ. | 21 दिसं. | 25 22 |
| 25 दिसं. | सू. उ. | 25 दिसं. | 8 30 |
| 3 जन. | 5 19 | 3 जन. | सू. उ. |
| 30 जन. | 11 17 | 31 जन. | सू. उ. |
| 27 फर. | सू. उ. | 27 फर. | 18 10 |
| 2 मार्च | 19 09 | 3 मार्च | सू. उ. |
| 12 मार्च | 1 34 | 12 मार्च | सू. उ. |
| 30 मार्च | सू. उ. | 30 मार्च | 23 55 |
| 8 अप्रै. | 11 13 | 9 अप्रै. | सू. उ. |

## रवि सिद्धि योग

| | | | |
|---|---|---|---|
| 25 मार्च | 4 11 | 26 मार्च | 6 59 |
| 27 मार्च | 10 01 | 28 मार्च | 13 04 |
| 30 मार्च | 18 15 | 1 अप्रै. | 21 04 |
| 3 अप्रै. | 21 02 | 4 अप्रै. | 20 05 |
| 10 अप्रै. | 8 54 | 11 अप्रै. | 7 14 |
| 22 अप्रै. | 14 33 | 23 अप्रै. | 17 32 |
| 24 अप्रै. | 20 37 | 25 अप्रै. | 23 36 |
| 29 अप्रै. | 6 04 | 1 मई | 7 00 |
| 3 मई | 4 59 | 4 मई | 3 06 |
| 9 मई | 12 30 | 10 मई | 10 54 |

## रवि सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2004 ई. | घं. मिं. | 2004 ई. | घं. मिं. |
| 11 मई | 4 03 | 11 मई | 9 52 |
| 22 मई | 3 16 | 23 मई | 6 17 |
| 24 मई | 9 08 | 24 मई | 24 12 |
| 25 मई | 11 38 | 26 मई | 13 41 |
| 28 मई | 15 52 | 30 मई | 15 04 |
| 1 जून | 11 32 | 2 जून | 8 59 |
| 7 जून | 17 17 | 7 जून | 22 09 |
| 8 जून | 16 10 | 9 जून | 15 48 |
| 20 जून | 15 05 | 21 जून | 17 38 |
| 21 जून | 21 07 | 22 जून | 19 51 |
| 23 जून | 21 38 | 24 जून | 22 52 |
| 26 जून | 23 28 | 28 जून | 21 18 |
| 30 जून | 16 47 | 1 जुला | 13 57 |
| 7 जुला | 23 34 | 8 जुला | 24 08 |
| 21 जुला | 3 11 | 22 जुला | 4 31 |
| 23 जुला | 5 25 | 24 जुला | 5 49 |
| 26 जुला | 4 58 | 27 जुला | 25 53 |
| 29 जुला | 21 06 | 30 जुला | 18 23 |
| 6 अग. | 9 22 | 7 अग. | 10 57 |
| 19 अग. | 10 53 | 20 अग. | 11 12 |
| 21 अग. | 11 10 | 22 अग. | 10 44 |
| 24 अग. | 8 43 | 26 अग. | 5 18 |
| 27 अग. | 25 03 | 28 अग. | 22 57 |
| 4 सितं. | 21 19 | 5 सितं. | 23 44 |
| 17 सितं. | 16 57 | 18 सितं. | 16 14 |
| 19 सितं. | 15 17 | 20 सितं. | 14 07 |
| 22 सितं. | 11 21 | 24 सितं. | 8 16 |
| 27 सितं. | 4 20 | 28 सितं. | 3 37 |
| 4 अक्तू | 10 43 | 5 अक्तू | 13 36 |
| 16 अक्तू | 21 52 | 17 अक्तू | 20 11 |
| 18 अक्तू | 18 27 | 19 अक्तू | 16 46 |
| 21 अक्तू | 13 48 | 23 अक्तू | 11 45 |
| 26 अक्तू | 11 09 | 27 अक्तू | 11 46 |

## रवि सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2004-05 | घं. मिं. | 2004-05 | घं. मिं. |
| 2 नवं. | 24 32 | 4 नवं. | 3 30 |
| 14 नवं. | 26 13 | 15 नवं. | 23 49 |
| 16 नवं. | 21 36 | 17 नवं. | 19 41 |
| 20 नवं. | 16 39 | 22 नवं. | 17 13 |
| 24 नवं. | 19 40 | 25 नवं. | 21 29 |
| 2 दिसं. | 13 44 | 2 दिसं. | 16 01 |
| 3 दिसं. | 16 27 | 4 दिसं. | 18 47 |
| 14 दिसं. | 6 41 | 15 दिसं. | 3 58 |
| 15 दिसं. | 18 57 | 15 दिसं. | 25 40 |
| 16 दिसं. | 23 54 | 17 दिसं. | 22 48 |
| 19 दिसं. | 22 46 | 21 दिसं. | 25 22 |
| 24 दिसं. | 5 51 | 25 दिसं. | 8 30 |
| 2 जन. | 3 40 | 3 जन. | 5 19 |
| 13 जन. | 9 18 | 14 जन. | 7 23 |
| 15 जन. | 6 10 | 16 जन. | 5 46 |
| 18 जन. | 7 26 | 20 जन. | 11 44 |
| 22 जन. | 17 24 | 23 जन. | 20 23 |
| 23 जन. | 25 29 | 24 जन. | 23 20 |
| 31 जन. | 12 38 | 1 फर. | 13 27 |
| 11 फर. | 16 14 | 12 फर. | 15 05 |
| 13 फर. | 14 45 | 14 फर. | 15 14 |
| 16 फर. | 18 32 | 18 फर. | 23 55 |
| 19 फर. | 9 10 | 20 फर. | 2 55 |
| 22 फर. | 8 42 | 23 फर. | 11 15 |
| 1 मार्च | 19 17 | 2 मार्च | 19 09 |
| 12 मार्च | 24 47 | 13 मार्च | 24 43 |
| 14 मार्च | 25 23 | 15 मार्च | 26 48 |
| 19 मार्च | 10 18 | 21 मार्च | 16 07 |
| 23 मार्च | 20 53 | 24 मार्च | 22 38 |
| 30 मार्च | 23 55 | 31 मार्च | 10 53 |
| 31 मार्च | 22 55 | 1 अप्रै. | 21 40 |

## द्विपुष्कर योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2004-05 | घं. मिं. | 2004-05 | घं. मिं. |
| 27 मार्च | 13 34 | 28 मार्च | 13 04 |
| 6 अप्रै. | 14 03 | 6 अप्रै. | 16 52 |
| 30 मई | 22 31 | 31 मई | सू. उ. |
| 24 जुला | 5 49 | 25 जुला | 5 41 |
| 1 अग. | 20 23 | 2 अग. | सू. उ. |
| 25 सितं. | 6 47 | 26 सितं. | 5 26 |
| 5 अक्तू | सू. उ. | 5 अक्तू | 13 36 |
| 28 नवं. | 3 39 | 29 नवं. | 4 52 |
| 1 फर. | सू. उ. | 1 फर. | 13 27 |
| 27 मार्च | सू. उ. | 27 मार्च | 25 04 |
| 5 अप्रै. | 10 04 | 5 अप्रै. | 15 15 |

## रवि पुष्य योग

| | | | |
|---|---|---|---|
| 20 जून | 15 05 | 21 जून | सू. उ. |
| 18 जुला | सू. उ. | 18 जुला | 23 22 |
| 21 फर. | 5 53 | 21 फर. | सू. उ. |
| 20 मार्च | 13 16 | 21 मार्च | सू. उ. |

## गुरु पुष्य योग

| | | | |
|---|---|---|---|
| 8 जन. | 17 49 | 9 जन. | सू. उ. |
| 5 फर. | सू. उ. | 5 फर. | 26 27 |
| 4 मार्च | सू. उ. | 4 मार्च | 10 55 |
| 7 अक्तू | 19 24 | 8 अक्तू | सू. उ. |
| 4 नवं. | सू. उ. | 5 नवं. | 6 17 |
| 2 दिसं. | सू. उ. | 2 दिसं. | 13 44 |

## त्रिपुष्कर योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2004-05 | घं. मिं. | 2004-05 | घं. मिं. |
| 3 जन. | 11 38 | 4 जन. | 7 27 |
| 17 फर. | 18 10 | 17 फर. | 21 04 |
| 21 फर. | 13 30 | 22 फर. | सू. उ. |
| 22 फर. | सू. उ. | 22 फर. | 12 48 |
| 3 मार्च | 4 36 | 3 मार्च | सू. उ. |
| 8 मार्च | 3 27 | 8 मार्च | सू. उ. |
| 1 मई | 11 39 | 2 मई | 6 20 |
| 19 जून | 12 17 | 20 जून | 6 41 |
| 13 जुला | 7 21 | 13 जुला | 9 12 |
| 22 अग. | 10 44 | 23 अग. | 4 35 |
| 31 अग. | सू. उ. | 31 अग. | 18 28 |
| 5 सितं. | 5 33 | 5 सितं. | 23 44 |
| 24 अक्तू | 11 11 | 25 अक्तू | सू. उ. |
| 30 अक्तू | सू. उ. | 30 अक्तू | 10 54 |
| 9 नवं. | सू. उ. | 9 नवं. | 11 59 |
| 18 दिसं. | सू. उ. | 18 दिसं. | 10 35 |
| 28 दिसं. | सू. उ. | 28 दिसं. | 17 12 |
| 2 जन. | 10 02 | 3 जन. | 5 19 |
| 11 जन. | 13 38 | 11 जन. | 14 46 |
| 15 फर. | 16 32 | 15 फर. | 17 06 |
| 20 फर. | 2 55 | 21 फर. | 4 09 |
| 26 फर. | सू. उ. | 26 फर. | 12 55 |
| 7 मार्च | 2 42 | 7 मार्च | सू. उ. |

सू. उ. = सूर्य उदय

# ज्योतिष शास्त्र और रोग विचार

(ज्योतिष तत्त्व–फलित खण्ड–भाग II से उद्धृत)

प्राचीन काल में भारत सभ्यता और संस्कृति के क्षेत्र में अत्यन्त समृद्ध एवं विकसित देश था। प्राचीन ऋषियों ने अपने दिव्य ज्ञान और योगजन्य शक्ति से ग्रहों और नक्षत्रों के सम्बन्ध में बहुत कुछ जान लिया था। वे अपने दिव्य चक्षुओं से ग्रह और नक्षत्रों से राशि, नक्षत्र, तारा समूह, सूर्य, चन्द्र, मंगल आदि ग्रहों की गति, स्थिति और संचार आदि को देखकर योगादि के बल से अपने शरीरगत चेष्टाओं से तुलना कर मनुष्य जीवन के बाह्य क्रिया-क्लापों तथा आन्तरिक मनः प्रवृत्तियों, गुण-स्वभावों तथा उनके द्वारा होने वाले शुभाशुभ फलों का निरूपण करते रहे। ज्योतिष का अगाध ज्ञान उन्हें वैदिक काल में ही था, परन्तु उसकी अभिव्यक्ति विभिन्न शाखाओं और साहित्य के रूप में क्रमशः क्षणः क्षणः कालान्तर में हुई। सहस्रों वर्ष पूर्व जव सामान्य मनुष्य ने अत्याधुनिक वैज्ञानिक यन्त्रों की कल्पना भी नहीं की थी, तभी दिव्य दृष्टि प्राप्त हमारे ऋषियों ने **''या ब्रह्माण्डे सा पिण्डे''** के सार्वभौमिक सिद्धान्त को ध्यान में रखते हुए ब्रह्माण्ड और पिण्ड में नर और नारायण में तथा पुरुष और प्रकृति के मध्य तादात्म्य होने का महासूत्र संसार को मिला। इन्हीं महासूत्रों के द्वारा हमारे पूर्व ऋषियों ने अपने दिव्य ज्ञान चक्षुओं के द्वारा समस्त ग्रह-नक्षत्रों की रश्मियों का प्राणियों पर पड़ने वाले प्रभाव का सूक्ष्म निरीक्षण किया। ज्योतिष शास्त्र में सत्ताईस (27) नक्षत्रों, द्वादश राशियों, नवग्रहों आदि के द्वारा अनिष्ट रोगों के सम्बन्ध में विशेष जानकारी प्राप्त की जा सकती है। कालपुरुष के विभिन्न अंगों को नियन्त्रित और निर्देशित करने वाली राशियों, नक्षत्रों, ग्रहों आदि की स्थितियों के आधार पर हम किसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं। किसी जातक की जन्मपत्री में स्थित राशि, नक्षत्र, ग्रह आदि शरीर के किसी न किसी अंग का प्रतिनिधित्व करते हैं। जिस ग्रह, नक्षत्र आदि का अशुभ प्रभाव होता है, उससे सम्बन्धित शरीरांग पर रोग का प्रभाव रह सकता है। इस सम्बन्ध में चन्द्रमा के अंशादि एवं जन्म नक्षत्र के आधार पर निकाली गई विंशोत्तरी, योगिनी आदि दशाऽन्तर दशा तथा गोचर ग्रहों की वर्तमान कालिक ग्रह स्थिति का अध्ययन महत्त्वपूर्ण रहता है।

ग्रह नक्षत्र मानवीय सुख-दुख, लाभ-हानि, उन्नति-अवनति, मान-अपमान, रोग, कष्ट, सम्पत्ति-विपत्ति आदि के कारण नहीं होते, बल्कि सूचक होते हैं—**''फलानि ग्रह संचारेण सूच्यन्ति मनीषिणः। को वक्तः तारतम्यस्य वेधसं विना॥''**

मनुष्य ने जो भी शुभाशुभ कर्म पूर्व जन्मों में किए होते है, जन्मकुण्डली में ग्रह, उन्हीं कर्मों एवं उनकी प्रवृत्तियों के अनुसार राशियों एवं भावों की विभिन्न स्थितियों में बैठकर भविष्य फल की सूचना देते हैं।

मनुष्यों के अधिकांश रोग पाप कर्म के फलस्वरूप ही होते हैं—

**''जन्मान्तर कृतं पापं व्याधिरूपेण बाधते। तत् शान्तिरोषधैदानं, जपं होमं कृतादिभिः॥''**

चरक संहिता एवं धर्म शास्त्रों के अनुसार भी मनुष्य तथा उसके माता-पिता द्वारा इस जन्म में एवं पूर्वजन्मों में किए पाप कर्म अथवा अज्ञानतावश की गई असावधानियां ही व्याधि रूप में प्रकट होती हैं—

**''धी, धृति, स्मृति विभ्रष्टः कर्म यत्ऽशुभम्। प्रज्ञापराधं तं विद्यात् सर्वदोष प्रकोपणम्॥''**

इन सब प्रकार के रोगों की शान्ति जप, तप, उचित औषधि, यज्ञ, दान एवं शुभ कर्मों के द्वारा करनी चाहिए॥

## नक्षत्र और रोग विचार

प्राचीन भारतीय ज्योतिष नक्षत्र पद्धति पर ही आधारित था। भारतीय ज्योतिर्विदों का नक्षत्र ज्ञान उत्कृष्ट कोटि का था। रामायण काल एवं महाभारत काल में भी ग्रह नक्षत्रों का मानव जीवन पर प्रभाव के अनेकत्र प्रसंग मिलते हैं। जैसे रामायण में श्री राम के बनवास जाने से पूर्व दशरथ ने कहा था ''कि अंगारक (मंगल) मेरे नक्षत्र को पीड़ित कर रहा है।'' महाभारत में भी श्री कृष्ण जब कर्ण के साथ भेंट करने जाते हैं, तब कर्ण ने ग्रह स्थिति का वर्णन करते हुए कहा कि ''शनि रोहिणी नक्षत्र में स्थित मंगल को पीड़ित कर रहा है॥''

यजुर्वेद की **तैत्तिरीय** संहिता में 27 नक्षत्रों की सूची का वर्णन मिलता है। यह सूची कृतिका नक्षत्र में प्रारम्भ होती है। कालान्तर में अश्विनी नक्षत्र से आरम्भ हुई। चन्द्रमा को 27 नक्षत्रों एवं पृथ्वी का परिभ्रमण करने में 27.3 दिन लगते हैं, अर्थात् एक दिन में लगभग एक नक्षत्र को पार कर लेता है। मेष राशि अश्विनी नक्षत्र के 0° अंश से आरम्भ होती है।

प्राचीन वैदिक काल से ही नक्षत्रों और भारतीय जीवन पद्धति का अभिन्न सम्बन्ध रहा है। मुहूर्त ज्योतिष अधिकांशतः नक्षत्रों पर ही आधारित है। मनुष्य जीवन को स्वस्थ, सुव्यवस्थित एवं उन्नत बनाने के उद्देश्य से प्राचीन आर्ष ऋषियों द्वारा जीवन के प्रत्येक कार्य क्षेत्र से सम्बन्धित नक्षत्रों पर आधारित विभिन्न मुहूर्त्तों का आश्रय लेने का निर्देश दिया गया है। गर्भाधान से लेकर नामकरण, मुण्डन, विवाह, अन्त्येष्टि आदि सभी षोडश (16) संस्कारों तथा जीवन के अन्य सभी महत्त्वपूर्ण कार्य क्षेत्रों में नक्षत्रों एवं तदुपरि मुहूर्त्तों का समावेश अपरिहार्य रूप में स्वीकारा गया है। हमारे ऋषियों ने जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में भूमि क्रय-विक्रय, गृह निर्माण, गृह प्रवेश, यात्रा, बीजवपन, विपणि या व्यापारारम्भ, यात्रा, जन्मदिन, विद्यारम्भ, गुरु धारण करना, पाठ, जप, मन्त्रदीक्षा, यज्ञ-हवन आदि धार्मिक अनुष्ठान, देव-प्रतिष्ठा, वशीकरण, उच्चाटन, औषध सेवन आदि सभी क्षेत्रों में नक्षत्राधारित शुभ मुहूर्त्तों को ग्रहण करने के लिए विशेष बल दिया है। प्राचीन भारतीय ज्योतिषाचार्यों ने काल पुरुष में एक महाकाल पुरुष की कल्पना की है। जिसके विभिन्न अंगों में 27 नक्षत्रों एवं 12 राशियों की कल्पना की गई है। जन्मकालीन किसी जातक का जन्म नक्षत्र या नाम नक्षत्र जब जन्म समय अथवा वर्तमान कालीन गोचरवश किसी पापी ग्रह से आक्रान्त, दृष्ट या विद्ध होता है, तो तत्सम्बन्धी शरीर के अंग में रोग या पीड़ित होता है। यदि शुभ ग्रह से युक्त या दृष्ट हो, तो नक्षत्र अधीष्ठित शरीर का वह भाग पुष्ट होता है। **काल पुरुष** में नक्षत्रों का क्रम कृतिका से किया जाता है।

## शरीर के विभिन्न अंगों पर नक्षत्रों की स्थिति

**( 1 ) कृतिका**—सिर में, **( 2 ) रोहिणी**—मस्तक में, **( 3 ) मृगशिरा**—दोनों भौहों में, **( 4 ) आर्द्रा**—आंखों में, **( 5 ) पुनर्वसु**— नाक में, **( 6 ) पुष्य**—मुख (चेहरे) में, **( 7 ) आश्लेषा**—कानों में, **( 8 ) मघा**—होठों एवं ठोडी में, **( 9 ) पूर्वाफाल्गुनी**—दाहिने हाथ में, **( 10 ) उत्तरा फाल्गुनी**—बाएँ हाथ में, **( 11 ) हस्त**—अंगुलियों में, **( 12 ) चित्रा**—गर्दन में, **( 13 ) स्वाती**—छाती में, **( 14 ) विशाखा**—हृदय में, **( 15 ) अनुराधा**—उदर में, **( 16 ) ज्येष्ठा**—अमाशय में, **( 17 ) मूला**—कुक्षि (कोख) में, **( 18 ) पूर्वाषाढ़ा**—पीठ में, **( 19 ) उत्तराषाढ़ा**—रीढ़ में, **( 20 ) श्रवण**—कमर में, **( 21 ) धनिष्ठा**—गुदा में, **( 22 ) शतभिषा**—दाहिनी जांघ में, **( 23 ) पूर्वाभाद्रपद**—बाई जांघ में, **( 24 ) उत्तराभाद्रपद**—पिंडलियों में, **( 25 ) रेवती**—टखनों में, **( 26 ) अश्विनी**—पैरों का ऊपरी भाग, **( 27 ) भरणी**—पैरों के तलवों में वास होने की कल्पना की गई है।

ज्योतिष एवं मुहूर्त शास्त्र में **अभिजित** नामक 28वें नक्षत्र को भी सम्मिलित किया जाता है, इसकी गणना का क्रम उत्तराषाढ़ा की 15 घड़ियां और श्रवण की प्रारम्भिक 4 घड़ियाँ लेकर करते हैं। मुहूर्तादि कार्यों में इसे अति शुभ माना जाता है। परन्तु अभिजित नक्षत्र क्रान्ति वृत्त (Ecliptic) से बाहिर पड़ने के कारण चन्द्र भ्रमण के मार्ग में पड़ने वाले 27 नक्षत्रों में इसकी गिनती नहीं की जाती। 27 नक्षत्रों में जन्म का फल हम अपने ज्योतिष तत्त्व गणित खण्ड (पृष्ठ 57 से पृष्ठ 72 तक) में लिख चुके हैं, यहाँ नक्षत्रों से सम्बन्धित मुख्य रोगों का ही वर्णन किया जाता है—

## 27 नक्षत्रों से सम्बन्धित विशेष रोग

**( 1 ) अश्विनी**—मेष राशि एवं केतु का यह नक्षत्र यदि पाप ग्रह से पीड़ित या दृष्ट हो, तो जातक ज्वर, अनिद्रा, वायु पीड़ा, फोड़े-फुँसी, जलन, सिर या पाँव पर चोट, बुद्धिभ्रम, अर्द्ध विक्षिप्तता, निम्न एवं उच्चरक्तचाप या शरीर के किसी भाग में तीव्र पीड़ा होने की सम्भावना होती है। यह गण्डमूलक नक्षत्र होने से पूज्य होता है। इसके देवता अश्विनी कुमार है। उपाय हेतु औषध सेवन के साथ अपामार्ग के पौधे की जड़ को लाल वस्त्र के टुकड़े में लपेटकर भुजा में बांधना चाहिए।

**( 2 ) भरणी**—(नक्षत्र स्वामी शुक्र, राशि मेष) यदि इस नक्षत्र का स्वामी पाप ग्रहों से पीड़ित हो, तो जातक मदिरा आदि व्यसनों से ग्रस्त, तीव्र ज्वर प्रकोप, माथे एवं पांव पर चोट का भय, नज़ला, जुकाम, कफ, खाँसी, शक्तिहीनता, अति कामुकता एवं काम जन्य गुप्त रोग, पेट विकार/नेत्र आदि रोगों का भय होता है। इस नक्षत्र का देवता यम है। औषधोपचार के साथ आँवले वृक्ष की पूजा तथा अगस्त्य पौधे की जड़ लाल वस्त्र में लपेटकर भुजा में बांधें।

**( 3 ) (*i*) कृतिका**—(प्रथम चरण, राशि मेष, नक्षत्र स्वा. सूर्य) यह नक्षत्र पीड़ित होने पर सिर में चक्कर, अनिद्रा, शरीर में जलन, हृदय रोग, घुटनों में दर्द, गठिया, तीव्र-ज्वर, सिर में चोट, नेत्र रोग (Eye Sight), फोड़ा-फुँसी, चेचक, शस्त्राघात या दुर्घटना, उच्चरक्तचाप आदि का भय होता है। इसका देवता अग्नि है।

**(*ii*) कृतिका**—(अंतिम 3 चरण, राशि वृष, नक्षत्र स्वामी सूर्य) जन्म समय यह नक्षत्र पाप ग्रह से पीड़ित हो, तो **जातक** मुख-चेहरा, गर्दन, कण्ठनली टांसिल, निचला जबड़ा, अनिंद्रा रोग, हृदय में कष्ट, विषम एवं तीव्र ज्वर, दाँत दर्द, मसूड़ों की सूजन, नेत्र रोग, फोड़ा-फुँसी, उच्च-रक्त चाप आदि रोगों की सम्भावना होती है। कपास के पौधे की जड़ भुजा में बांधने से लाभ होता है।

**( 4 ) रोहिणी**—(नक्षत्र स्वामी चन्द्रमा, राशि स्वामी शुक्र)—इस नक्षत्र का अधिपति देवता ब्रह्मा है। यह नक्षत्र पापपीड़ित होने से ज्वर, सिर दर्द, प्रलाप, गले में खराबी, छाती या पाँव में दर्द, कुक्षिशूल, काम जन्य गुप्त रोग, सर्दी-जुकाम, नाक बहना, शरीर अंगों में सूजन, मस्तक में चोट आदि का भय, स्त्रियों में अनियमित मासिक धर्म की सम्भावना होती है। औषधोपचार के साथ जामुन वृक्ष की पूजा करनी चाहिए। अपामार्ग की जड़ भुजा में बांधने से लाभ होता है।

**( 5 ) (*i*) मृगशिर**—(प्रथम 2 चरण के नक्षत्र में राशि स्वा. शुक्र, नक्षत्र स्वामी मंगल) यह नक्षत्र पापाक्रान्त होने से मुख पर मुहाँसे, कण्ठपीड़ा, टांसिल, खांसी, डिप्थेरिया, मलावरोध (कब्ज़), नजला-जुकाम, नेत्र-कष्ट, मलेरिया, गुप्त रोग आदि की सम्भावना होती है। इसका देवता चन्द्रमा है। श्री सत्यनारायण का व्रत रखना लाभदायक होता है।

**(*ii*) मृगशिर**—(अन्तिम 2 चरण) नक्षत्र स्वामी मंगल, राशि (मिथुन) स्वामी बुध है। जन्मकालीन अशुभ ग्रहों से पीड़ित होने से वात-पित्त-कफ़ (त्रिदोष) सम्बन्धी दोष, रक्तचाप, गुप्त-रोग, वायु विकार, खांसी, नज़ला, जुकाम आदि खुजली आदि त्वचा रोग, मलेरिया आदि ज्वर रोगों की सम्भावना रहती है। दवाई के साथ मन्त्रपूर्वक जयंती घास लाल कपड़े में लपेट कर भुजा में बांधें।

**( 6 ) आर्द्रा**—मिथुन राशि के अन्तर्गत होने से राशि स्वामी बुध तथा नक्षत्र स्वामी राहु है। इस नक्षत्र के देवता रूद्र (शिव) हैं। यह नक्षत्र पाप ग्रहों से पीड़ित होने से जातक तीव्र ज्वर, नजला-जुकाम, खांसी आदि वात/पित्त एवं कफ विकार, अनिद्रा, सिर में चक्कर, गले एवं कान में कष्ट एवं पीड़ा, शुष्क खांसी, नेत्र कष्ट, मतिभ्रम, कर्ण रोग, डिप्थेरिया, पेट में वायु विकार आदि की सम्भावना होती है। प्रति सोमवार शिव-पूजन तथा पीपल की जड़ दोहरी करके मन्त्रपूर्वक भुजा में बाँधना शुभ है।

**( 7 ) (*i*) पुनर्वसु**—(प्रथम 3 चरणों, मिथुन राशि स्वामी बुध तथा नक्षत्र स्वामी गुरू है। आदित्य देवता हैं। जन्मकालीन पापाक्रान्त होने से कान, नाक, गले, श्वास सम्बन्धी रोग, गुर्दे व

पेट-विकार, सिर पीड़ा, पेट-गैस, तीव्र ज्वर आदि दवाई के साथ श्वेत पुष्प वाले आक की जड़ को रविपुष्य योग में दाईं भुजा में बांधे।

***(ii)* पुनर्वसु**—(चतुर्थ चरण कर्क राशि स्वामी चन्द्रमा तथा नक्षत्र स्वामी गुरू है। इसके अन्तर्गत फेफड़े, छाती का ऊपरी भाग, पेट का ऊपरी भाग, गुर्दे, वक्ष स्थल एवं स्तन सम्बन्धी रोगों की सम्भावना होती है। गाय की चारा, चापाती, गुड़ आदि से सेवा करना तथा गोमूत्र का सेवन करना, कष्टों से छुटकारा पाने में लाभप्रद होगा।

**(8) पुष्य**—(राशि (कर्क) स्वामी चन्द्र नक्षत्र स्वामी शनि है तथा बृहस्पति देवता है। यदि यह नक्षत्र या नक्षत्र स्वामी पाप ग्रहों से पीड़ित हो, तो जातक श्वास रोग, अल्सर, गैसट्रिक, पत्थरी, मन्दाग्नि, तीव्र ज्वर, पीलिया, शुष्क खांसी, तपेदिक, कैंसर, विटामिन सी की कमी, राजयक्षमा, एक्ज़ीमा, पायरिया आदि रोगों की सम्भावना होती है। औषधि सेवन के अतिरिक्त पीपल वृक्ष की पूजा तथा कुश की जड़ का दाईं भुजा में मन्त्रपूर्वक बांधना तथा ब्राह्मणों को दान देना कल्याणकारी होता है।

**(9) आश्लेषा**—कर्क राशि के अन्तर्गत राशि स्वामी चन्द्रमा एवं नक्षत्र स्वामी बुध है। यह गण्डमूलक नक्षत्र है। प्रथम चरण में शुभ, परन्तु 2, 3 एवं 4 चरण पर बालक माता-पिता के लिए कष्टकारी होता है। जन्म समय यह नक्षत्र पाप ग्रह से पीड़ित हो, तो पेट एवं वायु विकार, लिवर एवं पाचन प्रक्रिया सम्बन्धी रोग, पीलिया, पत्थरी, दन्त रोग, कफ, कोल्ड, एलर्जी, हिस्टीरिया एवं विषैली वस्तुओं एवं जन्तुओं से हानि तथा विटामिन बी की कमी होने का भय रहता है। इसका देवता नाग है। पटोल की जड़ को बाजू में बाँधना शुभ है, नाग चंपा वृक्ष की पूजा करना शुभ है।

**(10) मघा**—सिंह राशि अन्तर्गत स्वामी सूर्य तथा नक्षत्र स्वामी केतु है। इसके अर्यमा नामक पितर देवता हैं। जन्म समय मघा नक्षत्र अशुभ ग्रहों से पीड़ित हो, तो जातक अर्धांग पीड़ा, शिर-पीड़ा, वात विकार, हृदय की धड़कन में वृद्धि, उच्च रक्तचाप, भोजन का विषाक्त (विकार) हो जाना, गुर्दे में विकार, मानसिक विकृति, पीठ दर्द, शीत जन्य रोग एवं पितृ दोष के कारण होने वाले मानसिक व शारीरिक विकार होने की सम्भावनाएँ होती हैं। यह भी गण्डमूल नक्षत्र है। प्रथम एवं द्वितीय चरण होने से माता-पिता को कष्ट एवं परेशानी होती है। उपाय स्वरूप, वट वृक्ष की पूजा करना, श्राद्ध-तर्पण, दान तथा भृंगराज पौधे की जड़ दाईं बाजू में मंत्रपूर्वक बांधना कल्याणकारी होगा।

**(11) पूर्वाफाल्गुनी**—सिंह राशि अन्तर्गत स्वामी सूर्य तथा नक्षत्र स्वामी शुक्र है। जन्म कुण्डली में यह नक्षत्र पीड़ित होने से हृदय में विकार, सिर दर्द, नेत्र रोग, मानसिक व शारीरिक कष्ट, ज्वर, खांसी, पसली में पीड़ा, स्त्री या विपरीत योनि द्वारा पीड़ित, गर्भपात या सन्तान कष्ट, नाड़ी रोग, रक्तचाप, रक्तक्षीणता, पारम्परिक (Chronic) रोग आदि होने की सम्भावनाएँ होती हैं। इसका देवता भग है। दवाई के साथ-साथ भगवती देवी एवं पलाश वृक्ष की पूजा तथा पलाश के पौधे की जड़ मन्त्रपूर्वक बाजू में बांधना व दान करना कल्याणप्रद होता है।

**(12) उत्तराफाल्गुनी**—(प्रथम चरण) सिंह राशि होने से स्वामी सूर्य तथा नक्षत्र स्वामी भी सूर्य है। जन्मकालीन यह नक्षत्र पापाक्रान्त होने से सिर में दर्द, दुर्घटना से चोट भय, मियादी बुखार, पीठ दर्द, उच्च रक्तचाप, मानसिक उन्माद, अति क्रोध एवं उत्तेजना, हृदय पीड़ा, पेट विकार आदि। देवता अर्यमा (सूर्य का पुजारी)। श्वेतार्क की जड़ भुजा में बांधना (मन्त्रपूर्वक) तथा यथाशक्ति दान करना कल्याणकारी होता है।

***(ii)* उत्तराफाल्गुनी**—(अंतिम 3 चरण) राशि स्वामी (कन्या) बुध तथा नक्षत्र स्वामी सूर्य है। जन्म समय पापाक्रान्त होने पर जातक को उदर विकार, यकृत (Liver) में विकृति, वात-पित्त विकार, पित्त-ज्वर, गर्दन में सूजन, पीठ में दर्द, रक्तचाप, त्वचा रोग, मन्दाग्नि, नेत्र विकार आदि रोगों का भय होता है। इसका देवता भी अर्यमा देव है। यदि जातक रोगग्रस्त हो, तो उसे श्वेता ऑक की जड़ दाहिनी भुजा में मन्त्रपूर्वक बाँधनी चाहिए। शनि व मंगल के दिन जब उफा नक्षत्र हो, तो उस दिन बाँधना लाभदायक होगा।

**(13) हस्त**—(कन्या राशि अन्तर्गते) राशि स्वामी बुध, नक्षत्र स्वामी चन्द्रमा। जन्मकालीन यह नक्षत्र अशुभ होने से डायरिया, अफारा, पेट दर्द या वायु विकार, पाचन प्रक्रिया में विकार, आँतों में दर्द, त्वचा रोग, विटामिन बी की कमी, मियादी बुखार, अतिसार, शक्तिहीनता हाथों एवं बाजुओं में कमज़ोरी, हिस्टीरिया, पत्थरी, मधुमेह एवं पेशाब जन्य रोग, किडनी में दोष, फेफड़ों एवं श्वास प्रक्रिया में कष्ट एवं मानसिक तनाव आदि। इसका देवता सूर्य है। कष्ट निवारण हेतु औषधि उपचार के अतिरिक्त ऑक या जावित्री की जड़ भुजा में बाँधे तथा अरिष्टक वृक्ष (रीठा) की पूजा करे तथा इसके बीज मन्त्र का 7 हज़ार की संख्या में पाठ करना कल्याणकारी होता है।

**(14) *(i)* चित्रा** (प्रथम 2 चरण, राशि कन्या, स्वामी बुध), नक्षत्र स्वामी मंगल है। इसके अधिपति विश्वकर्मा हैं। यदि यह नक्षत्र पाप ग्रहों से प्रभावित हो तो जातक तीव्र पीड़ा, अल्सर, पित्त प्रकृति, शीघ्र क्रोधी होने का स्वभाव, मन्दाग्नी, कृमि रोग, उदर विकार, गर्भाशय विकार (स्त्री), मस्तिष्क ज्वर, किडनी विकार, पत्थरी, पेशाबजन्य, मधुमेह आदि विचित्र रोग व्याधियों से ग्रस्त होने का भय होता है। पीड़ित व्यक्ति को असगन्ध पौधे की जड़ को भुजा में मन्त्रपूर्वक धारण करना चाहिए तथा बीजमन्त्र का 10 हज़ार की संख्या में जप करें।

***(ii)* चित्रा** (अंतिम 2 चरण) तुला राशि गते स्वामी शुक्र, नक्षत्र स्वामी मंगल है। सिर दर्द, अति कामुकता, गुर्दे में पत्थरी, किडनी का मूत्राशय सम्बन्धी रोग, प्रमेह, मेरूदण्ड, मधुमेह, बहुमूत्र सम्बन्धी रोग, मस्तिष्क ज्वर, गालब्लेडर एवं किडनी सम्बन्धी दोष एवं क्लिष्ट होतु औषध सेवन के साथ-साथ अश्वगन्धा नामक पौधे की जड़ को दाईं भुजा में मन्त्रपूर्वक धारण करे तथा बीजमन्त्र का 10,000 की संख्या में जाप करें। इस नक्षत्र के भी विश्वकर्मा देवता हैं।

**(15) स्वाती**—(तुला राशिगते स्वामी शुक्र, नक्षत्र स्वामी राहु) जन्म समय यह नक्षत्र पापाक्रान्त हो, तो जातक को प्रमेह, बहुमूत्र, मधुमेह, किडनी (गुर्दों) में विकार, खुजली, कोढ़-एग्ज़िमा, चर्म (त्वचा) सम्बन्धी, छाती सम्बन्धी रोग, पीठ दर्द, गर्भाशय (Uteurs)

सम्बन्धी दोष, अफारा, गठिया, हर्निया, अनूर्जता (Allergy) सम्बन्धी रोगों की सम्भावना होती है। इसका देवता पवन है। स्वाती नक्षत्र सम्बन्धी अरिष्ट निवारण हेतु औषध के अलावा जावित्री की जड़ भुजा के मूल में बाँधे तथा गाय एवं ब्राह्मण को दान, भोजन आदि तथा "**ॐ वायो ये ते सहस्रिणो......**" इत्यादि मन्त्र की 10 हज़ार की संख्या में जप तथा दशमांश संख्या में हवन करें।

**( 16 ) (*i*) विशाखा** (प्रथम 3 चरण तक राशि तुला, रा. स्वा. शुक्र नक्षत्र स्वामी गुरू है जबकि देवता इन्द्राग्नि है। यदि नक्षत्र स्वामी पाप ग्रह से पीड़ित हो, तो जातक को मूत्राशय सम्बन्धी रोग जैसे—मधुमेह, बहुमूत्र, किडनी (गुर्दे) में त्रुटि, त्वचा रोग, उच्चरक्तचाप अथवा निम्न रक्तचाप, हिस्टीरया, शरीर पीड़ा, हृदय एवं मस्तिष्क सम्बन्धी रोग आदि होने का भय होता है। रोग शान्ति के लिए गुंजामूल की जड़ भुजा में मन्त्र पढ़ते हुए धारण करनी चाहिए, साथ में "ॐ इन्द्राग्नि आगत" इत्यादि का 10 हज़ार की संख्या में विधिवत् जप करना चाहिए।

**(*ii*) विशाखा** (चतुर्थ चरण में **बृश्चिक राशि** एवं राशि स्वामी मंगल तथा नक्षत्र स्वामी गुरू ही है। यदि पापाक्रान्त हो, तो इसको भी जातक को गर्भाशय एवं जननेन्द्रिय सम्बन्धी रोग, हर्निया, मस्तिष्क ज्वर, गुर्दे की पत्थरी, मधुमेह, उच्च-रक्तचाप, श्वेत-प्रदर, बहुमूत्रता, पौरूष ग्रन्थी वृद्धि शुक्राणुओं की न्यूनता, हृदय सम्बन्धी एवं गुप्त व क्लिष्ट रोगों का भय होता है। रोग शान्ति के लिए गुलाब की जड़ भुजा में बाँधना तथा इन्द्राग्नि देवता की प्रसन्नता के लिए दस हज़ार की संख्या में मन्त्र जप करना या किसी योग्य ब्राह्मण से करवाना कल्याणप्रद होता है।

**( 17 ) अनुराधा**—राशि बृश्चिक तत् स्वामी मंगल तथा नक्षत्र स्वामी शनि तथा अधिपति देव मित्र अर्थात् सूर्य हैं। यदि यह नक्षत्र पापाक्रान्त हो, तो जातक/जातिका को रक्तहीनता, पेट विकार, वायुप्रकोप, गर्भाशयशूल सम्बन्धी, अनियमित मासिक धर्म, तीव्र बुखार, सिर दर्द, कोष्टबद्धता, गठिया, वात-पित्त जनित अधिक देर तक चलने वाले रोग, दुर्घटना से चोट, घाव आदि, कुछ व्याकुल, क्रोधी एवं जिद्दी स्वभाव होता है। दोष निवारण हेतु औषधि सेवन के साथ-साथ गुलाब की जड़ को चौरस करके अपनी भुजा में बांधे एवं मौलसिरी वृक्ष की पूजा करे तथा "**ॐ नमो मित्रस्य, वरूणस्य ..........**" मन्त्र की दस हज़ार की संख्या में जाप करने से अरिष्ट का निवारण होता है।

**( 18 ) ज्येष्ठा**—बृश्चिक राशि के अन्तर्गत होने से राशि स्वामी मंगल तथा नक्षत्र स्वामी बुध तथा इन्द्र देवता है। यह गण्डमूलक नक्षत्र है। तीसरे, चौथे चरण में माता-पिता एवं अपने स्वास्थ्य के लिए अरिष्टकर होता है। यदि पाप ग्रहों से आक्रान्त हो, तो जातक/जातिका को वात-पित्त रोगों का प्रकोप, चित्त में व्याकुलता, गुप्तांग सम्बन्धी गुप्त रोग, आंतों का विकार, वात-पित्त आदि दोषों से उत्पन्न रोग, उदर विकार, अतिकामुकता एवं आसक्ति, कन्धों में दर्द, रक्त-विकार, दाद, खुजली, कुष्ट एवं त्वचा सम्बन्धी रोग, बवासीर, गर्भाशय सम्बन्धी विकार होने की सम्भावना होती है। अरिष्ट निवारण हेतु औषध के अलावा अपामार्ग की जड़ को मन्त्रपूर्वक बाजू में धारण करें, तथा इन्द्र के बीज मन्त्र का 10 हज़ार की संख्या में जाप करें।

**( 19 ) मूला**—धनु राशि के अन्तर्गत राशि स्वामी गुरू तथा नक्षत्र स्वामी केतु है। देवता **नैर्ऋति** है। यदि जन्म समय पापाक्रान्त हो तो जातक/जातिका को निम्न या उच्च रक्तचाप, कोख, कमर या घुटनों में दर्द, गठिया, पेट गैस विकार, मुख रोग, मानसिक तनाव, क्रोध एवं उत्तेजना, चर्म रोग, फोड़ा, फुँसी, शिर पीड़ा, गर्भपात, **कब्ज़** से उत्पन्न रोग, हिस्टीरिया, मिरगी, कर्ण रोग, स्थूलता आदि रोगों का भय होता है। गण्डमूल होने से नक्षत्र का प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय चरण माता-पिता एवं धन आदि के लिए अशुभ होता है। अरिष्ट निवारण हेतु मन्दार की जड़ को शुभ मुहूर्त्त में बाजू में बाँधकर वैदिक मन्त्र "**ॐ मातेव पुत्रं .......**" मन्त्र का 7 हज़ार की संख्या में जाप स्वयं अथवा किसी सुयोग्य ब्राह्मण से करवाएँ।

**( 20 ) पूर्वाषाढ़ा**—यह नक्षत्र धनु राशि के अन्तर्गत होने से राशि स्वामी गुरू है तथा नक्षत्र स्वामी शुक्र है। इसका देवता जल है अशुभ एवं पाप ग्रस्त होने से जातक/जातिका को रीढ़ की हड्डी सम्बन्धी, मूत्राशय सम्बन्धी, मधुमेह, पथरी, वात-कफ-श्लेष्म एवं धातु क्षीणता, पेट गैस, शारीरिक चर्बी, नितम्ब, जांघ, पाचन प्रक्रिया लीवर (Liver) एवं अन्य गुप्त रोगों के होने की आशंका रहती है। रोगारिष्ट निवारण हेतु वरूण देवता की पूजा, श्वेत चन्दन का उपयोग तथा कपास की जड़ चन्दन के छींटे लगाकर मन्त्रपूर्वक बाजू में धारण करें तथा 7 हज़ार की संख्या में पू.षा. के बीजमन्त्र का पाठ स्वयं या सुयोग्य ब्राह्मण से करवाएँ।

**( 21 ) (*i*) उत्तराषाढ़ा**—(प्रथम चरण) धनु राशि के अन्तर्गत होने से राशि स्वामी गुरु तथा नक्षत्र स्वामी सूर्य है। विश्व देव-देवता है। नक्षत्र पापग्रह से पीड़ित होने से जातक को नेत्र रोग, चर्म रोग, सिर दर्द, हृदय-रोग, मन्दाग्नि, व्याकुलता, अतिसार, उदर एवं मेरूदण्ड, उच्च रक्तचाप, पक्षाघात, टाईफाईड, पेट गैस, गठिया आदि रोगों का भय रहता है। रोगी की बाजू में गुरू या रविवार को मन्दार की जड़ तथा कमल पुष्प बांधना कल्याणकारी होता है।

**(*ii*) उत्तराषाढ़ा**—(2, 3, 4 चरण) इसके अन्तर्गत राशि मकर होने से राशि स्वामी शनि तथा नक्षत्र स्वामी सूर्य है। जन्म समय पापाक्रान्त होने से तीव्र ज्वर, वात एवं पित्त विकार, सिर पीड़ा, पाचन प्रक्रिया में दोष, पक्षाघात, उच्च या निम्न रक्तचात, श्वास रोग, एक्ज़ीमा, कुष्ठ आदि चर्मरोग, हड्डियों के जोड़ों में पीड़ा, नेत्र रोग, स्नायु दुर्बलता, हृदय दुर्बलता या मानसिक कुण्ठा एवं मेरूदण्ड सम्बन्धी रोगों का भय होता है। अरिष्ट निवारण के लिए जातक को कपास की जड़, कमल की जड़ के पुष्प **पति** के साथ रविवार के दिन बाजू में मन्त्रपूर्वक बांधने से लाभ होगा। इसके अतिरिक्त पंचांग दिवाकर में लिखे बीज मन्त्र "**ॐ विश्वेदेवाः श्रृणुतेमं.........**" का 10 हज़ार की संख्या में जप करवाना कल्याणकारी होता है।

**( 22 ) श्रवण**—मकर राशि के अन्तर्गत आने से राशि स्वामी शनि तथा नक्षत्र स्वामी चन्द्रमा है तथा देवता भगवान् विष्णु हैं। नक्षत्र (राशि) पापग्रहों से पीड़ित हो तो जातक/जातिका की कमर में पीड़ा, मन्दाग्नि, स्नायु दौर्बल्य, पथरी, अधिक श्रम से मानसिक थकान, पीलिया, एलर्जी जन्य त्वचा रोग, पाचनशक्ति में कमी, नेत्र कष्ट, अनिद्रा, उन्माद, कैल्शियम की कमी, रक्त विकार, वात-कफ एवं वातशूल, मेरूदण्ड तथा पेट सम्बन्धी क्लिष्ट रोगों की सम्भावना

होती है। अरिष्ट निवारण हेतु वातावरण में गुग्गुल की धूप दें तथा अपामार्ग की जड़ को चौहरी करके बाजू में मन्त्रपूर्वक बाँधना चाहिए तथा स्वयं या योग्य ब्राह्मण द्वारा भगवान् विष्णु का जपनीय मन्त्र "**ॐ विष्णोरराटमसि विष्णोः............**" का दस हज़ार जप करवाना कल्याणकारी होगा।

**( 23 ) (*i*) धनिष्ठा**—(प्रथम 2 चरण) मकर राशि के अन्तर्गत होने से राशि स्वामी शनि एवं नक्षत्र स्वामी मंगल है तथा देवता वसु है। जन्म नक्षत्र (राशि) पापाक्रान्त हो, तो जातक को हृदय रोग, वात-कफ-पित्तादि के रोग, जोड़ों की पीड़ा, शुष्क खाँसी, बलग़म, पेट विकार, दाँत दर्द, पित्त ज्वर, नेत्र रोग, दाद-खुजली आदि चर्म रोग, स्नायु-दौर्बल्य, उदर-विकार, चिड़चिड़ापन, मिरगी, मानसिक दुर्बलता, नौकरों से कष्ट, दुर्घटना आदि से चोट, पिशाच पीड़ा, उच्च-निम्न रक्तचाप, पीलिया, पथरी, गुप्त रोग आदि होने की स्भावना होती है।

**(*ii*) धनिष्ठा**—(अंतिम 2 चरण) भी कुम्भ राशि एवं स्वामी शनि तथा नक्षत्र स्वामी मंगल ही होने से ऊपर लिखे रोगों की सम्भावनाएँ होती है। यद्यपि चारों चरणों में राशि स्वामी तथा नक्षत्र स्वामी एक समान हैं। परन्तु कुम्भ राशि में उच्च रक्त चाप, एलर्जी, श्वास, घुटनों, एड़ी, हृदय, लिवर, अमाशय व गुप्त रोग सम्बन्धी रोगों की भी सम्भावना होती है। अरिष्ट निवारण हेतु भृंगराज की जड़ को बाजू में धारण करना तथा पीपल की पूजा एवं यथाशक्ति दान जप करना शुभ होता है। मन्त्र "**ॐ वसोः पवित्रमसि...........**" मन्त्र पंचांग दिवाकर में देखें।

**( 24 ) शतभिषा**—(कुम्भ) राशि स्वामी शनि तथा नक्षत्र स्वामी राहु है। देवता वरूण हैं। नक्षत्र पाप ग्रहों से पीड़ित होने से जातक को अनिद्रा, रक्त चाप, वायु प्रकोप, पीलिया, पथरी, जोड़ों में दर्द, छाती में दर्द, हृदया में कष्ट, रोग, दुर्घटना से चोटादि का भय, श्वास रोग, स्नायु दुर्बलता, एग्जीमा-खाज आदि चर्म रोग, पक्षाघात, शिर एवं नेत्र कष्ट आदि रोगों की सम्भावनाएं होती हैं। सर्वारिष्ट निवारण हेतु कमल पुष्प के नाल की डंडी को नीले वस्त्र में लपेटकर बाजू में मन्त्रपूर्वक बांधें तथा "**ॐ वरूणस्योत्तम्भन......**" वैदिक मन्त्र का 10 हज़ार संख्या में जप तथा इससे दशांश जप हवन करना चाहिए तथा वरूण देव की प्रसन्नता हेतु कमल-पुष्प, कर्पूर, धूप-दीपादि से वरूण देव की पूजा व ब्राह्मणों को यथा शक्ति दान करना चाहिए।

**( 25 ) (*i*) पूर्वाभाद्रपद**—(प्रथम तीन चरण) कुम्भ राशि के अन्तर्गत होने से राशि स्वामी शनि तथा नक्षत्र स्वामी गुरु है। अजैकपाद देवता है।

**(*ii*) पूर्वभाद्रपद** के अन्तिम चरण की राशि मीन होने से राशि स्वामी गुरू तथा नक्षत्र स्वामी भी गुरू ही है। यह नक्षत्र पाप ग्रहों से पीड़ित होने से जातक/जातिका को मस्तिष्क एवं नेत्र पीड़ा, हृदय की अनियमित गति, या हृदय का फैलाव, निम्न रक्त चाप, घुटनों एवं पाँव की सूजन, वायु एवं कफ सम्बन्धी रोग, शारीरिक स्थूलता, पेट-गैस, कर्ण रोग, स्नायु दुर्बलता, मानसिक दबाव, पत्थरी, पीलिया या जिगर (Liver) में खराबी, हृदयाघात, मूर्छा, हिस्टीरिया व अन्य पेचीदा रोगों की सम्भावना रहती है। अरिष्ट निवारण के लिए चाँदी की कटोरियों में घी, तिल या छाया पात्र का दान करने तथा भृंगराज की जड़ बाजू में मन्त्रपूर्वक बाँधना तथा नक्षत्र के वैदिक मन्त्र का 10 हज़ार की संख्या में स्वयं या ब्राह्मण द्वारा पाठ करवाना शुभप्रद होता है।

**( 26 ) उत्तराभाद्रपद**—(राशि मीन) राशि स्वामी ग्रह गुरू तथा नक्षत्र स्वामी शनि है। इसके देवता अहिर्बुध्न्य हैं। यह नक्षत्र पाप ग्रहों से आक्रान्त होने से जातक/जातिका अतिसार रोग, नाक, कान-आँखों सम्बन्धी कष्ट, कब्ज़, वात एवं कफ जन्य रोग, हर्निया, पेट-गैस, स्नायु ज्वर, दन्त क्षय, पाण्डु रोग, दुर्बलता, पत्थरी, पीलिया, मन्दाग्नि, हाथ-पाँव सुन्न होना या पसीना आना एवं देर तक चलने वाले रोग, चर्म रोग, अव्यवस्थित रक्तचाप, मेरू दण्ड एवं हृदय सम्बन्धी रोगों की आशंका होती है। अरिष्ट निवारण हेतु अश्वत्थ या पीपल की जड़ को गंगाजल छिड़ककर मन्त्रपूर्वक दाएँ बाजू में गुरूवार को धारण करें तथा "**ॐ शिवो नामासि....**" वैदिक मन्त्र का जप 10 हज़ार की संख्या में करवाने से लाभ होता है।

**( 27 ) रेवती**—(राशि मीन) राशि स्वामी गुरू तथा नक्षत्र स्वामी बुध है। इसका स्वामी देव पूषा है। रेवती गण्डमूल नक्षत्र है। इसका चतुर्थ चरण **माता-पिता** को अरिष्टकारी माना जाता है। जन्म में पापाक्रान्त होने से जातक/जातिका को मन्दाग्नि, बुद्धि विभ्रम, नीड़ा-कम्पन, वात-पित्त-कफादि त्रिदोष से उत्पन्न विकार, कुष्ट-खुजली आदि चर्म रोग, खाँसी, कर्ण शूलादि कफज रोग, पेट-गैस, उदर-विकार, आँख, कान एवं नासिका सम्बन्धी व्याधि, पाँवों में सूजन-पीड़ा आदि, मादक वस्तुओं (मद्यपान आदि) तथा **औधियों** से उत्पन्न रोग, चित्त-व्याकुलता, आम्लपित्त, एलर्जी, कब्ज़, अनिद्रा आदि रोगों की सम्भावना होती है। अरिष्ट निवारण के लिए पीपल की जड़ तिहरी करके दाई बाजू में शुभ मुहूर्त्त कालीन गंगाजल छिड़ककर मन्त्रपूर्वक बांधे एवं भगवान् शंकर की पुष्प, चन्दन, बिल्वपत्र, धूप-दीपादि से पूजा करके "**ॐ नमः शिवायः**" का अष्टोतरशत जप करें। "**ॐ नमः शम्भवाय च मयोद्भवाय च नमः शंकराय च मयस्कराय च, नमः शिवाय च शिवतराय च॥**" तदुपरान्त किसी सुयोग्य ब्राह्मण द्वारा दान-सत्कारपूर्वक 7 हज़ार की संख्या में रेवती के वैदिक मन्त्र का जाप करवाना कल्याणकारी होगा।

उपरोक्त 27 नक्षत्रों से सम्बन्धित अरिष्ट-निवारण एवं शान्ति स्थापन हेतु जपनीय मन्त्र, पूजन विधि एवं सामग्री विवरण सहित आप पंचाँग दिवाकर संवत् 2061 के अन्तिम पृष्ठों में देख सकते हैं।

## औषध सेवन करने का मुहूर्त्त

किसी क्लिष्ट रोग के निवारण हेतु शास्त्रकारों ने जहाँ उपयोगी मन्त्र, जप-पाठ, पूजा एवं उपयुक्त दान आदि करने के निर्देश दिए हैं, वहीं क्लिष्ट रोगों की शान्ति के लिए किसी नवीन औषधि का सेवन करने के लिए विशेष शुभ मुहूर्त्तों को ग्रहण करने के आदेश दिए हैं—

मुहूर्त्त ग्रन्थों के अनुसार लघु, मृदु, चर एवं मूल नक्षत्रकालीन औषधि सेवन का प्रारम्भ करना प्रशस्त होता है। तदनुसार अश्विनी, पुष्य, हस्त, अभिजित, कालीन सोमवार को, मृगशिर, चित्रा, अनुराधा नक्षत्र शुक्रवार को तथा स्वाती, पुर्न., श्रवण, धनिष्ठा एवं शतभिषा सोमवार को पड़े तो विशेष प्रशस्त हैं। इसके अतिरिक्त उपरोक्त नक्षत्रों में रिक्ता (4, 9, 14) तिथियां, अमावस एवं रविवार भी पड़े तो भी शुभ माना गया है।

ध्यान रहे, जन्म नक्षत्र में नवीन औषध को सेवन करने का निषेध कहा गया है।

# द्वादश भावों, राशियों एवं नवग्रहों से रोग विचार

रोग विचार की दृष्टि से भावों का विशेष महत्त्व है क्योंकि भावगत होकर ही विभिन्न राशियों एवं ग्रह अपना शुभाशुभ फल प्रकट करते हैं। इन लग्न आदि द्वादश भावों द्वारा ही मनुष्य जीवन से सम्बन्धित प्रायः सभी विषयों के बारे में माना जा सकता है। जन्म कुण्डली का कोई भी भाव अशुभ राशि एवं पाप ग्रह से दूषित होने पर जातक के शरीरांग में ग्रह राशि से सम्बन्धित वैसे ही रोग को प्रकट करने लगता है। कौन-सा भाव किस प्रकार के रोगों की अभिव्यक्ति करता है ? उसका विचार निम्नानुसार करना चाहिए—

**प्रथम भाव लग्न**—शारीरिक गठन, स्वास्थ्य, मस्तिष्क रोग, सिर दर्द, मानसिक रोग, स्मरण शक्ति, नेत्र रोग, मुहाँसे, उन्माद, रक्ताघात, मिर्गी आदि, इस भाव का कारक सूर्य है।

**द्वितीय भाव**—मुख रोग, नेत्र रोग, कर्ण रोग, दन्त, नासिका एवं कण्ठ सम्बन्धी रोग, मुख, पक्षाघात, डिप्थीरिया, फोड़ा, फुँसी, मद्य-पान, दाहिनी आँख, वाक्शक्ति, वाणी, स्वर आदि इस भाव का कारक गुरु है।

**तृतीय भाव**—धैर्य, सामर्थ्य, बल, दाहिना कान, भुजाएँ, श्वांस की नली, फेफड़े, खाँसी, दमा आदि श्वास रोग, पराक्रम, मस्तिष्क ज्वर, मानसिक असंतुलन, बाजु एवं कन्धे में पीड़ा या जकड़न, नकसीर, ब्रोंकाईटिस, एलर्जी, गले की खराबी, यात्रा में कष्ट, दुर्घटना आदि। इसका कारक मंगल है।

**चतुर्थ भाव**—छाती, हृदय एवं पसलियों के रोग, मानसिक विकार, अजीर्ण, उदर एवं पाचन सम्बन्धी रोग, गैस विकार, जलोदर, कैंसर, वातरोग, माता को कष्ट आदि, इस भाव का कारक चन्द्र व बुध हैं।

**पंचम भाव**—पित्त रोग, जिगर एवं गुर्दे के रोग, जठराग्नि, पीलिया, हृदय सम्बन्धी रोग, नेत्र रोग, कमर में पीड़ा, ज्वर, [illegible], स्मरण शक्ति का ह्रास आदि, दिल की धड़कन कम या अधिक होना, उदर, गर्भाशय एवं मूत्राशय सम्बन्धी रोगों का विचार। इस भाव का कारक गुरु है।

**षष्ठ भाव**—यह भाव तो रोग का ही स्थान है। इस भाव से विशेष तौर पर रोग का विचार करते हैं। इस भाव से नाभि, पेट, कमर एवं अंतड़ियाँ (आंतों) सम्बन्धी रोग, अपचन, दस्त आदि दाँत, अमाशय सम्बन्धी, अपैंडिक्स, पथरी, हर्निया आदि इस भाव के मंगल व शनि कारक हैं।

**सप्तम भाव**—इस भाव से वस्ति, गुर्दे, मूत्राशय सम्बन्धी रोग, कमर-दर्द, प्रमेह, मधुमेह, प्रदर, पथरी, गर्भाशय, बवासीर, स्पाण्डलाइटिस, रीढ़ की हड्डी का दर्द, काम एवं सैक्स एवं जननेन्द्रिय सम्बन्धी एवं गुप्त रोगों का विचार किया जाता है। इस भाव का कारक शुक्र है।

**अष्टम भाव**—आयु, मृत्यु, मृत्यु का कारण, वीर्य विकार, बवासीर, पथरी, हर्निया, मधुमेह, रक्त दोष, गुर्दे सम्बन्धी, वायु विकार, विचित्र पेचीदा रोग, गुदा, अण्डकोश, जननेन्द्रिय एवं गुप्तांग, दुर्घटना एवं चोट आदि स्त्रियों के मासिक धर्म की अनियमितता गर्भाशय एवं यौन रोगों आदि का विचार। इस भाव का कारक शनि है।

**नवम भाव**—लिवर एवं रक्त विकार, कमर एवं उसके आस-पास अंगों से सम्बन्धित रोग, गठिया, साइरिका, दुर्घटना, चोट, घाव, पक्षाघात, मज्जा एवं स्त्रियों के मासिक धर्म, पीठ, पेट एवं मेरूदण्ड से सम्बन्धित रोग, शुभाशुभ स्वप्न, गुप्त चिन्ता एवं अधिक यात्रा से उत्पन्न थकान, मन की शान्ति, सन्तोष आदि। इस भाव के कारक सूर्य व गुरू हैं।

**दशम भाव**—इस भाव से गठिया, एग्जिमा, त्वचा रोग, घुटनों, पीठ एवं जोड़ों के दर्द, मिर्गी, बाई जांघ, दाँतों, हड्डियों सम्बन्धी एवं वायु सम्बन्धी रोगों का विचार किया जाता है। इस भाव के सूर्य, बुध, गुरू व शनि कारक हैं।

**एकादश भाव**—इस भाव से रक्त संचालन प्रक्रिया, श्वास-प्रक्रिया, नसों, जोड़ों में दर्द आदि, शीत विकार, हृदय रोग, स्नायु तन्त्र, गला, कान, बायां हाथ, पिंडलियों-पाँव (विशेषकर दाहिना) आदि में चोट, शीत लगना, ठण्ड आदि का विचार किया जाता है। इस भाव का कारक भी गुरू ही है।

**द्वादश भाव**—इस भाव से मानसिक एवं नेत्र रोग, कर्ण पीड़ा, शक्तिहीनता (कमज़ोरी), पीलिया, अनूर्जता (Allergy), बायां कान, दोनों पैर, काम जन्य एवं स्त्री (पत्नी) सम्बन्धी रोग, पक्षाघात, एड़ी में चोट आदि का विचार। इस भाव का कारक शनि है।

## मेषादि द्वादश राशियों से रोग विचार

द्वादश भावों की भान्ति द्वादश राशियों एवं नवग्रहों के द्वारा भी अरिष्ट रोगों का निर्णय किया जाता है। जैसे—मेष राशि से सिर व मस्तिष्क रचना, वृष से नेत्र, जिह्वा, मुख, कण्ठ आदि में रोग का विचार किया जाता है। शरीर में किसी भी रोग का निदान करने के लिए नक्षत्र भाव, राशियों व ग्रहों से सम्बन्धित शरीरांगों एवं रोगों की जानकारी आवश्यक है। स्पष्टीकरण के लिए भाव एवं राशियों से सम्बन्धित शरीर अंग तथा रोगों का विवरण आगे दिया जाता है—

## भावों एवं राशियों से सम्बन्धित शरीरांग एवं रोग

| भाव | राशि | तत्त्व | शरीरांग | सम्भावित रोग |
|---|---|---|---|---|
| लग्न (प्रथम) | मेष | अग्नि | मस्तक, सिर, दिमाग, ऊपरी जबड़ा, मस्तिष्क संरचना, शिर सहित मुखाकार, पिटयूटरी-ग्लैण्ड। | मस्तिष्क रोग, स्मरण शक्ति, नेत्र रोग, उन्माद, मुहांसे, मिर्गी, रक्ताघात, रक्तविकार, सिर दर्द, टाईफायड, पित्त की गर्मी आदि। |
| द्वितीय | वृष | पृथ्वी | नेत्र, कान, नाक, गाल, होंठ, दाँत, मुख, जिह्वा कण्ठ, थायराईड, निचला जबड़ा, वाणी, ग्रासनली (Food-Pipe)। | नेत्र, मुख, कर्ण, दन्त, नासिका एवं कण्ठ सम्बन्धी रोग, मुख-विकार, डिप्थीरिया, फोड़ा, फुँसी, दाहिनी आँख, वाक्-शक्ति, मद्य-पान। |
| तृतीय | मिथुन | वायु | कन्धे, भुजाएँ, कोहनी, हथेली, ऊपरी पसली, कान, फेफड़े, कण्ठ, ग्रीवा, हाथ, बाजू, श्वास नली, कोशिकाएं। | मस्तिष्क ज्वर, मानसिक असंतुलन, बाजु एवं कन्धों में पीड़ा, नकसीर, एलर्जी, सामर्थ्य खांसी, दमा आदि श्वास रोग, गले की खराबी, यात्रा में दुर्घटना, चोटादि। |
| चतुर्थ | कर्क | जल | फेफड़े, हृदय, नीचे की पसली, छाती, वक्षस्थल, स्तन, पेट, पाचन प्रक्रिया मानसिक शान्ति। | छाती एवं पसलियों के रोग, मानसिक विकार, अजीर्ण, पाचनशक्ति, गैस विकार, कैंसर, हिस्टीरिया, जलोदर, वात रोग आदि। |
| पंचम | सिंह | अग्नि | लिवर, तिल्ली, हृदय, पीठ, कोख, कमर, रक्त, जिगर, मेरूदण्ड, पीठ। | पित्त, जिगर एवं गुर्दे के रोग, नेत्रों, कमर, ज्वर, हृदय, बुद्धि विक्षिप्तता, स्मरणशक्ति, दिल की धड़कन, मूत्राशय, गर्भाशय पीलिया व लिवर सम्बन्धी। |
| षष्ठ | कन्या | पृथ्वी | कमर, आँतें (आंतड़ियां) नाभि चक्र, वस्ति, पेट पैर, अमाशय, पैनक्रिया, पाचन प्रक्रिया। | नाभि चक्र, पेट, कमर एवं आंतों सम्बन्धी रोग, अपचन, दस्त, मरोड़, पथरी, हर्निया, मधुमेह, दुर्घटना से चोट आदि अपैंडिक्स। |
| सप्तम | तुला | वायु | अण्डाशय, डिम्ब ग्रंथी गर्भाशय का ऊपर भाग वस्ति (पेड़ू), कटि। | पेड़ू, गुर्दे एवं मूत्राशय सम्बन्धी रोग, कमर दर्द, पथरी, गर्भाशय, रीढ़ की हड्डी, काम, सैक्स सम्बन्धी गुप्त रोग। |
| अष्टम | वृश्चिक | जल | जननेन्द्रिय, गुदा, अण्ड-कोष, भ्रूण, लिंग, योनि, गर्भाशय, प्रोस्टेट। | मृत्यु का कारण, बवासीर, हर्निया, पत्थरी, रक्तदोष, मधुमेह, गुर्दे सम्बन्धी, वायु-विकार, गुप्तांग सम्बन्धी पेचीदा यौन रोग, मासिक धर्म एवं गर्भाशय हिस्टीरिया सम्बन्धी स्त्री रोग, दुर्घटना आदि। |
| नवम | धनु | अग्नि | जांघ, नितम्ब, कमर, लिवर, रीढ़ की हड्डी, घुटनें। | रक्त विकार, कमर एवं लिवर सम्बन्धी, गठिया, दुर्घटना से चोट आदि ; मेरूदण्ड सम्बन्धी शुभाशुभ स्वप्न, अधिक श्रम से थकान, ऋतु विकार, गठिया, एग्ज़ीमा आदि। |
| दशम | मकर | पृथ्वी | दोनों घुटने, टांगें, हड्डियाँ, जोड़, बाल, नाखून, बाह्य त्वचा। | त्वचा रोग, घुटनों, पीठ एवं जोड़ों के दर्द, मिर्गी, बाईं जांघ दाँत एवं हड्डियों सम्बन्धी, वायु विकार आदि। |
| एकादश | कुम्भ | वायु | नसों, जोड़ों, श्वास, रक्त, संचालन, दोनों पिण्ड-लियों, कान, घुटने, एड़ीयां। | रक्त संचालन, श्वास, प्रक्रिया, नसों, जोड़ों में दर्द, शीत-विकार, हृदय रोग, स्नायु, तन्त्र, गला, बायां हाथ, पिंडलियों में दर्द, शीत, वात-कफादि प्रकोप। |
| द्वादश | मीन | जल | दोनों पैर, टखने, पाँव के तलवे, पैरों की अँगु-लियाँ, नसें, दाँत आदि। | नेत्र रोग, कर्ण-पीड़ा, कमज़ोरी, पीलिया, अनूर्जता (एलर्जी), बायां कान, दोनों पैर, काम जन्य एवं स्त्री सम्बन्धी कष्ट/रोग पक्षाघात, एड़ी में चोट आदि। |

उपरोक्त राशियों में जो राशि शुभ ग्रहों से युक्त एवं दृष्ट होती है, वह अंग पुष्ट तथा स्वस्थ होता है, जो राशि पाप ग्रहों से युक्त, पीड़ित, दृष्ट हो, वह अंग क्षीण एवं रोग युक्त होने की सम्भावना होती है।

## ग्रहों एवं राशियों के तत्त्वानुसार रोगों की पहचान

**द्वादश राशियों** एवं **नवग्रहों** में कुछ अग्नि तत्त्व, कुछ वायु तत्त्व आदि का प्रतिनिधित्व करते हैं। इन तत्त्वों की प्रकृति के आधार पर रोगों की पहचान सरलता से हो सकती है, जैसे—

**( क ) अग्नि तत्त्व**—मेष, सिंह व धनु अग्नि तत्त्व प्रधान राशियाँ हैं तथा **सूर्य एवं मंगल** ग्रह भी अग्नि तत्त्व प्रमुख ग्रह हैं। यदि जन्म कुण्डली में अग्नि तत्त्व वाली राशि एवं सूर्यादि ग्रह स्वगृही, उच्चादि ग्रहों से युक्त एवं दृष्ट हों, तो जातक का शारीरिक स्वास्थ्य अच्छा, आत्मिक बल, ओज एवं क्रियात्मक शक्ति तीव्र एवं अच्छी होती है। व्याधि एवं अस्वस्थता थोड़े काल की, परन्तु तीव्र हो सकती है। यदि मेषादि अग्नि तत्त्व की राशियां तथा सूर्य, मंगल, नीच, शत्रु आदि ग्रहों, राशि से युक्त या पाप ग्रहों से दृष्ट हों, तो जातक के निम्न रोगों से पीड़ित होने की सम्भावना होती है, जैसे—मस्तिष्क रोग, उच्चरक्तचाप, नेत्र विकार, अस्थि एवं चर्म रोग, तीव्र ज्वर, अग्नि शस्त्र, विषादि से कष्ट, माईग्रेन, मेरूदण्ड, अनिद्रा, तीव्र सिर दर्द, उदर एवं पीठ विकार, बवासीर, हृदय रोग, पित्तजनित रोग, अतिसार, चित्त व्याकुलता, नासूर, फोड़ा, घाव, जलन, पक्षाघात, शस्त्राघात, मुहाँसे, जननेन्द्रियाँ आदि गुप्त अंग।

**( ख ) पृथ्वी तत्त्व**—वृष, कन्या व मकर राशि पृथ्वी तत्त्व प्रधान राशियाँ हैं, तथा बुध ग्रह भी पृथ्वी तत्त्व के अन्तर्गत आता है। यदि कुण्डली में पृथ्वी तत्त्व वाली राशि एवं पृथ्वी तत्त्व ग्रह बुध शुभ भाव में एवं उच्च मित्रादि राशि में हों, तो जातक अत्यन्त बुद्धिमान, कार्य-कुशल, अध्ययनशील, सतर्क, प्रभावशाली वाणी, तार्किक, उच्चशिक्षित, स्वस्थ एवं तीव्र स्मरणशक्ति एवं कार्य सिद्ध करवाने में कुशल होता है। यदि उपरोक्त वृषादि पृथ्वी तत्त्व की राशि पाप ग्रहों से पीड़ित हो, एवं बुध नीच, शत्रु आदि राशिगत हो, तो जातक की निम्नलिखित रोगों में से राश्यनुसार रोग होने की सम्भावना होती है, यथा—

मस्तिष्क विकार, स्मरण शक्ति का ह्रास, हकलाहट, पक्षाघात, सूंघने, वाणी, सुनने एवं बोलने की शक्ति का ह्रास, दौरे पड़ना, त्वचा, नाखून, कश, नाड़ी एवं हड्डियों के रोग, नेत्र रोग, कण्ठ रोग, त्वचा, खुजली या कुष्ठ रोग, मन्दाग्नि, मानसिक भ्रान्ति, नाड़ी एवं स्नायुतन्त्र की दुर्बलता, पीलिया, वात-पित-कफ त्रिदोष से उत्पन्न रोग, दुःस्वप्न, भ्रान्ति (वहम), सोच एवं वाणी में दुर्बलता आदि।

**( ग ) वायु तत्त्व**—मिथुन, तुला एवं कुम्भ राशि—ये वायु तत्त्व की राशियाँ हैं, तथा शनि ग्रह भी वायु तत्त्व प्रधान है। यदि कुण्डली में वायु तत्त्व प्रधान राशियां शनि-शुक्र आदि मित्र ग्रह युक्त एवं शनि भी स्वगृही, उच्चादि शुभ अवस्था में हों, तो जातक उत्साहशील, स्वाभिमानी, उच्च-प्रतिष्ठित, राजनीतिज्ञ, चुस्त एवं स्वस्थ-चित्त एवं पुष्ट शरीर का होता है। यदि वायु तत्त्वीय राशियाँ सूर्य, मंगल आदि शत्रु ग्रहों से युक्त या दृष्ट अथवा उनकी दशाऽन्तरदशा हो, तो जातक को निम्नलिखित रोग होने की आशंका होती है—वायु और कफ जन्य रोग, अत्यधिक श्रम के कारण कमजोरी, ब्लडप्रैशर, कठिन उदर शूल, स्पांडलाइटिस, सन्निपात, पत्थरी, लकवा आदि, पोलियो, पक्षाघात, वातशूल, मानसिक दुर्बलता, पत्नी एवं सन्तान सम्बन्धी कष्ट, पेड़, पत्थर या शस्त्र आदि से चोट, कैंसर, मधुमेह, हाथ, पाँव एवं टांगों की दुर्बलता, प्रेत, पिशाच आदि जटिल मानसिक व कायिक रोग तथा प्राण वायु, अपान वायु आदि को संकेत करते हैं।

**( घ ) जल तत्त्व**—कर्क, बृश्चिक एवं मीन-ये जल तत्त्व की राशियां हैं तथा चन्द्र व शुक्र भी जल तत्त्वीय ग्रह हैं। यदि उक्त राशियाँ चन्द्र-गुरु आदि ग्रहों के प्रभाव शुभस्थ हों तथा चन्द्र-शुक्र ग्रह स्वगृही, उच्च-मित्र आदि राशियों में हों तो जातक तीव्र बुद्धिमान, दूसरों के मनोभावों को समझने में कुशल, धार्मिक एवं परोपकारी, देश-विदेशों की यात्राएँ करने वाला, स्वस्थ अंगों एवं पुष्ट शरीर का होगा।

यदि जलीय तत्त्व की राशियां तथा ग्रह शत्रु, नीच आदि ग्रहों से पीड़ित हों तो जातक को उनकी दशाऽन्तर दशा एवं गोचरवश नीचे लिखे रोग होने की सम्भावनाएँ होती हैं—

नेत्र रोग, कफ, शीत (ठण्ड), उदर रोग, श्वास रोग, पागलपन, उन्माद, मानसिक रोग, हिस्टीरिया, जननेन्द्रिय, गर्भाशय, मासिक धर्म सम्बन्धी स्त्रियों के रोग, डायरिया, हैज़ा, ड्राप्सी, रक्त, त्वचा, मज्जा, वीर्य एवं मूत्राशय सम्बन्धी, अतिसार, मन्दाग्नि, कफ एवं वायु रोग, प्रमेह, मधुमेह, पत्थरी, धातु-विकार, शीत ज्वर, अनिद्रा, नाड़ी दौर्बल्य, मूत्र विकार, पाण्डु रोग (पीलिया), काम-जन्य गुप्त रोग आदि।

**( ङ ) आकाश तत्त्व से सम्बन्धित**—यदि कुण्डली में गुरु स्वराशि, उच्चादि अवस्था में हो, तो जातक का शरीर स्थूल, पुष्ट एवं स्वस्थ होता है। यदि नीच राशिस्थ या पाप ग्रहों से युक्त या दृष्ट हो, तो जातक को नीचे लिखे रोगों की सम्भावना होती है—

कफज रोग, मूर्छा, अंतड़ियों का ज्वर, लिवर अर्थात् यकृत् सम्बन्धी पीलिया आदि रोग, अपचन, रक्त कैंसर, उदर, वायु, गठिया, नाभिचक्र में दोष, कर्ण रोग, गुल्म (पेट का फोड़ा), टाईफाईड, हर्निया, शारीरिक स्थूलता या दुर्बलता, पेट-गैस, देव या ब्राह्मणों के शाप से कष्ट आदि।

**( च ) राहु के कारण होने वाले रोग**—कुटिल मति, असत्य में रूचि, कुतर्क, हृदय में

रोग, कमज़ोरी, वातज पीड़ा, कृमि रोग, पैर में चोट, दिल की जलन, कुष्ट, पाँव में चोट, पीड़ा आदि, स्त्री, सन्तान आदि सम्बन्धी परेशानी, सर्प और प्रेत आदि के कारण कष्ट-भय, अरूचि, उचाटता, जोड़ों एवं वायु सम्बन्धी रोग।

**(छ) केतु के कारण होने वाले रोग**—चर्म रोग, श्वेत कुष्ट, विष विकार, जलोदर, गर्भाशय सम्बन्धी, फोड़े, फुँसी, चेचक, विषादि के कारण उत्पन्न रोग, दुर्घटना से चोट आदि प्रेत-पिशाच आदि जनित रोग-कष्ट, पित्त जनित रोग तथा पुरुषों एवं स्त्रियों के गुप्त पेचीदा रोगों का विचार किया जाता है।

राहु व केतु दोनों के अनिष्ट प्रभावस्वरूप कई बार ऐसे पेचीदा एवं रहस्यात्मक रोग उत्पन्न हो जाते हैं, जिनका निदान कुशल डॉक्टरों द्वारा भी नहीं हो पाता है।

## जन्म कुण्डली से रोग विचार

जन्म कुण्डली में किसी भी भाव से सम्बन्धित रोग कष्ट आदि जानने के लिए निम्नलिखित तथ्यों पर विचार करना अत्यन्त आवश्यक होता है, जैसे—(1) भाव में अशुभ ग्रहों को बैठना (2) भावेश ग्रह का त्रिकादि (6, 8, 12वें) भावों में बैठना (3) भावेश का शत्रु एवं पापी ग्रहों से युक्त होना (4) भावेश का पापी ग्रहों से वीक्षित होना (5) भाव का अशुभ (शत्रु नीच आदि) ग्रहों से देखा जाना (6) भाव सम्बन्धी कारक ग्रह की शुभाशुभ स्थिति (7) जातक की वर्तमान कालीन दशा-अन्तर्दशा का विचार तथा (8) गोचर ग्रहों का शुभाशुभ विचार।

ऊपरलिखित सभी तत्त्व भाव सम्बन्धी फल को प्रभावित करते हैं। भावों तथा भावेश सम्बन्धी ग्रहों की स्थिति जितनी अधिक खराब होगी, उतना ही उस भाव सम्बन्धी कष्ट होगा।

सामान्यतः लग्नेश ग्रह चाहे स्वयं शुभ ग्रह हो, या पाप ग्रह हो, वह जहाँ बैठ जाता है, उस स्थान की वृद्धि ही करता है। लग्नेश जिस भाव के स्वामी के साथ बैठा हो, उस भाव स्वामी के फल को बढ़ाता है। इसके अतिरिक्त कुण्डली में सूर्य व चन्द्रादि के बलाबल का भी विचार करना चाहिए। चन्द्रमा मस्तिष्क पर प्रभाव करता है, **लग्न शरीर का द्योतक** है और **सूर्य आत्मा का**। यदि कुण्डली में सूर्य और चन्द्रमा बली हों और शत्रु ग्रहों के प्रभाव से मुक्त हों, **तो उस जातक का स्वास्थ्य अच्छा** रहता है। भारतीय आयुर्वेद की यह प्रबल मान्यता है कि शारीरिक रोगों का मस्तिष्क की स्थिति के साथ गहरा सम्बन्ध है। इसी कारण प्राचीन काल से ही हमारे ज्योतिष शास्त्र में अरिष्ट आदि के सम्बन्ध में चन्द्रमा की स्थिति एवं बलाबल पर विशेष ध्यान दिया जाता रहा है।

(1) यदि लग्नेश और षष्ठेश एक ही राशि में हों और उनके साथ सूर्य भी हो, तो जातक को षष्ठेश एवं सूर्य की दशाऽन्तर्दशा में तीव्र ज्वर, नेत्र रोग, स्त्री व संतान कष्ट, अग्नि पीड़ा आदि कष्टों की सम्भावना होती है।

(2) लग्नेश, षष्ठेश और चन्द्रमा एक ही राशि में इकट्ठे हों, तो जातक को हैज़ा, शीत-प्रकोप, मानसिक कष्ट एवं जल-वायु से सम्बन्धित रोगों एवं अनिद्रा, मन्दाग्नि, चित्त व्याकुलता आदि रोगों का भय होता है।

(3) यदि कुण्डली में लग्नेश, षष्ठेश व मंगल एक ही भाव में इकट्ठे हों, तो जातक को इन ग्रहों की दशा में दुर्घटना या शस्त्राघात से विस्फोट आदि से चोट, पीड़ा, फोड़े एवं आप्रेशनादि, ज्वर आदि रोगों की सम्भावना होती है।

(4) यदि लग्नेश व षष्ठेश के साथ बुध भी एक ही राशि में स्थित हों, तो जातक को वात-पित्त जनित रोग, अरूचि, उदर विकार, दुर्बलता, वाणी विकार, पत्थरी, वमन, डकार, मन्दाग्नि, खुजली, दाद आदि त्वचा रोग, मति-भ्रम आदि विचित्र रोगों की सम्भावना होती है।

(5) यदि लग्नेश, षष्ठेश के साथ गुरु स्वगृही, उच्चादि राशि में हों, तो जातक का शरीर प्रायः स्वस्थ होता है। परन्तु यदि गुरु व लग्नेश नीच, शत्रु आदि राशि में हो, तो जातक को कफ, कान, नाक, गला, लिवर, पीलिया, पत्थरी आदि रोगों का भय होता है।

(6) यदि लग्नेश, षष्ठेश व शुक्र एक साथ किसी अशुभ राशि में हों, तो जातक, प्रमेह, मधुमेह, गुप्त रोग, धातु क्षय सम्बन्धी रोग तथा स्त्री को भी शरीर कष्ट की सम्भावना होती है।

(7) यदि लग्नेश, षष्ठेश—दोनों शनि के साथ एक ही भाव में हों, तो जातक को दुर्बलता, वातज अर्थात् वायु प्रकोप, अपचन, श्वास रोग, हड्डियों, दाँतों एवं नेत्र सम्बन्धी रोगों का भय होता है।

(8) लग्नेश, षष्ठेश व राहु तीनों एक ही राशि में हों, तो हृदय में दुर्बलता, मानसिक, तनाव, सिर में पीड़ा, वायु प्रकोप, सर्प, प्रेत एवं चोरी आदि का भय होता है।

(9) लग्नेश, षष्ठेश व केतु तीनों एक ही भाव में हों, तो जातक को फोड़ा, फुँसी, चेचक सम्बन्धी, त्वचा रोग, विष प्रकोप तथा स्त्रियों को आप्रेशन, गर्भाशय, मासिक धर्म सम्बन्धी विकारों की सम्भावनाएँ होती हैं।

(10) यदि षष्ठ भाव या षष्ठेश के साथ बुध व शुक्र का सम्बन्ध हों, तो जातक को आहार व्यवहार में असंयम के कारण रोग होता है।

यदि षष्ठेश भौमादि पाप ग्रह के साथ लग्न में हों, तो जातक को दुर्घटना या चोटादि से व्रण या आप्रेशन होता है। यदि शनि हों, तो अपचन एवं वायु-विकार होता है।

**नोट—विविध रोगों** सम्बन्धी विभिन्न उदाहरण कुण्डलियों एवं शास्त्र सम्मत उपायों के साथ हमारे शीघ्र प्रकाशित होने वाली फलित और रोग सम्बन्धी आगामी पुस्तक की प्रतीक्षा करें। पण्डित पन्ना लाल ज्योतिषी गणितकर्ता पंचाँग दिवाकर॥

# मंगलीक योग सदा अनिष्टकारी नहीं

**[ ज्योतिष तत्त्व ( फलित खण्ड ) भाग दो से उद्धृत ]**

वर्तमान काल में ज्योतिष शास्त्र के प्रति लोगों की रूचि एवं विश्वास तो बढ़ रहा है, किन्तु इस प्रत्यक्ष शास्त्र के वास्तविक उपयोग की ओर बहुत कम लोगों का ध्यान गया है। सामान्यतः ज्योतिषी भाई विवाह-योग्य वर कन्या के वर्ण, वश्य, तारा, राशिमैत्री, भकूट आदि अष्टकूट पर आधारित गुण मिलान के उपरान्त दोनों (वर-कन्या) की कुण्डलियों में **मंगलीक**-योग की ओर विशेष ध्यान देते हैं। मंगलीक दोष का विचार करने के लिए अर्वाचीन पुस्तक **मुहूर्त्त संग्रह दर्पण** का निम्नलिखित श्लोक आधार माना जाता है—

**लग्ने व्यये च पाताले जामित्रे चाष्टमे कुजे।**
**कन्या भर्तृविनाशाय वरः कन्या विनाशकृत्॥**

अर्थात् लड़के या लड़की की जन्म कुण्डली में मंगल 1, 4, 7, 8 या 12वें भाव में हो, तो कन्या पति के लिए तथा यदि यही योग पति की कुण्डली में हो, तो वह पत्नी के लिए विनाशकारी अर्थात् अनिष्टकर होता है। इस प्रकार के एकांगी मंगलीक दोष के प्रतिकार हेतु यह वचन भी मिलते हैं कि यदि वर और कन्या दोनों का मंगल समान हो या कोई अन्य पापग्रह मंगल के समान स्थित हो, तो उस स्थिति में विवाह शुभ होता है। दोनों की दीर्घायु तथा पुत्र आदि सन्तान सुखों में वृद्धि करने वाला होता है—

**भौमतुल्यो यदा भौमः पापो वा तादृशो भवेत्।**
**उद्वाहः शुभदः प्रोक्तश्चिरायुः पुत्रवर्धनः॥** ज्यो. तत्त्व.

कुछ ग्रन्थकारों ने चन्द्रमा एवं शुक्र से भी मंगलीक दोष का विचार करने का आग्रह किया है, क्योकि चन्द्रमा मन का कारक तथा शुक्र स्त्री कारक ग्रह माना गया है। फलित ग्रन्थों में अनेक स्थलों में चन्द्र एवं शुक्र से भी 1, 4, 7, 8 इत्यादि स्थानों पर मंगल की स्थिति अशुभ मानी है। यथा—**चन्द्रात् चतुर्थभे भौमो जन्म काले यदा भवेत्।**

**सुखभंगो दरिद्रः स्यात्पुंसः स्त्री म्रियते ध्रुवम्॥** मा. सा.

अर्थात् चन्द्र से चतुर्थ भाव में मंगल होने से जातक सुख हीन, दरिद्र और स्त्री की आयु पति की अपेक्षा कम होती है।

इसी भान्ति चन्द्र से सप्तम मंगल हो, तो उस मनुष्य की स्त्री दुःशीला, कटुस्वभाव की एवं अप्रियवादिनी होती है—

**चन्द्रात्सप्तमे भौमो जन्मकाले यदा भवेत्।**
**कुशीला स्त्री भवेत् तस्य सदा चऽप्रियवादिनी॥** मा. सा.

''श्री मंत्रेश्वरकृत फलदीपिका'' अनुसार भी चन्द्र व शुक्र से सप्तम भाव में मंगल एवं शनि हों, तो स्त्री व पुत्र की हानि होती है।

**''भौमाऽर्क्यस्ते भृगुजशशिनो दारहीनोऽसुतो वा।''** फलदीपिका

**मंगलीक दोष** के सम्बन्ध में यहाँ यह बात उल्लेखनीय है कि प्राचीन संहिता व जातक ग्रन्थों तथा मुहूर्त्त ग्रन्थों में वर-कन्या की कुण्डलियों में ग्रहस्थितियों के मिलान विशेष कर मंगलीक दोष की भयोत्पादक भ्रामक स्थिति के बारे वर्णन नहीं मिलता है। आजकल अधिकांश ज्योतिषी भाई लड़के-लड़की के नक्षत्रों पर आधारित गुण-मिलान के उपरान्त स्थूल रूप से निर्मित जन्म कुण्डलियों के मिलान का निर्णय **मंगलीक योग** के आधार पर ही करते हैं। मंगलीक दोष सम्बन्धी अल्प ज्ञान एवं गलत धारणाओं के कारण ही बहुत से सुयोग्य लड़कियों व लड़कों का परस्पर विवाह नहीं हो पाता अथवा कई बार बहुत विलम्ब से बेमेल विवाह हो जाता है। कई बार तथाकथित मंगलीक दोष के दोषारोपण के फलस्वरूप लड़के या लड़की के माता-पिता को जातक की वास्तविक जन्म पत्रिका या जन्म समय आदि को छिपाने का प्रयास करते भी पाया गया है।

**मंगलीक दोष** के शुभाशुभ प्रभाव का निर्णय करते समय मिलान सम्बन्धी अन्य महत्त्वपूर्ण तत्त्वों को भी ध्यान में रखना चाहिए। जैसे मंगलीक दोष सम्बन्धी शास्त्रोक्त परिहार वाक्य, गुणों की अल्पता या बहुलता, सप्तम, द्वितीय (कुटुम्ब), एवं अष्टम भावों में (मंगल के अतिरिक्त) अन्य शुभाशुभ ग्रहों की स्थिति एवं दृष्टि आदि का विचार इन्हीं भावों के भावेश तथा विवाह-सुख कारक चन्द्र, शुक्र एवं गुरु आदि ग्रहों की स्थिति, नवांश एवं चलित कुण्डली तथा अष्टक वर्ग में मंगल की शुभाशुभ स्थिति तथा दशाऽन्तर्दशा का आकलन करने के बाद ही मंगल या मंगलीक दोष सम्बन्धी अन्तिम निर्णय करना चाहिए। किसी जातक/जातिका की कुण्डली के लग्न, व्यय, चतुर्थ, और सप्तम स्थान में पाप ग्रह हों, तो स्त्री पति के लिए अनिष्टकारी तथा पति स्त्री के लिए अनिष्टकारी माना जाता है—

**लग्नेपापा व्यये पापाः पाताले च सप्तमे तथा।**
**भार्या भर्तृविनाशाय भर्ता भार्या विनाशयेत्॥**

इस प्रकार केवल मंगल को ही नहीं, अपितु अन्य क्रूर एवं पाप ग्रहों (शनि, राहु, केतु, सूर्य, क्षीण चन्द्र आदि) को भी न्यून या अधिक रूपेण वैवाहिक जीवन में बाधक माना गया है, केवल मात्र मंगल को नहीं।

इसमें कोई सन्देह नहीं कि कुण्डली में मंगल यदि नीच, अस्त या शनि से दृष्ट, या भावेश आदि के कारण अशुभ हो, तो वह जातक का उग्र स्वभाव, झगड़ालू, उतावला, स्त्री के साथ कटु सम्बन्ध, भाई-बन्धुओं से विरोध, रोगी, मिथ्याभिमानी, असन्तुष्ट, क्रोधी, दुराग्रही एवं आर्थिक दृष्टि से परेशान होता है। यह दुर्घटना, चोट आदि का भी कारक है। परन्तु यदि कुण्डली में **मंगल शुभस्थ** हो, तो जातक उत्साहशील, धैर्यवान, पराक्रमी, भाई-बन्धुओं के सुखों से युक्त, धन, भूमि-जायदाद, स्त्री एवं पुत्र-सन्तान आदि सुख एवं उच्च पद प्राप्ति आदि प्रतिष्ठाओं को देता है। कुछ राशियों में तो मंगल वैसे भी शुभ माना जाता है, जैसे **मेष,**

**वृश्चिक, मकर, सिंह, धनु और मीन**॥ इसके अतिरिक्त कुण्डली में मंगल की केन्द्र-त्रिकोण की स्थिति होने से भी शुभ एवं योगकारक माना जाता है। यथा—

''सर्वे त्रिकोणनेतारो ग्रहाः शुभफल प्रदाः॥'' पाराशर

मेष, कर्क, सिंह, धनु एवं मीन आदि लग्नों में भावेश के कारण ही मंगल को शुभ एवं योग कारक माना जाता है। ध्यान रहे, सभी लग्नों एवं राशियों में मंगल का एक जैसा प्रभाव नहीं होता है।

## मेषादि द्वादश लग्न और मंगलीक दोष

1. **मेष लग्न** में लग्न भाव में तथा बृश्चिक राशि में शुभ प्रभाव करता है, जबकि चतुर्थ (कर्क), सप्तम (तुला) एवं द्वादश (मीन) राशियों में वैवाहिक दृष्टि से अशुभ किन्तु व्यवसायिक दृष्टि से अच्छा फल करता है। लग्न भाव में मेष राशिस्थ मंगल होने से जातक स्वस्थ एवं आकर्षक व्यक्तित्व, भूमि, पुत्र, वाहन आदि सुखों से युक्त एवं सुप्रतिष्ठित व्यक्ति होता है। मेष लग्न में केन्द्रगत मंगल **रूचक योग कारक** होता है तथा यहाँ पर मंगल की स्थिति मंगलीक दोष का **परिहार** भी मानी जाती है—

**अजे लग्ने, व्यये चापे पाताले बृश्चिके कुजे। द्यूने मृगे कर्किचाष्टौ भौम दोष न विद्यते॥**

अर्थात् मेषस्थ मंगल लग्न में, बृश्चिकस्थ चतुर्थ, मकर का सातवें, कर्कराशि का आठवें एवं धनु का 12वें भाव में हो, तो मंगल दोष नहीं होता।




2. **वृष लग्न** में प्रथम भाव में भूमि, वाहन आदि सुखों की प्राप्ति होती है। सप्तम भाव पर मंगल की स्वगृही दृष्टि होने से वैवाहिक जीवन भी सामान्यतः ठीक रहेगा, यद्यपि स्वयं को स्वास्थ्य सम्बन्धी परेशानी हो सकती है। इसी भान्ति चतुर्थ, सप्तम एवं द्वादश भावों में मंगल की सप्तम भाव पर स्वगृही दृष्टि एवं स्थिति होने से मंगलीक योग होने पर भी सामान्यतः दाम्पत्य सुख मिलता रहेगा, परन्तु मंगल द्वादशेश भी होने के कारण वैवाहिक सम्बन्धों में स्वाभाविक माधुर्य का अभाव होगा। यदि सप्तम भाव पर गुरु-शुक्र आदि की दृष्टि होगी, तो प्रेम-सम्बन्ध अच्छे होंगे।

3. **मिथुन लग्न** में प्रथम, चतुर्थ, सप्तम, अष्टम एवं द्वादश भावों में मंगल जातक की संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का द्योतक है जातक को अपने तथा स्त्री के सम्बन्धों में वैमनस्य, तनाव, रोग एवं परेशानियाँ रहती हैं। परिवारिक एवं घरेलू सुखों में कमी होती है। यदि सप्तम भाव पर गुरु आदि शुभ ग्रहों की दृष्टि हो, तो वैवाहिक सुखों में वृद्धि होती है।

4. **कर्क लग्न** में मंगल केन्द्र-त्रिकोण का स्वामी होने से भूमि, वाहन, व्यवसाय एवं सन्तान आदि के सम्बन्ध में शुभफल प्रदान करता है। यदि लग्न भाव में हो, तो स्वास्थ्य एवं शिक्षा के सम्बन्ध में अस्थिरता एवं कुछ कमी करता है किन्तु सप्तम भाव पर उच्च दृष्टि होने से वैवाहिक सुखों में वृद्धिकारक होता है। चतुर्थ भाव में भी भूमि-जायदाद के सम्बन्ध में कुछ रुकावटें परन्तु सप्तम् एवं दशम् भाव पर क्रमशः उच्च एवं स्वगृही दृष्टि होने से दाम्पत्य सुख में वृद्धि तथा व्यवसाय के क्षेत्र में लाभ व उन्नतिकारक होता है। सप्तम भाव में मंगल स्वोच्च स्थिति में होने से विवाह के पश्चात् विशेष लाभ एवं उन्नति प्रदायक होता है। द्वादश भाव में मंगल होने से उसकी सप्तम् भाव पर उच्च दृष्टि होने से द्वादश भाव की स्थिति भी अशुभ नहीं कही जा सकती। यहाँ पर सप्तमेश शनि की भी स्थिति शुभ हो, तो कर्क लग्न में द्वादश भाव स्थित मंगल शुभ फलप्रद होगा। परन्तु अष्टम भाव में मंगल शत्रु राशिगत होने से शुभ फलप्रद नहीं होगा। ध्यान रहे, सप्तम भाव में मकर राशि के मंगल को कुछ विद्वानों ने परिहारस्वरूप भी ग्रहण किया है। गुरू आदि शुभ ग्रह का योग या दृष्टि हो, तो विवाह सम्बन्ध ठीक रहते हैं।

5. **सिंह लग्न** की कुण्डली में मंगल केन्द्र-त्रिकोण (सुखेश एवं भाग्येश) होने से अत्यन्त शुभ एवं योगकारी ग्रह होता है। परन्तु लग्न, चतुर्थ एवं द्वादश भावों में बैठकर सप्तम् भावस्थ कुम्भ राशि को शत्रु-भाव से देखने से विवाह सम्बन्धी सुखों में कुछ कमी करता है। अष्टम् भाव में स्थित होने पर भी परिवारिक सुखों में कमी तथा भाग्य उन्नति के सम्बन्ध में विशेष संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का संकेत करता है। यदि सप्तम् या अष्टम् भाव या सप्तमेश ग्रह मंगल के साथ शनि आदि पाप ग्रहों से भी युक्त या दृष्ट हो, तो वैवाहिक जीवन में वैमनस्य एवं कटुता की मात्रा और भी अधिक बढ़ जाती है। परन्तु यदि सप्तम् भाव एवं सप्तमेश ग्रह पर गुरु आदि शुभ ग्रहों का योग या दृष्टि हो, राशिमैत्री भी हो, तो पति-पत्नी के मध्य वैवाहिक सम्बन्ध अच्छे रहते हैं।

6. **कन्या लग्न** की कुण्डली में मंगल त्रिषडायपति (3 और अष्टम भावों का स्वामी) होने से अशुभकारी होता है। लग्न भाव में शत्रु राशिगत हो, तो मंगलीक होने की स्थिति में जातक क्रोधी, उग्र स्वभाव तथा वैवाहिक सुख में भी विघ्नकारक होता है। चतुर्थ भाव एवं सप्तम भाव पर मित्र दृष्टि तथा अष्टम पर स्वगृही दृष्टि होने से जातक भूमि, मकान, वाहन आदि सुखों से युक्त किन्तु दाम्पत्य सुख सामान्य होता है। चतुर्थ, सप्तम, अष्टम एवं द्वादश भावों में जातक को अत्यन्त संघर्ष एवं विघ्नों के बाद भौतिक सुखों की प्राप्ति होती है। वैवाहिक सुख भी कठिनाईयों एवं परेशानियों के साथ प्राप्त होते हैं। यदि मंगल के साथ गुरु या शुक्रादि का शुभ योग या दृष्टि हो, तो वर-कन्या को दाम्पत्य सुख में वृद्धि होती है।

7. **तुला लग्न** में मंगल केन्द्रपति एवं द्वितीयेश होकर यदि प्रथम भाव में मंगलीक हो, तो चतुर्थ भाव को उच्चदृष्टि से तथा सप्तम भाव को स्वगृही दृष्टि से देखने से जातक को विवाह के पश्चात् भूमि, जायदाद, वाहनादि सुखों की प्राप्ति तथा लाभ व उन्नति प्राप्त होगी। परन्तु स्वास्थ्य कुछ नर्म रहे, उदर विकार आदि की सम्भावना होगी। चतुर्थ भाव में तो मंगल उच्च राशि का होकर सप्तम भाव को स्वगृही दृष्टि से देखने से वैवाहिक सुख में वृद्धिकारक होगा, परन्तु दशम भाव को नीच दृष्टि से देखने से व्यवसाय के क्षेत्र में विशेष संघर्ष का सामना होता है। सप्तम भाव में मंगल स्वगृही राशि (मेष) का होने से दाम्पत्य जीवन में तो सुख का वृद्धिकारक होगा, परन्तु व्यवसाय में कठिनाईयों के बाद सफलता होगी। यहाँ से धन स्थान पर मंगल की स्वगृही दृष्टि विवाहोपरान्त कौटुम्बिक एवं आर्थिक साधनों में वृद्धिकारक होगी। अष्टम भाव में शुक्र की राशि (वृष) पर मंगलीक की स्थिति होने से स्त्री अथवा पति की तरफ से चिन्ताजनक परिस्थिति पैदा होने की सम्भावना बन सकती है। द्वादश भाव में मंगल की सप्तम भाव पर स्वगृही दृष्टि दाम्पत्य जीवन में वृद्धिकारक होगी परन्तु शत्रु राशिगत होने से विघ्नों के पश्चात् वैवाहिक सुख प्राप्त होंगे। ध्यान रहे, तुला लग्न में मंगल मारकेश ग्रह होने के कारण कई बार कष्टकारी हालात पैदा कर देता है।

8. **वृश्चिक लग्न** में मंगल लग्नेश व षष्ठेश होने से मिश्रित प्रभाव करेगा। प्रथम भाव में मंगलीक होने से जातक साहसी, आकर्षक, प्रभावशाली व्यक्तित्व, उच्चाभिलाषी, स्वाभिमानी प्रकृति का होता है। परन्तु वैवाहिक जीवन संघर्षपूर्ण रहने की सम्भावना रहती है। चतुर्थ, सप्तम, अष्टम एवं द्वादश भावों में मंगल अनुकूल राशि का न होने से जातक को कठिन एवं संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का सामना करना पड़ेगा। विवाह के सम्बन्धों में भी परिस्थितियाँ अनुकूल न होंगी। यदि कुण्डली में शुक्र की स्थिति शुभ हो एवं स्व-राशिगत होगी तो अनुकूल दाम्पत्य सुखों की प्राप्ति होगी। वृश्चिक लग्न के सम्बन्ध में जातक/जातिकाओं की जन्म कुण्डलियों में परस्पर राशि मैत्री, गुण मिलान तथा मंगलीक के अतिरिक्त अन्य तत्त्वों को भी ध्यान में रखना आवश्यक है।

9. **धनु लग्न** में मंगल पंचमेश एवं द्वादशेश होने के कारण मिश्रित प्रभाव करता है। लग्न, चतुर्थ एवं सप्तम भाव में मंगलीक योग होने पर भी जातक साहसी, पराक्रमी, स्वाभिमानी, अच्छी बुरी बात की पहचान रखने वाला एवं बौद्धिक कार्यों में कुशल होता है। परन्तु सप्तम भाव पर शत्रु दृष्टि एवं स्थिति होने से स्त्री को कष्ट या सुख में कमी होती है। अष्टम भाव में मंगल नीच राशि का होने से उसके नीचत्व में कमी हो जाती है परन्तु उच्च विद्या एवं पूर्ण सन्तान सुख में विघ्नकारक होता है। यद्यपि कुटुम्ब भाव को उच्च दृष्टि से देखने से विघ्नों के बावजूद जातक पारिवारिक सुख एवं भौतिक लाभ व उन्नति को प्राप्त कर लेता है। अष्टम में कर्क राशिस्थ भौम दोष का परिहार भी माना जाता है। द्वादश भाव में भौम की स्थिति वैवाहिक सुख में विलम्ब या दाम्पत्य सुख में कमी करता है। धनु लग्न में बुध एवं शुक्र की स्थिति शुभ हो, तो विवाह सुख में वृद्धि होती है।

10. **मकर लग्न** में मंगल चतुर्थेश एवं लाभेश होकर मंगलीक दोषकारक बनता है। लग्न भाव में मंगल उच्चराशि का तथा चतुर्थ भाव में स्व-राशिगत होकर सप्तम भाव में स्थित कर्क राशि को नीच दृष्टि से देखेगा। फलस्वरूप जातक स्वस्थ, शारीरिक सौन्दर्य तथा भूमि-जायदाद, मकान-वाहन आदि सुख साधनों से तो सम्पन्न होगा परन्तु यदि मिलान ठीक न हुआ हो तो वैवाहिक एवं दाम्पत्य सुख में कमी होने की सम्भावना बनती है। सप्तम भाव में मंगल नीचराशिस्थ होने से तथा द्वादशभाव में सप्तम पर नीच दृष्टि पड़ने से स्त्री एवं पत्नी के साथ वैमनस्य एवं टकराव की स्थिति उत्पन्न हो सकती है। यदि सप्तम एवं द्वादश आदि भावों पर गुरु व चन्द्र की स्थिति एवं दृष्टि पड़ रही हो तो वैवाहिक सुखों में वृद्धि होती है। मकर लग्न में मंगल योग के साथ-साथ सप्तमेश चन्द्र की शुभ-अशुभ स्थिति एवं बलाबल का आकलन भी आवश्य कर लेना चाहिए। ध्यान रहे, मकर लग्न में द्वादश भाव में धनु राशि के मंगल को परिहारस्वरूप विशेष अशुभ फलप्रद नहीं माना जाता।

11. **कुम्भ लग्न** में मंगल तीसरे एवं दशम भाव का स्वामी होकर मंगलीक योग कारक बनता है। लग्न भाव का मंगल जातक को कुछ तेज स्वभाव का, साहसी एवं प्रभावशाली व्यक्तित्व देता है। जातक भूमि-मकान-वाहन आदि सुखों से सम्पन्न है। परन्तु प्रथम, चतुर्थ, सप्तम एवं अष्टम भावों में मंगल स्थित होने से जातक को अत्यन्त संघर्ष एवं कठिन परिस्थितियों का सामना होता है। पारिवारिक एवं दाम्पत्य सुख में भी कमी होती है। परन्तु यदि वर-कन्या की कुण्डलियों में शुक्र एवं गुरु की स्थिति अच्छी हो, तो परस्पर वैवाहिक सम्बन्ध अच्छे रहते हैं। द्वादश भाव में मंगल उच्च (मकर) राशि का होकर सप्तम भाव को मैत्री दृष्टि से देखता है जिससे अन्य भावों की अपेक्षा द्वादश भाव का मंगल वैवाहिक दृष्टि से कुछ शुभ कहा जा सकता है। कुम्भ लग्न सप्तमेश सूर्य एवं लग्नेश शनि के मध्य नैसर्गिक शत्रुता होने के कारण मिलान सम्बन्धी (मंगलीक योग के अतिरिक्त) अन्य तत्त्वों को भी ध्यान में रखना युक्ति-संगत होगा।

12. **मीन लग्न** में मंगल धनेश एवं भाग्येश होने के कारण विशेष महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। यदि जन्मकुण्डली में शुभस्थ हो तो जातक को विवाह के पश्चात् विशेष धन लाभ एवं भाग्योन्नति प्रदान करता है। प्रथम भाव में मंगल होने से जातक साहसी, पराक्रमी, महत्त्वाकांक्षी एवं स्वाभिमानी प्रकृति का होता है। यहां से सप्तम भाव पर मंगल की शत्रु दृष्टि होने से स्त्री एवं पत्नी के साथ तनाव एवं मतान्तर की स्थिति होने की सम्भावना होती है। यदि स्त्री की कुण्डली में भी मंगल दोष हो तो परस्पर दाम्पत्य सुख

अच्छा होता है। चतुर्थ एवं सप्तम भाव में मंगल होने से जातक व्यवसायिक दृष्टि से तो समृद्ध होता है परन्तु परिवारिक सुखों में कमी रहती है। अष्टम भाव में स्वास्थ्य सम्बन्धी परेशानी एवं विवाह सुख में कमी करता है। परन्तु ऐसा जातक व्यवसाय में धनार्जन करने में कुशल होता है। सप्तम भाव पर यदि बुध-चन्द्र आदि शुभ ग्रहों की दृष्टि या युति हो तो विवाह आदि सुखों में वृद्धि होती है। द्वादश भाव में मंगल होने से जातक चंचलबुद्धि, कामात्तुर, परिश्रमी, भ्रमणशील, व्यवहार में नीति-अनीति का कम विचार रखने वाला होगा। परन्तु यदि राशि एवं गुणमिलान ठीक न हुआ हो तो सप्तम भाव पर मंगल की शत्रु दृष्टि के फलस्वरूप दाम्पत्य सुख में कटुता एवं वैमनस्य होने की सम्भावना होती है।

उपरोक्त विवेचन से स्पष्ट है कि प्रत्येक लग्न में मंगल एवं मंगलीक योग का एक जैसा प्रभाव नहीं होता और न ही मंगल सदैव अनिष्टकारी प्रभाव ही करता है। सम्भवतः इसी कारण विभिन्न निबन्धकारों एवं ज्योतिषाचार्यों ने मंगलीक दोष के दुष्प्रभाव को अत्यधिक प्रबल न मानते हुए अनेक परिहार वाक्य मिलते हैं। जिनका सविस्तार वर्णन हमारे पंचांगदिवाकर (जालन्धर) में देख सकते हैं। यहाँ हम पाठकों के लाभ हेतु मंगलीक दोष को क्षीण करने वाले कुछ मुख्य परिहार वाक्य लिख रहे हैं।

(1) **शनि भौमोऽथवा कश्चित् पापो वा तादृशो भवेत्।**
**तेष्वेव भवनेष्वेव भौमदोष विनाशकृत्॥ –फलितसंग्रह**

अर्थात्—यदि लड़की की कुण्डली में जिस स्थान पर मंगल स्थित (मंगलीक कारक) हो, और लड़के की कुण्डली में उसी स्थान पर शनि, मंगल, राहु आदि कोई पाप ग्रह स्थित हों, तो भौमदोष भंग हो जाता है। इसी प्रकार लड़के की कुण्डली में भौम दोष होने पर कन्या की कुम्डली में उसी भाव में कोई पाप ग्रह होने से भी भौम दोष नहीं होता।

(2) **अजे लग्ने व्यये चापे पाताले बृश्चिके कुजे।**
**द्यूने मृगे कर्किचाष्टौ भौमदोषो न विद्यते॥ –मु. परिजात**

अर्थात्—मेष राशि का मंगल लग्न में, बृश्चिक राशि का चौथे भाव में, मकर का सातवें, कर्क राशि का आठवें, एवं धनु राशि का मंगल बाहरवें भाव में हो, तो मंगल दोष नहीं होता।

(3) **न मंगली चन्द्र भृगु द्वितीये, न मंगली पश्यति यस्य जीवा।**
**न मंगली केन्द्रगते च राहुः, न मंगली मंगल-राहु योगे॥ –मुहूर्त्त दीपक**

अर्थात्—यदि द्वितीय भाव में चन्द्र-शुक्र का योग हो, या मंगल गुरू द्वारा दृष्ट हो, केन्द्र भावस्थ राहु हो, अथवा केन्द्र में राहु-मंगल का योग हो, तो मंगल दोष नहीं होता।

(4) **केन्द्र कोणे शुभादये च त्रिषडायेऽप्यसद्ग्रहाः।**
**तदा भौमस्य दोषो न मदने मदपस्तथा॥–मु. चिन्तामणि**

अर्थात्—केन्द्र व त्रिकोण में यदि शुभ ग्रह हों, तथा 3, 6, 11वें भावों में पाप-ग्रह हों तथा सप्तमेश ग्रह सप्तम में ही हो, तो मंगल दोष नहीं होता।

**(5)** गुरू (सप्तम भाव को छोड़कर) केन्द्र (1, 4, 10) एवं त्रिकोण (5, 9) में हो तथा सूर्य 11वें और लग्न तथा चन्द्रमा वर्गोत्तम में हो तो सम्पूर्ण दोषों का नाश माना जाता है।

**केन्द्रेकोणे जीव आये रवौ वा लग्नेचन्द्रे वाऽपि वर्गोत्तमे वा।**
**सर्वेदोषा नाशमायन्ति चन्द्रे लाभे तद्वद् मुहूर्त्तांश दोषाः॥–मुहूर्त्त चिन्तामणि**

(6) यदि वर-कन्या की कुण्डलियों में परस्पर राशिमैत्री हो, गणैक्य हो, 27 गुण या अधिक मिलान होता हो, तो भी भौम दोष नहीं रहता।

**राशिमैत्रं यदा याति गणैक्यं वा यदा भवेत्।**
**अथवा गुण बाहुल्ये भौम दोषो न विद्यते॥ –मुहूर्त्त दीपक**

अतएव वर-कन्या की कुण्डलियों का मिलान करते समय उनके सुखी एवं सम्पन्न दाम्पत्य जीवन के लिए केवल भावस्थिति पर आधारित मंगल या मंगलीक दोष पर ही अत्यधिक बल न देते हुए मेलापक सम्बन्धी अन्य तत्त्वों जैसे मंगल के साथ अन्य ग्रहों का योग, सप्तमेश आदि, भावेश ग्रह की स्थिति, सप्तम भाव पर अन्य शुभ-अशुभ ग्रहों की दृष्टि तथा विवाह सुखकारक गुरू-शुक्र-चन्द्र आदि तथा नवांश कुण्डली में भी उक्त ग्रहों की स्थिति का सर्वाङ्ग रूप से विवेचन करनी चाहिए। इसके साथ ही चलित-कुण्डली की भी उपेक्षा नहीं करनी चाहिए।

**(1) चलित भाव कुण्डली**—जो ग्रह भाव मध्य होते हैं, वह भाव सम्बन्धी पूर्ण फल प्रकट करते हैं, जो ग्रह भाव सन्धि में होते हैं, वह शून्य फल दिखाते हैं। तदनुसार वर-कन्या की कुण्डलियों का मिलान करते समय दोनों की कुण्डलियों के ग्रह स्पष्ट, भाव स्पष्ट एवं चलित भाव कुण्डली बनी होनी चाहिए, तभी मंगल अथवा मंगलीक दोष की वास्तविक स्थिति का पता चल पाएगा। यदि दोनों की कुण्डलियों में **मंगल** सन्धिगत होगा, तो मंगलीक दोष भंग माना जाएगा।

**(2) सप्तम भाव में सप्तमेश या शुभ एवं योगकारक ग्रहों की स्थिति अथवा मंगल या सप्तम भाव पर गुरु, शुक्र की दृष्टि अथवा सप्तमेश ग्रह की स्वगृही दृष्टि होने से मंगलीक दोष क्षीण होगा।**

**(3) सप्तमेश ग्रह उच्चस्थ या स्व-मित्रादि राशिगत होकर केन्द्र त्रिकोणादि भावों में स्थित हो तो विवाह में मंगल का दोष निष्प्रभावी होगा।**

(4) इसके विपरीत सप्तमेश त्रिक में हो, पापग्रह युक्त व पाप दृष्ट, नीच राशिगत अथवा अस्तंगत हो तो विवाह का **पूर्ण सुख नहीं होता**—

**दुःस्थे कामपतौ तु पाप ग्रहगे पापेक्षिते–तद्युते।**
**तज्जाया भवनस्य मध्यमफलं सर्वं शुभ चान्यथा॥**

(5) इसके अतिरिक्त लग्नेश, कुटुम्बेश (द्वितीयेश), पंचमेश, अष्टमेश, सप्तमेश एवं चन्द्र, शुक्र, गुरु, मंगलादि ग्रहों के बलाबल का विचार करना भी नित्तान्त आवश्यक है।

(6) अष्टकूट नक्षत्र राशि मिलान पर यदि वर-कन्या में परस्पर राशिमैत्री उपलब्ध हो गुणाधिक्य (27 या अधिक) गुण मिलते हों तो भी मंगलीक दोष अविचारणीय होगा।

इस प्रकार वर-कन्या की कुण्डली में मंगल के अतिरिक्त कुण्डलियों में अन्य सभी ग्रहों के शुभाशुभत्व का सम्यक् विचार करते हुए विद्वान् ज्योतिषी को मेलापक सम्बन्धी अपना अन्तिम निर्णय देना चाहिए।

| सूर्यादि ग्रहों के अनिष्टफल की शान्ति हेतु दान एवं जपादि मन्त्र | | | | | | | | | | | | | जप संख्या | जपकाल | जपनीय बीजमन्त्राः | हवन समिधा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | कनक | माणिक्य | तांबा | सोना | लाल गाय | गुड़ | घी | कमलादि | रक्तवस्त्र | लालचंदन | मूंगा | केशर | ७००० | सूर्योदय | ॐ ह्रां ह्रीं ह्रौं सः सूर्याय नमः | आक् काष्ठ |
| चन्द्र | चावल | मोती | चांदी | सोना | श्वेत बैल | मिश्री | दही | श्वेत पुष्प | श्वेतवस्त्र | श्वेतचंदन | शंख | कपूर | ११००० | संध्याकाले | ॐ श्रां श्रीं श्रौं सः चन्द्रमसे नमः | पलाश |
| मंगल | मसूर | मूंगा | तांबा | सोना | लाल बैल | गुड़ | घी | लाल कनेर | लालवस्त्र | लाल चंदन | केशर | कस्तूरी | १०००० | सू.उ. २।१५ | ॐ क्रां क्रीं क्रौं सः भौमाय नमः | खैर |
| बुध | मूंग | पन्ना | कांस्य | सोना | शस्त्र | शक्कर | घी | सर्व रंग पु. | हरावस्त्र | अनेक फल | हाथीदांत | कपूर | ९००० | सू.उ. ५ घड़ी | ॐ ब्रां ब्रीं ब्रौं सः बुधाय नमः | अपामार्ग |
| गुरू | पीतधान्य | पुखराज | कांस्यपात्र | सोना | अश्व | लवण श | घी | पीले पुष्प | पीतवस्त्र | पीला फल | धर्मग्रंथ | लवणशहद | १९००० | संध्याकाले | ॐ ग्रां ग्रीं ग्रौं सः गुरवे नमः | पीपल |
| शुक्र | चावल | हीरा | चांदी | सोना | श्वेत घोड़ा | मिसरी | दूध | श्वेत पुष्प | सफेदवस्त्र | सफेद चंदन | दही | सुगन्धितद्रव्य | १६००० | सू. उ. काल | ॐ द्रां द्रीं द्रौं सः शुक्राय नमः | गूलर |
| शनि | उड़द | नीलम | लोहा | सोना | काली गाय | कुलथी | तैल | काले पुष्प | कालावस्त्र | काले जूते | भैंस | कस्तूरी | २३००० | संध्याकाल | ॐ प्रां प्रीं प्रौं सः शनये नमः | शमी |
| राहु | सप्तधान्य | गोमेद | सीसा | सोना | काला घोड़ा | ताम्र पात्र | तैल | कृष्ण पुष्प | नीलवस्त्र | नारियल | कंबल | खड्ग | १८००० | रात्रि | ॐ भ्रां भ्रीं भ्रौं सः राहवे नमः | दूर्वा |
| केतु | सप्तधान्य | लसनिया | लोहा | सोना | बकरा | नारियल | तेल | धूम्र पुष्प | कालावस्त्र | शस्त्र ध्वज | कंबल | कस्तूरी | १७००० | रात्रि | ॐ स्त्रां स्त्रीं स्त्रौं सः केतवे नमः | कुशा |
| मुंथा | चावल | मोती | कांस्यपात्र | सोना | श्वेतचंदन | ऋतुपुष्प | घृत | श्वेतपुष्प | श्वेतवस्त्र | हाथीदांत | मुंथेश ग्रह. | ग्रह अनुसार | मुंथेश ग्रह अनुसार | प्रातः | मुन्था स्वामी मन्त्र | |

**विशेष**—ध्यान रहे, प्रत्येक ग्रह के दान के साथ यथाशक्ति दक्षिणा भी अवश्य देनी चाहिए। **सप्तधान्य**—गेहूँ उड़द, मूंगी, चने, जौं, कंगनी और धान्य, चावल।

## सूर्यादि ग्रहों के अरिष्ट निवारण हेतु औषधि स्नान

| सूर्य | चन्द्रमा | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु | केतु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मनःशिला | पंचगव्य | बिल्व छाल | गोबर | चमेलीपुष्प | पिपरामूल | कालेतिल | लोबान | लोबान |
| इलायची | गोदूध | लाल पुष्प | अक्षत | पुष्प | जायफल | सूरमा | तारपीन | तारपीन |
| देवदारू | गोबर | हींग | मोती | श्वेत सरसों | केशर | लोबान | मुत्थरां | तिलपत्र |
| केशर | गजमद | गोदनी | शहद | शहद | मूली बीज़ | सौंफ | गजदंत | गजदंत |
| खश | शंख सीप | जटामांसी | सुवर्ण | गुलर | मैनशिला | खश | कस्तूरी | छागमूत्र |
| रक्तपुष्प | गंगाजल | मौलसिरी | जायफल | दमयंती | इलायची | खिल्ला | तिलपत्र | लाल चंदन |
| रक्तचंदन | श्वेत चंदन | सिगरफ | पिपरामूल | मुलट्ठी | श्वेतचंदन | शतकुसुम | गंगाजल | गंगाजल |
| कनेर पुष्प | स्फटिक | मालकंगनी | इत्यादि | नवीनपत्ते | गंगाजल | गाँदमिश्रित | — | — |
| मि. गंगाजल | गोमूत्र | गंगाजल | गंगाजल | गंगाजल | | | | |

## होमादि में अग्नि वास जानना

जिस दिन को होम/हवन करना हो, उस दिन की तिथि और वार की संख्या को जोड़कर १ जमा करें फिर कुल जोड़ को ४ द्वारा भाग देवें। यदि शेष शून्य (०) अथवा ३ बचें, तो **अग्नि का वास पृथ्वी** पर होगा। इस दिन होम करना कल्याणकारक होता है। यदि शेष २ बचें तो अग्नि का वास **पाताल में** होता है। इसी दिन होम करने से धन का नुक्सान होता है। यदि ४ का भाग देने से १ शेष बचे तो आकाश में अग्नि का वास होगा, इसमें होम करने से आयु का क्षय होता है। **वार** की गणना **रविवार** से तथा तिथि की गणना **शुक्ल प्रतिपदा** से करनी चाहिए। तदुपरान्त ग्रह के मुख आहुति चक्र का विचार करना चाहिए।

## ग्रहों के मुख में आहुति चक्र

सूर्य के नक्षत्र से चन्द्रमा के नक्षत्र तक गिनने से यदि ३ या ३ से कम की संख्या आए तो होमाहुति सूर्य के मुख में जाने, तीन से आगे की संख्या से ६ तक की संख्या में मिले, तो बुध के मुख में आहुति जानें। इसी प्रकार, निम्न क्रमानुसार सब ग्रहों में होमाहुति जानें।

| ग्रह | सूर्य | बुध | शुक्र | शनि | चंद्र | मंग. | गुरु | राहु | केतु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नक्षत्र | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| फल | अशुभ | शुभ | शुभ | अशुभ | शुभ | अशुभ | शुभ | अशुभ | अशुभ |

## नवग्रहों के जपनीय होमार्थ ( हवन ) मन्त्र

**सूर्य मन्त्र**—अर्क (आक) समिधा द्वारा "ॐ आकृष्णेन रजसा वर्त्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यं हिरण्येन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्॥ ॐ सूर्याय स्वाहा। इदं सूर्याय न मम॥१॥

**चन्द्रमा मन्त्र**—(पलाश समिधा के साथ)—"ॐ इमं देवाऽसपत्न Ω सुवध्वंम् महते क्षत्राय महते ज्येष्ठयाय महते जानराज्जयायेन्द्राय इममुष्य पुत्रममुष्यै पुत्रमस्यै विश एष वोऽमी राजा सोमोऽस्माकं ब्राह्मणां Ω राजा। ॐ सोमाय स्वाहा॥ इदं चन्द्रमसे न मम॥२॥

**भौम मन्त्र**—(खैर की लकड़ी से)—"ॐ अग्निर्मूर्द्धा दिवः ककुत्पतिः पृथिव्या अयम्। अपा Ω रेता Ω सि जिन्वति। ॐ भौमाय स्वाहा॥ इदं भौमाय इदं न मम॥"

**बुध मंत्र**—ॐ उद्बुध्यस्वाग्ने प्रतिजागृहिवमिष्टापूर्ते स Ω सृजेथामयं च। अस्मिन्धध्स्थे अध्युत्तरस्मिन् विश्वेदेवा यजामानश्च सीदत॥ ॐ बुधाय स्वाहा। इदं बुधाय इदं न मम॥

**गुरू मन्त्र**—(पीपल) ॐ बृहस्पतये अतियदर्यो अर्हाद्युमद्विभाति क्रतुमज्जनेषु। यद्दीदयच्छयस ऋतप्रजात तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम्॥ ॐ बृहस्पतये स्वाहा॥ इदं बृहस्पतये, इदं न मम।

**शुक्र मन्त्र**—(गूलर) **ॐ अन्नात् परिस्त्रुतो रसं ब्रह्मणा व्यपिवत् क्षत्रं पयः। सोमं प्रजापतिः** ॠतेन सत्यमिन्द्रयं विपान Ω शुक्रमन्धसऽइन्द्रस्येन्द्रियमिदं पयोमृतं मधु॥ ॐ शुक्राय स्वाहा॥ इदं शुक्राय, न मम।

**शनि मन्त्र**—(शमी की समिधा) **ॐ शन्नो देवीरभिष्टयऽआपो भवन्तु पीतये। शंय्योरभिस्त्रवन्तु नः। ॐ शनैश्चराय स्वाहा। इदं शनैश्चराय, इदं न मम्॥**

**राहु मन्त्र**—(दूर्वा) ॐ कयानश्चित्र आभुवदूती सदा वृधः सखा। कया शचिष्ठया वृता॥ ॐ राहवे स्वाहा॥ इदं राहवे इदं न मम॥

**केतु मन्त्र**—(कुशा से) ॐ केतुं कृण्वन्न केतवे पेशो मर्या अपेशसे। समुषद्भिरजा यथाः। ॐ केतवे स्वाहा॥ इदं केतवे, इदं न मम॥

## ग्रहों के गुण, वर्ण, स्वभाव, उच्च-नीच, स्व-गृह राशि आदि चक्र

| नाम ग्रह | स्व-ग्रह राशि | मूल त्रिकोण | गुण | चरादि | वर्ण जाति | रंग | उच्च राशि | नीच राशि | पुरुष स्त्री | तत्त्व | कारक | संबंध | स्व-भाव | प्रकृति | धातु | रस | शरीरांग | दिशा | दृष्टि विशेष | भाग्योदय काल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य Sun | सिंह | सिंह | सत्त्व | स्थिर | क्षत्रिय | रक्त वर्ण | मेष | तुला | पुरुष | अग्नि | आत्मा | पिता | क्रूर | पित्त | सोना | तिक्त | शिर, नेत्र | पूर्व | ७ | २२ से २४ |
| चन्द्र Moon | कर्क | वृष | सत्त्व | चंचल | वैश्य | श्वेत | वृष | वृश्चि. | स्त्री | जल | मन | माता | सौम्य | वातश्ले | चांदी | क्षार | बुद्धि, रक्त | पश्चि. उत्तर | ७ | २४ से २५ |
| मंगल Mars | मेष, वृश्चिक | मेष | तम | चर | क्षत्रिय | लाल | मकर | कर्क | पुरूष | अग्नि | बल | भाई | क्रूर | पित्त | ताम्र | कटु | मज्जा | दक्षिण | ७,४,८ | २८ से ३२ |
| बुध Merc | मिथुन, कन्या | कन्या | रज | द्विस्वभा | वैश्य | हरा | कन्या | मीन | नपुंसक | पृथ्वी | वाणी | बंधु/मित्र | मिश्र | त्रिधातु | कांस्य | मिश्र | त्वचा, मुख | उत्तर | ७ | ३२ से ३६ |
| गुरू Jup. | धनु, मीन | धनु | सत्त्व | स्थिर | ब्राह्मण | पीला | कर्क | मकर | पुरूष | आकाश | विद्या | संतान | शुभ | कफ | सोना | मधुर | चर्बी | ईशान | ५७९ | १६ से २४ |
| शुक्र Ven. | वृष, तुला | तुला | रज | चर | वैश्य | सफेद | मीन | कन्या | स्त्री | जल | काम | स्त्री | शुभ | वात, कफ | चांदी | अम्ल | वीर्य | दक्षि, पूर्व | ७ | २६ से २८ |
| शनि Sat. | मकर, कुम्भ | कुम्भ | तम | स्थिर | शुद्र | नीला काला | तुला | मेष | नपुंसक | वायु | संघर्ष | भृत्य | क्रूर | वात, श्ले | लोहा | कषाय | स्नायु | पश्चि. | ३,७,१० | ३६ से ४२ |
| राहु Rahu | कन्या | कर्क | तम | चर | अत्यज | धूम्र | वृष | वृश्चि. | पुरुष | छाया | दुःख | शत्रु | क्रूर | वायु | लोहा | कषाय | हड्डी | दक्षिण | ७ | ४४ से ५० |
| केतु Ketu | मीन | मकर | तम | चर | शुद्र | धूम्र | वृश्चि. | वृष | पुरुष | छाया | कष्ट | बाधा | क्रूर | वायु | लोहा | कषाय | चर्म | उत्तर | ७ | ४८ से ५० |

## राशियों के गुण-स्वभाव तत्त्व, शुभ रत्नादि चक्र

| राशि | स्वा. ग्रह | अंग्रेज़ी नाम | वर्ण | जाति | क्रूरादि | चरादि | तत्त्व | गुण | जीवादि | समादि | दिशा | शुभ रत्न | बल समय | शरीरांग | दीर्घादि | नरादि | प्रकृति | गुण | पृष्ठोदय आदि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | मंगल | Aries | लाल | क्षत्रिय | क्रूर | चर | अग्नि | रज | धातु | विषम | पूर्व | मूंगा | रात्रि | शिर | ह्रस्व | पशु | पित्त | उष्ण | पृष्ठोदय |
| वृष | शुक्र | Taurus | श्वेत | वैश्य | सौम्य | स्थिर | पृथ्वी | तम | मूल | सम | दक्षिण | हीरा | रात्रि | नेत्र | ह्रस्व | पशु | वात | शांत | पृष्ठोदय |
| मिथुन | बुध | Gemini | हरा | शूद्र | क्रूर | द्वि. स्व. | वायु | सत | जीव | विषम | पश्चि. | पन्ना | रात्रि | भुजाएँ, गला | सम | नर | वात | चंचल | शीर्षोदय |
| कर्क | चंद्र | Cancer | श्वेत | विप्र | सौम्य | चर | जल | रज | धातु | सम | उत्तर | मोती | रात्रि | वक्ष, फेफड़े | सम | जल चर | कफ | शांत | पृष्ठोदय |
| सिंह | सूर्य | Leo | लाल | क्षत्रिय | क्रूर | स्थिर | अग्नि | तम | मूल | विषम | पूर्व | माणक | दिन | मेरू, रक्त, हृदय | दीर्घ | पशु | पित्त | उष्ण | शीर्षोदय |
| कन्या | बुध | Virgo | मिश्रित | वैश्य | सौम्य | द्वि. स्व. | पृथ्वी | सत | जीव | सम | दक्षिण | पन्ना | दिन | पेट, नाभि | दीर्घ | नर | त्रिदोष | शीत | शीर्षोदय |
| तुला | शुक्र | Libra | नीला | शूद्र | क्रूर | चर | वायु | रज | धातु | विषम | पश्चि. | हीरा | दिन | गुर्दे, कमर | दीर्घ | नर | वात | उष्ण | शीर्षोदय |
| बृश्चिक | मंगल | Scorpio | ताम्र | विप्र | सौम्य | स्थिर | जल | तम | मूल | सम | उत्तर | मूंगा | दिन | गुप्तांग | दीर्घ | कीट | कफ | शीत | शीर्षोदय |
| धनु | गुरु | Sagittarius | पीला | क्षत्रिय | क्रूर | द्वि. स्व. | अग्नि | सत | जीव | विषम | पूर्व | पुखराज | रात्रि | जंघा | सम | नर पशु | पित्त | उष्ण | पृष्ठोदय |
| मकर | शनि | Capricor | भूरा | वैश्य | सौम्य | चर | पृथ्वी | रज | धातु | सम | दक्षिण | नीलम | रात्रि | घुटने | सम | जल पशु | वात | शीत | पृष्ठोदय |
| कुम्भ | शनि | Aquarius | काला | शूद्र | क्रूर | स्थिर | वायु | तम | मूल | विषम | पश्चि. | नीलम | दिन | पिंडली | लघु | जल चर | त्रिदोष | उष्ण | शीर्षोदय |
| मीन | गुरु | Pisces | पीला | विप्र | सौम्य | द्वि. स्वा. | जल | सतो | जीव | सम | उत्तर | पुखराज | दिन | पाँव दोनों | लघु | जल चर | कफ | शीत | उभयोदय |

**चर, शीर्षोदयादि राशियों का महत्त्व**—उपरोक्त राशियों के गुण, **स्वभाव, तत्वादि** का फलित ज्योतिष में विशेष महत्त्व होता है। संक्षेप में, **चर** का अर्थ है चलित अर्थात् जिसमें कार्य जल्दी हो। यात्रा करें, तो शीघ्र वापिस आ जावे। स्थिर लग्न राशि में कार्य करने से स्थायी प्रभाव होता है। मकान, दुकान, व्यवसायादि में प्रवेश करे, तो बहुत वर्षों तक रहे। द्वि-स्वभाव राशि में मिला-जुला प्रभाव होता है। अर्थात् पहिला आधा भाग स्थिर प्रभाव दिखाता है, अन्तिम आधा भाग 'चर' का प्रभाव दिखाता है। इसी भान्ति धातु का अर्थ है, सोना, चाँदी, लोहा, भूमि, सवारी धनादि पदार्थ। **'मूल'** का अर्थ है, फल, वृक्ष, अनाजादि भोग्य पदार्थ। **'जीव'** का अर्थ प्राणी—स्त्री, पुत्र, पौत्र, भाई आदि। **उदाहरणार्थ**—मान लीजिए, सौम्य राशि **मीन** में यदि कोई सौम्य ग्रह (शुक्र) बैठा है, तो प्रश्नकर्त्ता को स्त्री, संतानादि का सुख लाभ होगा (क्योंकि मीन राशि जीव सम्बन्धी राशि है) और यदि कोई अशुभ या क्रूर ग्रह स्थित हो, तो स्त्री, संतानादि सुख सम्बन्धी हानि होगी। ऐसा कहना चाहिए। इसी भान्ति, राशियों की दिशा बताने का तात्पर्य यह है कि जिस राशि में कारक ग्रह बैठे हो, उस राशि की दिशा में भाग्योदय होता है। **उदाहरण** के लिए किसी की जन्म कुण्डली में लग्नेश एवं नवमेश ग्रह वृष राशि में हो, तो जातक का भाग्योदय जन्म से दक्षिण दिशा में होगा—ऐसा कहना चाहिए। जैसे—यदि **कन्या लग्न** हो, तो बुध लग्नेश, दशमेश होगा। द्वितीयेश व नवमेश शुक्र, बुध (लग्नेश) सहित नवम् (भाग्य) स्थान पर इकट्ठे हों, तो वृष राशि (दक्षिण) में भाग्योदय होगा।

# अनिष्ट ग्रहों के उपायों सम्बन्धी विशेष विवरण

ज्योतिष शास्त्र में अनिष्ट ग्रहों की शान्ति के लिए अनेक प्रकार के उपाय बतलाए गए हैं। यथा सुनिश्चित संख्या में मन्त्र जाप, यथासामर्थ्य दान, हवन, जड़ी-बूटी धारण, ग्रह औषधि स्नान, व्रत-जप-तप करना, उचित नग एवं विधिपूर्वक ग्रह यन्त्र को धारण करना इत्यादि शास्त्रोक्त उपायों को अपना करके मनुष्य ग्रह जनित कष्टों का समाधान करके प्रतिकूल परिस्थितियों को भी स्वयं के अनुकूल एवं समृद्ध बना सकते हैं।

***सूर्य***—क्रूर ग्रह से दृष्ट, युक्त अथवा नीच राशिस्थ (तुला) हो या १, २, ४, ५, ७, ८, ९ या १२वें भावस्थ सूर्य अशुभ माना जाता है। जन्म कुण्डली अथवा वर्ष कुण्डली में सूर्य अशुभकारी हो, तो निम्नलिखित किसी एक मन्त्र का ७ हज़ार से लेकर सवा लाख की संख्या में जाप करना चाहिए। जप का आरम्भ **शुक्ल पक्षीय रविवार** या सूर्य षष्ठी अथवा रवि योग या रविपुष्य योग में करना चाहिए। पाठारम्भ करने से पूर्व लाल पुष्प, अक्षत, नैवेद्य व गंगाजल लेकर पाठ का संकल्प, ध्यान व आवाहनादि करें। जप-पाठ के लिए रुद्राक्ष की माला सर्वोत्तम है। उसके अभाव में चन्दन या तुलसी की माला का प्रयोग भी कर सकते हैं। विधिपूर्वक सूर्य उपासना से पदोन्नति, आत्मशक्ति, तेज बल, राजप्रतिष्ठा एवं आरोग्य की प्राप्ति होती है। प्रतिदिन पाठोपरान्त सूर्य देव को ताम्र बर्तन में शुद्ध जल, लाल चन्दन (या पुष्प) डालकर अर्घ्य देना चाहिए तदुपरान्त गायत्री मन्त्र करने का विधान है। सुनिश्चित संख्या में पाठ (जप) की पूर्ति हो जाने पर दशमांश संख्या में हवन कर लेना चाहिए।

**पुराणोक्त सूर्य नमस्कार मन्त्र**—

**जपाकुसुम संकाश काश्यपेयं महाद्युतिम्। तमोऽरिं सर्व पापघ्नं प्रणतोऽस्मि दिवाकरम्॥**

**वेदोक्त सूर्यमन्त्र**—

**ॐ आकृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च।**
**हिरण्येन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्॥** (जप संख्या ७०००)

**तन्त्रोक्त बीजमन्त्र—ॐ ह्रां ह्रीं ह्रौं सः सूर्याय नमः** (जप संख्या ७०००)

**सूर्यार्घ्य मन्त्र**—

**एहि सूर्य ! सहस्त्रांशो तेजो राशे जगत्पते। अनुकम्पय ! मां भक्त्या गृहाणार्घ्य दिवाकर॥**

**सूर्यार्घ्य का लघु मन्त्र—"ॐ घृणिः सूर्याय नमः"॥**

**सूर्य गायत्री मन्त्र जाप,** विधिपूर्वक **रविवार** का **व्रत, सूर्यमणि ( मणिक्य )** धारण करना **औषधि स्नान** (मनः शिला, इलायची छोटी, देव दारू, केशर, खस, कनेरादि लाल पुष्प, तथा विधिवत् निर्मित **सूर्ययन्त्र** धारण करना तथा सूर्य देव से सम्बन्धित वस्तुओं का दान करना शुभ होता है।

**सूर्य दान योग्य वस्तुएँ**—गेहूँ, गुड़, लाल वस्त्र, घी, लाल वर्ण, सवत्सा गाय, माणक, ताम्र बर्तन नारियल सहित लाल फल, ब्राह्मण भोजन एवं च सुनिश्चित पाठोपरान्त दशमांश हवन करना शुभ रहता है।

***चन्द्रमा***—शत्रु एवं क्रूर ग्रह से दृष्ट युत एवं नीच राशि (वृश्चिक), अथवा ४, ६, ८, १२वें भावों में स्थित चन्द्रमा अशुभ माना जाता है।

**अशुभ चन्द्र की शान्ति** के लिए निम्नलिखित किसी एक मन्त्र की ११ हज़ार की संख्या में जप करना, तदुपरान्त दशमांश संख्या में हवन करना शुभ रहता है। जप का आरम्भ पूर्णमाशी या शुक्ल पक्ष के सोमवार को किसी शुभ मुहूर्त्त में करना चाहिए।

**तन्त्रोक्त चन्द्र मन्त्र—ॐ श्रां श्रीं श्रौं सः चन्द्रमसे नमः।**

**पुराणोक्त चन्द्र मन्त्र—ह्रीं दधि शंख तुषाराभं क्षीरोदार्णव सम्भवम्।**
**नमामि शशिनं सोमं शंभोर्मुकुट भूषणम्॥**

**चन्द्र अर्घ्य मन्त्र—ॐ सोम सोमाय नमः॥**

**चन्द्रमा अशुभ हो,** तो मानसिक विकार, नेत्र कष्ट, धन हानि, रक्त दोष, स्त्री कष्ट आदि अशुभ फल घटित होते हैं। चन्द्रमा की शुभता के लिए उपरोक्त मन्त्र-जाप के अतिरिक्त चांदी की अँगूठी में चन्द्रकान्त मणि या श्वेत सुच्चा मोती धारण करना, विधिवत, सोमवार एवं पूर्णमाशी का व्रत करना, चन्द्र मन्त्र मुद्रित करवा कर चाँदी का गोल सिक्का (Coin) गले में धारण करना, घर में श्वेत शंख रखना, औषधि एवं जड़ी-बूटी (पंचगण्य, श्वेत चन्दन आदि), विधिपूर्वक चन्द्र यन्त्र धारण करना, शिवोपासना करना कल्याणकारी रहता है। **चन्द्र शुभता बढ़ाने** के लिए दान योग्य पदार्थ चावल, सफेद चन्दन, शंख कर्पूर, दही, दूध घी, चीनी या मिश्री, क्षीर, श्वेत वस्त्र, सफेद चन्दन, चाँदी या कांसे का पात्र, चाँदी के वर्क लगी बर्फी। **बलान्वित चन्द्रमा** मन, बुद्धि, रक्त, स्त्री एवं माता, धन-सम्पदादि सुखों में वृद्धिकारक होता है।

***मंगल ग्रह***—१, २, ४, ५, ७, ८, ९, एवं १२वें भावों में स्थित मंगल अथवा शनि आदि शत्रु ग्रहों से दृष्ट या युक्त, या अपनी नीचराशि (कर्क) अशुभ कारक होता है। **जन्म कुण्डली** या वर्ष कुण्डली में मंगल अशुभ एवं बाधाकारक हो, तो निम्न मन्त्रों में से किसी एक मन्त्र का कम से कम १० हज़ार की संख्या में, शुभ मुहूर्त्त, मंगलवार को लाल पुष्प, लाल चन्दन, अक्षत (चावल), गंगाजल लेकर संकल्प पूर्वक पाठारम्भ करें। सुनिश्चित संख्या में पाठोपरान्त पाठ का दशमांश संख्या में हवन करना चाहिए।

**तन्त्रोक्त भौम मन्त्र—ॐ क्रां क्रीं क्रौं सः भौमाय नमः।**

**पुराणोक्त भौम मन्त्र—ह्रीं धरणी गर्भसम्भूतं विद्युत् कान्ति समप्रभम्।**
**कुमारं-शक्तिं हस्तं तं मंगल प्रणमाम्यहम्॥**

**भौम गायत्री मन्त्र—ॐ अंगारकाय विद्महे शक्ति हस्ताय धीमहि तन्नो भौमः प्रचोदयात्**

उपरोक्त मन्त्र जाप के अतिरिक्त अनिष्टकर मंगल की शान्ति के लिए **मंगलवार का व्रत** रखना, श्री हनुमान उपासना, मंगल स्तोत्र पढ़ना, लाल वर्ण की गाय को चारा डालना, मूँगा पहनना, औषधि स्नान, मांस, मछली, शराब आदि से परहेज़ रखना, विधिपूर्वक बना भौम यन्त्र धारण करना, उद्यापन के दिन ब्राह्मण भोजन कराना शुभ होता है।

**भौमशान्ति हेतु दान योग्य वस्तुएँ**—गेहूँ, मसर की दाल, घी, गुड़, सुवर्ण, कनेर के पुष्प, लाल वस्त्र, लाल चन्दन, केशर, नारियल, सेब आदि लाल फल, मूंगा, सोना, ताम्र बर्तन, गुड़ से बने मीठे चावल या मीठी चापातियां, ब्राह्मण भोजन आदि करना शुभ एवं कल्याणकारी रहता है। मंगल ग्रह पराक्रम, साहस, भूमि, भाई, पुत्र, रक्त-बलादि का भी कारक है। यदि अशुभ हो तो रक्त दोष, भ्रातृ कष्ट, आकस्मिक दुर्घटना, वृथा विवाद करवाता है।

***बुध ग्रह***—कुण्डली में ४, ६, ८, १२वें भावों में स्थित अथवा शुभ ग्रह द्वारा दृष्ट या युक्त बुध अशुभ फलदायक होता है। बुध शुभ हो, तो वाणी, बुद्धि, विद्या, संतान, व्यापार आदि में लाभकारक होता है। अशुभ बुध बुद्धि में विभ्रम, त्वचा रोग, वाणी विकार, सन्तान कष्ट रहता है। बुध की शुभता बढ़ाने के लिए निम्नलिखित उपाय करने चाहिएँ।

**तन्त्रोक्त बुध मन्त्र—ॐ ब्रां ब्रीं ब्रौं सः बुधाय नमः।** (जप संख्या ९०००)

**पुराणोक्त बुध मन्त्र—ह्रीं प्रियंगु कालिका श्याम रूपेणाप्रतिमं बुधम्।**
**सौम्यं सौम्यगुणोपेतं तं बुध प्रणमाम्यहम्॥**

उपरोक्त मन्त्रों में से किसी एक मन्त्र का कम से कम ९००० की संख्या में जाप करना, बुधवार का विधिपूर्वक व्रत रखना, औषधि स्नान, हरे रंग का नग-पन्ना (Emareld) सोने की अंगूठी में धारण करना, विधिवत् तैयार किया गया बुध यन्त्र रखना, हरी वस्तुओं का प्रयोग करना, श्री दुर्गा सप्तशती का पाठ तथा श्री विष्णु उपासना करना, चौपायों को हरा चारा डालना, बुध को कन्या पूजन के उपरान्त हरी वस्तुओं (वस्त्रादि) का दान करना इत्यादि बुध ग्रह जनित अशुभ फल को शान्त करता है।

**बुध के दान की वस्तुएँ**—मूंगी साबुत, चीनी, छोटी इलायचियाँ, षडरसों से युक्त भोजन, हरी सब्ज़ियां, पन्ना नग, कांस्य पात्र, हरे पुष्प, हरे फल, हाथी दाँत, हरा गर्म अथवा रेशमी वस्त्र, ब्राह्मण भोजन दक्षिणा सहित दान करना कल्याणप्रद रहता है।

**गुरू (बृहस्पति)**—कुण्डली में ४, ६, ८, १२वें भावों में ही स्थित हो, अथवा नीच राशिगत (मकर) हो, या शत्रु या अशुभ ग्रहों से दृष्ट या युक्त ग्रह जातक को अशुभ प्रभाव प्रदान करता है। अशुभ गुरू जातक को विद्या में असफलता अथवा विवाह सुख में अड़चनें, पुत्र-सन्तान एवं स्त्री कष्ट, भ्रातृ विरोध, शरीर कष्ट, बुद्धि में विकार आदि अशुभ फल प्रकट करता है।

गुरु में शुभता लाने के लिए निम्नलिखित किसी एक मन्त्र का ११,००० की संख्या में पाठ करना अथवा किसी योग्य ब्राह्मण से करवाना तथा पाठोपरान्त दशांश संख्या में हवन करना कल्याणकारी रहेगा।

**तन्त्रोक्त गुरू मन्त्र—ॐ ग्रां ग्रीं ग्रौ सः गुरवे नमः** (जप संख्या १९०००)

**पुराणोक्त गुरू मंत्र गत पृष्ठों ( गुरू गोचर फल ) में देखें।**

**गुरु गायत्री मन्त्र—ॐ अंगिरो जाताय विद्महे वाचस्पतये धीमहि तन्नो गुरुः प्रचोदयात्॥**

संकल्पपूर्वक मन्त्र जाप के अतिरिक्त गुरू सम्बन्धी वस्तुओं का दान, सुवर्ण या चांदी की अँगूठी में पुखराज पहनना, विधिवत् निर्मित गुरू यन्त्र धारण, औषधि स्नान करना, **गुरूवार** का व्रत रखना, पीली वस्तुओं का प्रयोग, पीले वर्ण की गौओं की सेवा करना व गाय दान, पीपल वृक्ष की प्रतिष्ठा, ब्राह्मणों को क्षीर सहित भोजन खिलाना, दक्षिणा एवं धार्मिक ग्रन्थों का दान, गायत्री जप इत्यादि करना शुभ है।

**गुरू की दान योग्य वस्तुएँ**—पीले चावल, चने की दाल, हल्दी, शहद, पीला वस्त्र, पपीता, आम, केले आदि पीले फल, सवत्सा गाय, पीला कम्बल, धर्म ग्रन्थ, बेसन के लड्डू, ताम्र एवं कांस्य पात्र, शक्कर, रामायण आदि धार्मिक ग्रंथ केशर इत्यादि वस्तुओं का दान शुभ रहता है।

**शुक्र ग्रह**—जन्म कुण्डली में शुक्र ६, ८ या १२वें भाव में अथवा नीच राशि (कन्या) या शत्रु ग्रह से युक्त या दृष्ट हो तो अशुभ फल प्रदायक होता है।

**शुक्र ग्रह** स्त्री, धन-सम्पदा, ऐश्वर्य, वीर्य-भोग एवं वाहनादि सुख-साधनों का कारक माना जाता है। इस ग्रह की शुभता बढ़ाने के लिए निम्नलिखित मन्त्रों में से किसी एक मन्त्र का कम से कम १६००० की संख्या में जप करना तथा फिर दशांश हवन करना शुभ कारक माना जाता है।

**तन्त्रोक्त शुक्र मन्त्र—ॐ द्रां द्रीं द्रौं सः शुक्राय नमः**

**शुक्र गायत्री मन्त्र—ॐ भृगुजाय विद्महे दिव्य देहाय धीमहि तन्नो शुक्रः प्रचोदयात्॥**

सुनिश्चित संख्या में मन्त्र जाप के अतिरिक्त शुक्र सम्बन्धी वस्तुओं का दान तथा स्वयं प्रयोग, हीरा (Diamond) पहनना, शुक्र यन्त्र धारण करना, शुक्र-औषधि स्नान, गोदान, श्वेत एवं क्रीमवर्ण की वस्तुओं का प्रयोग, श्वेत चन्दन का तिलक, **श्री दुर्गा पूजा, श्री दुर्गा सप्तशती** का पाठ करना तथा पाँच शुक्रवार पाँच कन्याओं का पूजन करके उन्हें श्वेत वस्तुओं की भेंट देने से ग्रह शान्ति होती है।

**शुक्र दान की वस्तुएँ**—चाँदी, चावल, मिश्री, दूध एवं दूध से निर्मित क्षीर, बर्फी आदि, श्वेत चन्दन, श्वेत गाय, श्वेत पुष्प, श्वेत वस्त्र, श्वेत फल एवं सुगन्धित पदार्थों आदि का दान करने से शुक्र की शुभता में वृद्धि होती है।

**शनि ग्रह**—किसी जातक की जन्म कुण्डली में जब शनि १, २, ४, ५, ७, ८, ९, १० अथवा १२वें स्थानों में हो, अथवा शत्रु या नीच (मेष) राशिगत हो अथवा सूर्य, मंगल आदि क्रूर ग्रहों से युक्त या दृष्ट हो, तो शनि अशुभ फलदायक होता है। अशुभ एवं अरिष्टकर शनि धन एवं आय के साधनों में कमी, शरीर कष्ट, मानसिक तनाव, बनते कामों में बार-बार अड़चनें पैदा होती रहती है। शनि कृत अरिष्ट निवारण हेतु निम्नलिखित मन्त्रों में से किसी एक मन्त्र का २३ हज़ार जप तथा जप उपरान्त दशांश संख्या में हवन करना शुभ एवं कल्याणकारी रहता है।

**तन्त्रोक्त शनि मन्त्र—ॐ प्रां प्रीं प्रौं सः शनये नमः** (जप संख्या २३०००)

वेदोक्त शनि मन्त्र—ॐ शंन्नो देवी रभिष्टय आपो भवन्तु पीतये। शंय्यो रभिरस्त्र वन्तु नः॥

विनियोगः—अस्य मन्त्रस्य अथर्वण ऋषिः,

गायत्री छन्दः शनि देवता–शनि प्रीत्यर्थे जपे विनियोगः।

**पुराणोक्त शनि मन्त्र—ह्रीं नीलांजन समा भासं रवि पुत्रं यमाग्रजम्।**

**छायामार्तण्ड सम्भूतं तं नमामि शनैश्चरम्॥**

विधिपूर्वक मन्त्र जाप के अतिरिक्त शनि सम्बन्धी वस्तुओं का दान, सिक्के अथवा पंचधातु की अंगूठी में नीलम धारण करना, शनिवार का व्रत रखना, विधिवत् निर्मित शनि यन्त्र रखना, लोहे की कटोरी में तेल डालकर छाया पात्र करना, औषधि स्नान, अन्ध विद्यालय या कुष्ठाश्रम में अनाज (उड़द सहित) भोजन खिलाना, मछलियों को गेहूँ एवं उड़द के आटे की गोलियां डालना; शिव स्तोत्र एवं शनि स्तोत्र का पाठ एवं शनि से सम्बन्धित वस्तुओं का दान करना शुभ एवं कल्याणकारी रहता है।

**शनि के दान योग्य वस्तुएँ**—उड़द, काले तिल, काले चने, सरसों का तेल, काली गाय, काला वस्त्र, लोहे का बर्तन, काले जूते, भैंस, कुलथी, कस्तूरी, नीलम, नारियल, काले एवं नीले पुष्प, ग़रीब वृद्ध व्यक्ति को भोजन कराना शुभ होता है। शनि का दान सायंकाल को करना प्रशस्त माना जाता है।

**राहु**—जिस कुण्डली में १, २, ४, ५, ७, ८, ९, १० या १२वें भाव में स्थित हो अथवा शत्रु या नीच राशि में या शत्रु ग्रह युक्त, दृष्ट हो तो ऐसे जातक को शरीर कष्ट, तनाव, धन सम्बन्धी उलझनें, बुद्धि विभ्रम, कलह-क्लेश, वृथा भ्रमण आदि परेशानियों का सामना करना पड़ता है। राहु जनित अरिष्ट फल निवारण हेतु निम्नलिखित किसी एक मन्त्र का १८ हज़ार की संख्या में जाप करना चाहिए।

**तन्त्रोक्त राहु मन्त्र—ॐ भ्रां भ्रीं भ्रौं सः राहवे नमः।**

**राहुगायत्री मन्त्र—ॐ शिरो रूपाय विद्महे अमृतेशाय धीमहि तन्नो राहु प्रचोदयात्॥**

सुनिश्चित मन्त्र जाप के अतिरिक्त राहु से सम्बन्धित वस्तुओं का दान, शनिवार का व्रत, विधिपूर्वक निर्मित राहु यन्त्र धारण करना, राहु औषधि स्नान, गोमेद नग पहनना, शिव स्तोत्र एवं राहु स्तोत्र का पाठ करना, चलते पानी में नारियल बहाना, श्री दुर्गा पूजा करना, अपाहज एवं कुष्टाश्रम में अनाज, फल, आदि।

**राहु दान योग्य वस्तुएँ**—सप्तधान्य (सतनाजा), गोमेद, सीसा, काला घोड़ा, तैल, काले पुष्प, नीला वस्त्र, उड़द, खडग (चाकू इत्यादि), कम्बल, बिल पत्र, मौसमी फल कस्तूरी आदि। राहु का दान रात्रि कालीन करना प्रशास्त माना जाता है।

**केतु**—कुण्डली में १, २, ४, ५, ७, ८, एवं १२वें भाव में हो, अथवा अशुभ ग्रह से युक्त या दृष्ट हो या नीच राशिगत हो तो जातक / जातिका को शरीर कष्ट, आपसी कलह, व्यवसाय में हानि, घरेलू उलझनों आदि का सामना रहता है। केतु कृत अरिष्ट फल निवारण हेतु निम्नलिखित किसी एक मन्त्र का १७ हज़ार की संख्या में जाप करना लाभदायक रहता है—

**तन्त्रोक्त केतु मन्त्र—ॐ स्रां स्रीं स्रौं सः केतवे नमः।**

**केतु गायत्री मन्त्र—ॐ पद्म पुत्राय विद्महे अमृतेशाय धीमहि तन्नो केतु प्रचोदयात्॥**

सुनिश्चित मन्त्र जाप के अतिरिक्त केतु से सम्बन्धित वस्तुओं का दान, दुर्गा व गणेश जी की उपासना, कुत्तों को दूध-चपाती डालना, गर्म वस्त्र (कम्बलादि) का दान, केतु औषधि स्नान, अन्ध विद्यालय या कुष्ट आश्रम में अनाज, दवाईयों, वस्त्रादि का दान, पक्षियों को सतनाजा डालना तथा केतु यन्त्र धारण करना कल्याणकारी रहता है।

**केतु-दान योग्य, वस्तुएं**—लहसुनिया, लोहा, बकरा, नारियल, तिल, सप्तधान्य, धूम्र (धुएँ जैसे) वर्ण का वस्त्र, कस्तूरी, लौह, चाकू, कपिला गाय, दक्षिणा सहित। केतु का दान रात्रिकालीन प्रशस्त माना जाता है।

नोट—अधिक जानकारी के लिए हमारी '**शिवमन्त्रावली**' पुस्तक का अध्ययन करें।

# व्यापारिक वस्तुओं में मन्दा-तेजी का दैनिक विवरण–सन् 2004 ई.

**वायदा व्यापारियों के लिए आवश्यक निर्देश**–व्यापारिक वस्तुओं के उतार–चढ़ाव के अध्ययन के बाद ही वस्तुओं का क्रय–विक्रय करना सफल व्यापार की कुंजी है। आगे गोचर ग्रहों, नक्षत्रों के आधार पर व्यापारिक वस्तुओं (जिन्सों) के दैनिक उतार–चढ़ाव व तेजी–मन्दी की विशेष लाईनों एवं तूफानी तेजी आदि का विवरण लिख रहे हैं। ध्यान रहे, हाजर एवं वायदा बाजार पर राजनीतिक, सामाजिक एवं प्राकृतिक घटनाओं का प्रभाव भी अवश्य रहता है। इसके अतिरिक्त कुशल व्यापारी को अपनी वर्तमान ग्रहदशा तथा आर्थिक सामर्थ्य को ध्यान में रखते हुए ही व्यापार करना चाहिए। जन्मकुण्डली/वर्ष कुं. में हानिप्रद या अनिष्ट ग्रह से सम्बन्धित वस्तु का व्यापार न करें। अनुकूल ग्रह दशा जातक को व्यवसाय में विपुल धन लाभ तथा प्रतिकूल ग्रहदशा अकस्मात् धन हानि करवा सकती है।

गत संवत् २०६० में हमारे द्वारा निर्दिष्ट ग्रह स्थिति एवं अनेक तेजी–मन्दी के चांसों से सोना, चांदी, तेल, गुड़, खल के अनेक व्यापारी लाभान्वित हुए। ज्योतिष एवं आर्थिक दृष्टि से किसी विशेष जिन्स की स्पैशल दैनिक रिपोर्ट मंगवाने के लिए प्रति जिन्स की मासिक रिपोर्ट 450 रु., 2 महीने की 850 रु. तथा वार्षिक फीस 4500 रु. होगी। कृपया फीस अग्रिम भेजें।

—पं. विवेक शर्मा, एम. ए. एल. एल. बी., जालन्धर। फोन—2457959

## जनवरी

1 जन. को बुध पूर्व से उदय होने से रूई पहले मन्दी होकर बाद में अचानक तेज। गेहूँ, जौं, चना, लाल मिर्च, अलसी, बिनौला के भावों में तेजी, सोने में मन्दा बनेगा। 3 जन. को मंगल रेवती में प्रविष्ट होगा तथा गुरु वक्री होगा। गेहूँ, जौं, चना, चावल, बाजरा, अलसी, सरसों व घी में मन्दा बने। सोना, ऊनी वस्त्र, चांदी आदि धातुओं में विशेष तेजी बने। रुई में घटाबढ़ी के बाद तेजी हो। 4 जन. को शुक्र धनिष्ठा में आने से सोना, चाँदी, रुई, कपास, चावल, मूँग, मोंठ, ज्वार, बाजरा, उड़द में तेजी बनेगी। गेहूँ में मन्दे का रुख ही रहेगा।

6 जन. को बुध मार्गी होगा। शेयरों, रूई में पहले मन्दी, बाद में तेजी बनेगी। चाँदी, चावल, गेहूँ, चना, अनाज तेज होंगे। अलसी, एरण्ड, बिनौला, मूंगफली और गुड़ में 7 दिन के भीतर मन्दी आ जाएगी। (5 से 8 जन. तक वायदा बाज़ार तेज रहेंगे।)

9 जन. को शुक्र कुम्भ राशि में प्रवेश करेगा। शुक्र पर गुरु की दृष्टि भी होगी। शेयर बाज़ार में तेजी परन्तु रुई, चांदी, गुड़, चीनी, जौं, चना, मूंग, ज्वार, बाजरा, चावल में अच्छी मन्दी बनेगी। इसी दिन राहु भरणी (3) तथा केतु विशाखा (1) में आने से कपास, गुड़, घी, तेल में तेजी भी ला सकता है। अत: तेजी–मन्दी के दौर में सावधानीपूर्वक चले। वायदा व्यापारी मन्दे को ध्यान में रखते हुए ही व्यापार करें। 11 जन. को सूर्य उ.षा. में आने से सरसों, अलसी, घी, गुड़, चावल, कपास, खल, मोठ, चना, मूँग, अरहर, शक्कर, चीनी तेज होंगे। 12 जन. को यूरेनस शतभिषा में आकर शुक्र से सम्बन्धित वस्तुओं में मन्दी करेगा। चीनी, रुई, चांदी में मन्दी बनेगी।

14 जन. को सूर्य मकर राशि में नेपच्यून के साथ मेल करेगा। संक्रान्ति 30 मुहूर्ति होने से घी, तेल, अलसी, गुड़, शक्कर, चीनी व रुई में तेजी जबकि गेहूँ, अनाज और बारदाने में मन्दे का रुख बनेगा। 15 जन. को शुक्र शतभिषा में आने से गेहूँ, गुड़, चीनी, चावल, घी, सरसों, रूई, सोना, चांदी में तेजी बनेगी। ता. 21 को बुध पू.षा. में आने से बिनौला, रूई, तेल में तेजी, धान्य, गेहूँ, जौं, चने में मन्दी, सोना, चाँदी में विशेष मन्दी बनेगी। 23 जन. शुक्रवार को चन्द्रदर्शन होने से सरसों, तिल, तेल, गेहूँ, चावल, उड़द, चना, ऊनी वस्त्र में मन्दी तथा रूई, चांदी, सोना में घटाबढ़ी होकर तेजी होगी। **24 जन. को मंगल स्वराशि मेष में राहु के साथ मेल करेगा। इसी दिन सूर्य श्रवण में प्रवेश करेगा। मंगल-राहु पर गुरु की दृष्टि भी रहेगी। यह योग विशेष तेजी का है। शेयरों, गेहूँ में मन्दा, सोना, चाँदी, ऊन, रूई, कपास, पाट, बारदाना, गुड़, रसादि पदार्थों, चीनी में तेजी बनेगी।** ता. 26 को शुक्र पू.भा. में आने से रूई, चाँदी में तेजी, अनाजों में मन्दी बनेगी। ता. 31 को उ.षा का बुध भी सभी अनाजों में मन्दीकारक होगा।

## फरवरी

**3 फर. को बुध मकर राशि में सूर्य के साथ योग करके विशेष उथल-पुथल करेगा। रूई, सोना, चांदी, शेयरों, तेल में विशेष तेजी बनेगी। इसी दिन शुक्र मीन (उच्च) राशि में प्रवेश करेगा। यद्यपि अकेला शुक्र चाँदी में पहले मन्दी फिर तेजी करता है, परन्तु शुक्र पर शनि की दृष्टि होने से चाँदी, रूई में अच्छी तेजी सम्भव है।** अनाज, सरसों, गुड़, चीनी, एरण्ड, अलसी में कुछ मन्दी करेगा। ताज़ा मशवरा प्राप्त करना लाभप्रद रहेगा।

4 फर. को शनि आर्द्रा (2) में तथा वक्री गुरु पू.फा. (3) में आने से मूँग, सरसों, जौं में तेजी बने। गुड़, चीनी, रूई, शक्कर, चाँदी में मन्दी बने।

9 फर. को बुध श्रवण में आने से गुड़, अलसी, सरसों, चना, रूई में तेजी बनेगी। 13 फर. को सूर्य कुम्भ राशि में प्रवेश करेगा। गुरु की दृष्टि भी है। घी, तेल, नमक, सरसों, मूंगफली, राई में साधारण तेजी तथा रूई, पाट, अलसी, एरण्ड, गेहूँ आदि अनाज, गुड़, शक्कर, चीनी में मन्दी बनेगी।

14 फर. को मंगल भरणी में आकर रुई, कपास, जौं, चावल, सोने व चांदी में तेजी करेगा। 15 फर. को बुध पूर्व में अस्त होने से सोने में पहले मन्दी फिर तेजी, रूई में घटाबढ़ी, गेहूँ, चावल तथा अनाज में तेजी बने। 17 फर. को शुक्र रेवती में आने से रूई, कपास, चांदी, चावल, चन्दन, कपूर, गुड़, चीनी, शक्कर तथा जवाहरात में मन्दी बनेगी। 18 फर. को बुध धनि. में आने से चावल, स्वांक में तेजी। सोना, चांदी में मन्दी, रूई में घटाबढ़ी होगी। 19 फर. को सूर्य शतभिषा में आने से सोना,

चांदी, सूत, सन, कपड़ा, तिल, तेल, एरण्ड, सरसों, हींग, जायफल, छुहारा, सोंठ, हल्दी, गुड़, गेहूँ के भाव तेज होंगे।

22 फर. को बुध कुम्भ रा. में सूर्य के साथ योग करेगा। गुरु की इन पर दृष्टि रहेगी। अलसी, रूई में मन्दी, चांदी में पहले मन्दी, फिर तेजी होगी। घी, तेल, रस, गुड़, चीनी में तेजी रहेगी। 25 फर. को बुध शतभिषा में आएगा। सोने, चांदी में मन्दी, अन्न, सरसों के भाव तेज रहें। 29 फर. को शुक्र मेष राशि में मंगल-राहु के साथ योग करेगा। इन पर गुरु की विशेष दृष्टि भी है। जौं, चना, गेहूँ, घी, सोना, चाँदी, गुड़, शक्कर, बारदाना, पाट आदि में विशेष तेजी बनेगी। ऊन, तिल, तेल, सरसों, अलसी, अरण्डी में कुछ मन्दी रहे।

## मार्च

2 मार्च को नैपच्यून श्रवण (4) में प्रविष्ट होगा। तेल, सरसों, तिल, लाख में कुछ तेजी बने। 4 मार्च को सूर्य एवं बुध पू.भा. में तथा वक्री गुरु पू.फा. २ में प्रवेश करेगा। रेशम, सोना, चांदी, गेहूँ, चना, उड़द, चावल, ज्वार, बाजरा, घी, सरसों, तिल, तेल, गुड़, चीनी, गुग्गुल, पीपलामूल तेज होंगे। रूई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी होगी। 6 मार्च को मंगल कृतिका में आने से गेहूँ, मूंग, मोठ, चावल, राई, मसूर, तिल, तेल, सरसों, घी, चांदी, सूत, वस्त्र में तेजी, रूई में पहले तेजी, फिर मन्दी बनेगी। 7 मार्च को शनि मार्गी होने से रूई, चांदी, घी में पहले तेजी होकर बाद में मन्दी बनेगी। तिल, सरसों, हींग, मिर्च में तेजी रहेगी। शेयरों में मन्दी।

9 मार्च को बुध मीन राशि में प्रवेश करेगा—इस पर शनि की विशेष दृष्टि भी होगी। यह योग विशेष तेजी की लाईन लाएगा। सोने-चांदी में घटाबढ़ी के बाद तेजी, गुड़, चीनी, बिनौले, रूई, शक्कर, सोयाबीन, सरसों में तेजी बनेगी। 10 मार्च को बुध उ.भा. में आने से चांदी में घटाबढ़ी, तांबा, सीसा, पीतल, स्टील, गेहूँ, जौं आदि अन्न के भाव गिरेंगे, गुड़, चीनी, चावल के भाव सम रहेंगे।

11 मार्च को मंगल वृष राशि में आने से लाल वस्त्र, लाल चन्दन, लाल वर्ण की अन्य वस्तुएँ, अनाज, रूई, कपास, सूत, चन्दन, कपूर, केसर, तेल, सोना, चांदी, तांबा आदि धातुओं तथा शेयरों में तेजी बनेगी। 12 मार्च को शुक्र भरणी तथा राहु भर (2), केतु स्वा( 4) में आने से सोना, चांदी, अफीम, लाल रंग की वस्तुओं, सरसों, तिल, तेल, अलसी, घी, उड़द, नारियल में मन्दे का वातावरण बनेगा। **14 मार्च को सूर्य मीन में बुध के साथ योग करेगा। इन पर शनि की दृष्टि भी रहेगी। तिल, तेल, अलसी, सरसों, चीनी, गुड़, शक्कर, रूई, सोने में तेजी तथा सब प्रकार के अनाज में तेजी। कुछ समय बाद चांदी, रूई के भाव गिरेंगे।**

17 मार्च को सूर्य उ.भा. में तथा बुध रेवती में प्रवेश करेगा। बुध पश्चिम से उदय होगा। चावल, धान्य, घी, तेल, बिनौला, अरण्डी, सरसों, लाल चन्दन, लाल मिर्च में तेजी बनेगी। घटाबढ़ी के बाद चांदी में मन्दी, रूई, घी तथा शेयरों में मन्दा बनेगा। 20 मार्च को शनिवासरी अमावस भी वायदा बाज़ार में तेजीकारक रहेगी।

24 मार्च को शुक्र कृतिका में आएगा। जौं, चावल, हींग, तिल, तेल, सरसों, रूई, सूत, वस्त्र, चांदी, सोना, हीरा, मोती आदि जवाहरात में मन्दी आएगी। 26 मार्च को बुध मेष राशि में शुक्र-राहु के साथ मेल करेगा। तेल, तिलहन, सरसों, चीनी, तिल, रूई, कपास, घी, गुड़, चाँदी में मन्दी, सोने में तेजी बनेगी। 27 मार्च को मंगल रोहिणी में आने से रूई, कपास, सूत, वस्त्र, रेशम, सरसों, तिल, तेल, लाल मिर्च, हींग और शेयरों में तेजी बनेगी। 28 मार्च को शुक्र वृष राशि में मंगल के साथ योग करेगा। रूई, कपास, चाँदी में मन्दी रहे। जौं, चना, गुड़, चावल, सोना कुछ तेज रहेंगे। 30 मार्च को सूर्य रेवती में आने से अलसी, सरसों, एरण्ड, मूँगफली, लहसुन, मोती, लाख, रूई, गेहूँ, जौं, चना, चावल तेज होंगे।

## अप्रैल

1 अप्रै. को वक्री गुरु पू.फा. में आने से गुड़, चीनी, शक्कर, गेहूँ आदि अनाजों में मन्दी, रूई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी बनेगी। (ता. 1 से 5 तक मुख्यत: वायदा बाज़ार में मन्दी का रुख रहे।) **6 अप्रै. को बुध वक्री होगा। मेष राशि में बुध-राहु का योग चल रहा है। वायदा बाज़ार में एकदम परिवर्तन होगा। शेयरों, चीनी, बिनौला, तिल, तेल, घी, गुड़, चांदी में तेजी, रूई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी, गेहूँ, जौं, चने में मन्दे का रुख बने।** 7 अप्रै. को शुक्र रोहिणी में दाखिल होगा। चांदी, सोना आदि धातु, अलसी, एरण्डी, सरसों, घी, तेल, गुड़, चीनी, लाख, छुहारा, सुपारी, नारियल, ऊन में मन्दी बने।

9 अप्रै. को शनि आर्द्रा (3) में दाखिल होगा। इसी दिन बुध पश्चिम में अस्त होगा। शेयरों, रूई, अनाज, अलसी, सरसों, तिल, तेल में मन्दी, चांदी में तेजी बनेगी। **13 अप्रैल को सूर्य मेष राशि में बुध एवं राहु के साथ योग करेगा। यह योग विशेष तेजी का है। रूई, कपास, सूत, घी, तेल, तिल, सरसों, नारियल, सुपारी, बादाम सब प्रकार के फल, गुड़, चीनी, शक्कर, सोना, चांदी तेज होंगे। गेहूँ, चावल, उड़द, मूंग, अरहर, चना, जौं, मटर आदि में मन्दी बने।** 17 अप्रै. को मंगल मृगशिर में आकर तिल, चांदी, कपास में तेजी, रूई में पहले मन्दी होकर फिर तेजी परन्तु अन्य व्यापारिक वस्तुओं में मन्दी का रुख रहे। **19 अप्रै. को सोमवती अमावस भी मन्दीकारक है।** आगामी सप्ताह रूई, चांदी, और सफ़ेद वस्त्र, सूतादि में मन्दी हो। 22 अप्रै. को बुध वक्री होकर मीन (नीच) राशि में शनि की दृष्टि के प्रभाव में होगा। रूई, गुड़, चीनी, शक्कर, गेहूँ में मन्दी हो, सोना, चांदी में घटाबढ़ी के बाद मन्दी हो, खल-बिनौले में तेजी हो। 25 अप्रै. को बुध पूर्व से उदय होने से गेहूँ, जौ, चना, लाल मिर्च, घी, बिनौला, अलसी के भावों में तेजी, रूई में पहले मन्दी, फिर तेजी बने।

27 अप्रै. को सूर्य भरणी नक्षत्र में तथा **मंगल मिथुन राशि में प्रवेश कर शनि के साथ योग करेगा। बाज़ार में तूफ़ानी तेजी ला सकता है। रूई, गुड़, चीनी, शक्कर, अलसी, अफीम, तांबा, मजीठ, सरसों तथा लाल रंग की वस्तुओं में विशेष तेजी बनेगी।** 30 अप्रै. को बुध मार्गी होने से घी, गुड़, खांड, तेल, मूंगफली, एरण्ड, बिनौला व रूई में मन्दी होगी।

## मई

4 मई को खग्रास चन्द्रग्रहण मंगलवार को घटित हो रहा है। रूई, सूत, सुपारी, गेहूँ, अलसी आदि में अच्छी तेजी, घी, तेल, गुड़ में मन्दी बनेगी। 5 मई को गुरु मार्गी होने से भी रूई, चांदी, चावल, घी पहले तेज बाद में मन्दे होंगे। 6 मई को शुक्र मिथुन राशि में मंगल एवं शनि के साथ योग करेगा।

**सामान्यतः मिथुन का शुक्र रूई, कपास, सूत, बारदाना, अरण्डी, तिल, तेल, सरसों, अरहर में मन्दा करता है, परन्तु हमारे विचारानुसार इस समय मन्दी न बनकर भाव कुछ सुधरेंगे, गेहूँ, चना, जौं, चावलों, अलसी, घी में तेजी बने।** 8 मई को मंगल आर्द्रा में आने से रूई, सूत, कपास, अलसी, एरण्ड, गुड़, खांड, तिल, तेल, नमक में तेजी, चांदी में मन्दी बनेगी। 9 मई को बुध मेष राशि में सूर्य एवं राहु के साथ योग करेगा। बाजार का रुख एकदम परिवर्तन होगा। जोरदार तेजी-मन्दी के चांस बनेंगे। तेल, तिलहन, सरसों, खांड, घी, रूई, चना, तिल, चांदी में मन्दी, सोने में अच्छी तेजी बनेगी। 10 मई को कृतिका का सूर्य घी, रूई, सोना, चांदी, अलसी, एरण्ड, गेहूँ, जौ, चना, मूँग, मोठ, चावल, राई, सरसों में तेजी करेगा।

14 मई को सूर्य वृष राशि में प्रवेश करेगा। **ज्येष्ठ संक्रान्ति** 45 मुहूर्ति शुक्रवार को है। गुड़, घी आदि रस तथा रूई, तिल, तेल, सरसों में तेजी, गेहूँ, जौ, चना में मन्दी बनेगी। 17 मई को शुक्र वक्री होने से रूई, अलसी, सोने-चांदी के भावों में काफ़ी घटाबढ़ी होगी। साफ्टवेयर सैक्टर के शेयरों में विशेष तेजी, घी, तेल, गुड़, चीनी, शक्कर, चना, गेहूँ, जौं में तेजी बनेगी। 18 मई को शनि आर्द्रा (4) में तथा भौमवती अमावस होने से अलसी, सरसों, तिल, तेल, चाँदी व रूई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी बनेगी। चांदी, दुग्धादि पदार्थों में तेजी होगी।

22 मई को बुध भरणी में आने से सभी प्रकार अनाज, चावल, गेहूँ में तेज होंगे। 24 मई को सूर्य रोहिणी में आने से तिल, तेल, एरण्डी, अलसी, सरसों, गुड़, खांड, घी, गेहूँ, जौं, चना, ज्वार, बाजरा, ऊन, सूत, वस्त्र, सन, सुपारी, सोना, मिर्च, राई में तेजी बने, चांदी में मन्दी बने। (24 से 28 मई तक वायदा बाज़ार में तेजी रहेगी।)

29 मई को मंगल पुनर्वसु में आने से रूई, चांदी, नमक, खांड, तिल, तेल, सरसों में तेजी बनेगी। 31 मई को बुध कृतिका में आने से रूई, सूत में तेजी, चांदी, अफीम में घटाबढ़ी के बाद मन्दी बनेगी।

## जून

**2 जून को बुध वृष राशि में सूर्य व शुक्र के साथ योग करेगा। यह योग विशेष तेजी को बढ़ावा देगा। प्रायः सब वस्तुओं में घटाबढ़ी के बाद तेजी बने। गेहूँ, जौं, चना, चावल, मटर, रुई, कपास, सूत, अफीम, तिल, तेल, खाण्ड में तेजी बने।** 4 जून को शुक्र पश्चिम में अस्त होगा। रूई, सूत, कपड़ा, तेल, घी, मूंगफली, अलसी, अरण्डी में मन्दी, चांदी में तेजी बनेगी। 7 जून को सूर्य मृगशिर तथा बुध रोहिणी में प्रवेश करेगा। इसी दिन बुध पूर्व में अस्त होगा। सोने में पहले मन्दी फिर तेजी, रूई, सूत, रेशम, सन, कपूर, कस्तूरी, चन्दन, चाँदी, उड़द, मूंग, मोठ, चने, बाजरा, अलसी तथा रसदार पदार्थ, नारियल व सर्वफल तेज होंगे। 8 जून को गुरु पू.फा.(2) में आने से रूई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी बने। 9 जून को वक्री शुक्र रोहिणी में प्रविष्ट होगा। चांदी, सोना, अलसी, एरण्ड, सरसों, घी, तेल, गुड़, खांड, छुहारा, सुपारी, नारियल, ऊन में मन्दी बनेगी। 13 जून को शुक्र पूर्व से उदय होने से सोना, चांदी, रूई, कपास, सूत, चावल और घी में तेजी करेगा।

13 जून को ही बुध मृगशिर में आने से रूई में तेजी, तिल, सरसों, उड़द में मन्दी बने। **14 जून को सूर्य मिथुन राशि में शनि के साथ योग करेगा। सूर्य-शनि योग वायदा बाज़ार में अवश्य तेजी लाता है। बारदाना, रेशम, सूत, कपास, रुई, सरसों, लोहा, तिल, तेल, गुड़, खाण्ड, शक्कर, चीनी, घी, मूंग, उड़द, गेहूँ, चना, चावल आदि तथा सोने-चांदी में भी तेजी का वातावरण बनेगा।** परन्तु इसी दिन मंगल कर्क में आने से सरसों तथा तिलहन के व्यापारी सावधानी से काम लें। लाईन एकदम उलट चल सकती है। **17 जून को बुध मिथुन राशि में सूर्य-शनि के साथ योग करेगा। यह योग विशेष तेजी का है। यद्यपि बुध वायदा बाज़ार में उथल-पुथल करता है परन्तु सूर्य-शनि के योग से यह तेजी को बढ़ावा देगा। सोना, चांदी, कपास, सूत, वस्त्र, घी, तेल, सरसों में अच्छी तेजी बनेगी।**

19 को शनिवार चन्द्रदर्शन तथा मंगल पुष्य में आने से चांदी, रूई में घटाबढ़ी के बाद सोने, चांदी में तेजी होगी। 20 जून को बुध आर्द्रा में आएगा। **शनि भी** अस्त होगा। गेहूँ, तिल, उड़द, जौ, चना, मूंग, मोठ, सोना, चांदी, रूई, शेयरों, बारदाना में पुनः घटाबढ़ी के बाद मन्दी बनेगी। सरसों की लाईन एकदम बदलेगी। 21 जून को **सूर्य आर्द्रा** में आने से रूई, सूत, कपास, खल, अलसी, एरण्ड, मोती, गेहूँ, चावल, चना, जौ, चांदी तेज हो, सोने में घटाबढ़ी चलेगी। 26 जून को बुध पुनर्वसु में आने से चांदी, रूई, कपास, सूत, सन में अच्छी मन्दी बने। 30 जून को बुध पश्चिम से उदय होगा। इसी दिन शुक्र मार्गी होगा। चावल, धान्य, घी, तेल, बिनौला, अरण्डी, सरसों, चांदी में 5 दिन बाद तेजी बनेगी।

## जुलाई

1 जुला. को बुध कर्क राशि में मंगल के साथ मेल करेगा। रूई में मन्दी, चांदी में घटाबढ़ी के बाद तेजी, गुड़, दूध, तेल, मूंगफली, सरसों, सोने में पहले कुछ तेजी, फिर मन्दी बने। 3 जुला. को बुध पुष्य में आने से सोने, चांदी में मन्दी, रूई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी बने। 4 जुला. को गुरु पू.फा. (3) में आने से रूई, गुड़, खाण्ड, शक्कर में मन्दी बनेगी। 5 जुला. को सूर्य पुनर्वसु में आने से रूई, सोना, चांदी, गुड़, खांड, कपास, खल, बिनौला, अरण्डी, अलसी, सरसों, लाख, तिल, ज्वार, मोठ, बाजरा, उड़द, चावल, नमक, हरड़, सुपारी, नारियल, केसर, मजीठ, सोंठ, गुग्गल आदि सुगन्धित पदार्थों में तेजी हो। 10 जुला. को मंगल तथा बुध आश्लेषा नक्षत्र में आने से तिल, तेल, सरसों, गुड़, चीनी, उड़द, मूंग में तेजी, चाँदी, रूई में मन्दी बनेगी। 11 जुला. को शनि पुर्न. (2) में आने से रूई, अनाज तेज, सरसों, अलसी, तिल, तेल मन्दे होंगे।

16 जुला. को **श्रावण संक्रान्ति** 15 मुहूर्ति है। **सूर्य कर्क राशि में मंगल एवं बुध के साथ योग करेगा। वायदा बाज़ार में विशेष तेजी बनेगी। रुई, सूत, बादाम, सुपारी, फल, गुड़, खाण्ड, शक्कर, तिल, नारियल, सरसों, चांदी, सोना आदि तेज होंगे। चने, अरहर, उड़द, मूंग, बाजरा में मन्दी बनेगी।** 17 जुला. को **शनिवासरी अमावस** रुई में घटाबढ़ी के बाद तेजी, चांदी, अनाज और तिलहन, गुड़, चीनी में तेजी लाएगी। परन्तु कालसर्प योग के कारण अधिक तेजी की आशा न करें। 19 जुला. को सूर्य पुष्य में आने से तिल, तेल, सरसों, गुड़, खांड, चावल, गेहूँ, जौ, ज्वार, बाजरा, सुपारी, सोंठ, गुग्गल, मोम, हींग, हल्दी, लाख, सन, ऊनी वस्त्र, सिक्का, सोना, चांदी में तेजी हो। रूई में पहले तेजी फिर मन्दी बने।

20 जुला. को बुध सिंह राशि में गुरु के साथ योग करेगा। चांदी, सोना, सूत, रूई व ऊनी वस्त्र,

खद्दे-पदार्थों में तेजी, कपूर, गुड़, खाण्ड, शक्कर आदि में मन्दी बनेगी। 21 जुला. को शुक्र मृगशिर में आने से गेहूँ, चना, ज्वार में मन्दी तथा गुड़, खांड, शक्कर में तेजी बने। 24 जुला. को गुरु पू.फा. (4) में आएगा। इसी दिन मंगल पश्चिम में अस्त होगा। गेहूँ, चना, गुड़, अलसी में तेजी, रूई में मन्दी बनेगी। 26 जुला. को शनि पूर्व दिशा से उदय होगा। लोहा, सीसा, काली वस्तुएं, गुड़, खांड, लकड़ी तेज होगी। शेयरों, रूई, अलसी, सरसों, बिनौला, मूंगफली और अरण्डी में मन्दी बनेगी। ता. 31 को मंगल सिंहराशि में बुध एवं गुरु के साथ योग करेगा तथा इन पर शनि की विशेष दृष्टि भी रहेगी। चांदी, सोना, तांबा, लोहा आदि धातु, गुड़, शक्कर, खांड, गेहूँ, अलसी, रूई, लाल वस्त्र, लाल मिर्च, लाल रंग की वस्तुओं में तेजी बनेगी। इसी दिन शुक्र मिथुन राशि में शनि के साथ योग करेगा। चने, जौं, चावलों, अलसी, घी में तेजी बनेगी।

## अगस्त

2 अग. को सूर्य आश्लेषा में आने से 14 दिन में सोना, चांदी, रूई, बिनौला, गेहूँ, चावल, उड़द, चना, गुड़, शक्कर, घी, तिल, तेल, सरसों, एरण्डी, अलसी, मिर्च, मजीठ के भाव तेज होंगे। 3 अग. को बुध पू.फा. में आने से 10 दिन में गुड़, खांड, गेहूँ आदि अनाज मन्दे होंगे। 7 अग. को शनि पुनर्वसु (3) में आने से रूई, अनाज तेज, सरसों, अलसी, तिल, तेल मन्दे होंगे। 8 अग. को शुक्र आर्द्रा में आने से चांदी, चावल, खल में तेजी होगी।

10 अग. को बुध सिंह राशि में वक्री होगा। शेयरों, चांदी, खांड, बिनौला, तिल, तेल, घी, गुड़, शक्कर, कपूर आदि वस्तुओं में तेजी बनेगी। चने में मन्दा बने। 11 अग. को गुरु उ.फा. में आने से गुड़, खांड, सोना, चांदी आदि में मन्दी, रूई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी बनेगी। 15 अग. को वक्री बुध मघा (4) में आने से गेहूँ, चना, जौ, सूत, रूई, वस्त्र, देवदारू तेज होंगे।

**16 अग. को सूर्य सिंह राशि में मंग., गुरु, बुध के साथ सम्बन्ध करेगा। इस चतुर्ग्रही योग पर शनि की विशेष दृष्टि भी रहेगी। तेजी का वातावरण बनेगा। चांदी, सोना, रूई, गुड़, खाण्ड, शक्कर, तिल, तेल, एरण्ड, सरसों आदि तथा रक्तवर्ण की वस्तुएँ तेज होंगी। यद्यपि सोमवती अमावस श्रावण अधिक मास में अधिकतर वस्तुओं में मन्दीकारक होकर आगामी भाद्रपद मास में तेजीकारक होगी। फिर भी चतुर्ग्रही योग के प्रभावस्वरूप 2-3 दिन तेजी की लाईन चलेगी।**

17 अग. को बुध पश्चिम में अस्त होने से शेयरों, रूई, कपास में मन्दी, चांदी में अच्छी तेजी बनेगी। 21 अग. को मंगल पू.फा. में आने से तिल, तेल, सरसों, मूंगफली, घी, गुड़, चीनी, नमक, सोयाबीन में तेजी होगी। 22 अग. को शुक्र पुनर्वसु में आने से धान्य, खल, बिनौला, शेयर, खाण्ड तेज, सोना, चांदी, रूई, कपास, सूत में मन्दी बनेगी।

**27 अग. को गुरु कन्या राशि में प्रवेश करेगा। रूई, चांदी, ऊनी वस्त्र में मन्दी, ज्वार, बाजरा, सोयाबीन, चावल, गेहूँ, मूँग, उड़द, चना, तिल, तेल, सरसों, घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर में तेजी बनेगी।** 30 अग. को सूर्य पू.फा. में प्रवेश करेगा तथा बुध पूर्व से उदय होगा। चावल, धान्य, घी, तेल, बिनौला, अरण्डी, सरसों, चांदी, सोना, जीरा, गुड़, खाण्ड, ज्वार में तेजी बनेगी। शेयरों में मन्दी बने।

## सितम्बर

1 सितं. को शुक्र कर्क में प्रवेश करेगा। रूई में पहले मन्दी, फिर तेजी हो। अलसी, एरण्डी, तेल, घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर में तेजी। चांदी, गेहूँ, जौ, चना, मटर, अरहर में मन्दी बनेगी। 2 सितं. को बुध मार्गी होने से रूई, शेयरों में घटाबढ़ी के बाद तेजी, गेहूँ, चना, अनाज में तेजी, अलसी, बिनौला, खल, सोयाबीन, मूँगफली और गुड़ में मन्दी बनेगी। 4 सितं. को शुक्र पुष्य में आने से रूई, सूत, सन, रेशम, ऊन, लाख, चमड़ा, कपूर, पारा, हींग, गुड़, खाण्ड, शक्कर में मन्दी बने। 5 सितं. को शनि कर्क राशि में शुक्र के साथ योग करेगा। रूई, कपास, सन, सूत में तूफ़ानी तेजी बन सकती है। तेल, तिलहन, सोयाबीन, अरण्डी, चने, सरसों में भी तेजी बनेगी।

7 सितं. को गुरु पश्चिम में अस्त होने से रूई, कपास, शेयरों, चांदी में तेजी बनेगी। सोने के भाव गिरेंगे। 11 सितं. को मंगल उ.फा. में आने से गुड़, घी, खांड, शक्कर, सोने, हल्दी, सरसों, खल में तेजी बनेगी। 12 सितं. को गुरु उ.फा. (3) में आने से गुड़, खांड, सोना, चांदी में मन्दी, रूई में घटाबढ़ी चले। 13 सितं. को सूर्य उ.फा. में आने से रूई, कपास, रेशम, सूत, सोना, चांदी, लोहा, घी, तेल, अलसी, सरसों, एरण्ड, चावल, उड़द, ज्वार, सुपारी, नारियल नील में तेजी होगी। 14 सितं. को मंगलवारी अमावस होने से रूई, चांदी, अलसी में घटाबढ़ी और चने, गुड़, सोयाबीन में तेजी बनेगी। 15 सितं. को बुध पू.फा. में आने से गुड़, खांड, गेहूँ, अलसी, दालों में मन्दी बनेगी।

**16 सितं. को सूर्य एवं मंगल कन्या राशि में गुरु के साथ योग करेंगे। यह सम्बन्ध विशेष तेजीकारक होगा। वायदा बाज़ार में तेजी का वातावरण बनेगा। रूई, नारियल, सुपारी, तिल, तेल, मजीठ, लाल वस्तुएं, चांदी, सोना, ऊनी, सूती व लाल रंग के सभी प्रकार के वस्त्र, अलसी आदि में तेजी बनेगी।** 20 सितं. को बुध पूर्व में अस्त होने से गेहूँ, चावल, सोने, मूंग में घटाबढ़ी के बाद तेजी, रूई में घटाबढ़ी रहेगी। 23 सितं. को बुध उ.फा. में आने से उड़द, मूंग, मोठ, मसूर, अरहर, बिनौला में तेजी। रूई, चांदी में घटाबढ़ी के बाद मन्दा बना। **25 सितं. को बुध कन्या में सूर्य, मंगल, गुरु के साथ योग करेगा। इन पर शनि को विशेष दृष्टि भी रहेगी। वायदा एवं हाज़िर बाज़ार में तेजी का वातावरण रहेगा। गेहूँ, जौं, चना, गुड़, शक्कर, खाण्ड, हल्दी, दूध, मैदा, सोयाबीन, तिल, सरसों, रिफाईंड आयल आदि में तेजी का बोलबाला रहे।** रूई, चांदी में घटाबढ़ी चले। 26 सितं. को सूर्य हस्त में आने से गेहूँ, जौ, ज्वार, गुड़, खांड, कपास, रूई, सूत, जूट, घास, लकड़ी, नमक, सोयाबीन, हरड़, हींग, धनिया, हल्दी में तेजी होगी।

28 सितं. को शुक्र सिंह राशि में सोना, तांबा, जौं, चना, गेहूँ, लाल चन्दन, मजीठ, लाल मिर्च, लाल रंग की वस्तुएं, घी, में तेजी, रूई, चांदी में काफी घटाबढ़ी चलेगी। 30 सितं. को बुध हस्त में आकर वायदा बाज़ार में मन्दीकारक रहेगा।

## अक्तूबर

2 अक्तू. को मंगल हस्त में आने से घी, गुड़, चीनी, नमक, खल-बिनौला, सोयाबीन में तेजी बनेगी। 3 अक्तू. को गुरु पूर्व से उदय होने से रूई, कपास, चावल, सूजी, चांदी में मन्दी बनेगी। (ता. 4 से 9 अक्तू. तक मार्किट में उथल-पुथल के बाद मन्दे का ही वातावरण रहेगा।) 10 अक्तू. को सूर्य

चित्रा में आने से रूई, सूत, सोना, चांदी, गुड़, चीनी, अरहर, गेहूँ, चना, तिल, नारियल, सन, केसर, कपूर, लाल कपड़े व लाल वस्तुओं में तेजी बने। 13 अक्तू. को गुरु हस्त में आने से शेयरों, रूई, गुड़, चीनी, शक्कर, अरण्डी, अलसी, सरसों, घी, तेल, सोना, चांदी, मोती, गेहूँ, चना, हल्दी में मन्दी बने।

**16 अक्तू. को सूर्य तुलाराशि में बुध के साथ योग करेगा। गेहूँ, जौं, चना, अलसी, सोना, तांबा, लाल चन्दन, सुपारी, मजीठ, सोयाबीन में तेजी बने, रूई, चांदी में मन्दे का वातावरण बनेगा।** स्वाती का बुध भी रूई में मन्दीकारक रहेगा। 21 अक्तू. को शुक्र उ.फा. में आने से अनाज, रूई, सोना, चांदी, चावल, चने, अलसी में तेजी, तेल में मन्दी बने। 22 अक्तू. को मंगल चित्रा में आने से गेहूँ, चावल, चना, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, गुड़, चने में तेजी बने। 23 अक्तू. को सूर्य स्वाती में तथा शुक्र कन्या राशि में मंगल-गुरु के साथ योग करेगा। रूई, सूत, सन, रेशम, सोना, चांदी, गुड़, शक्कर, बिनौला, सुपारी, मिर्च, अलसी, सरसों, राई, हींग, गुग्गुल में तेजी बनेगी। चावलों में विशेष तेजी का झटका लगेगा। 24 अक्तू. को बुध विशाखा में आने से रूई, कपास, चावल, सरसों में मन्दी, चने, खल में तेजी बने। 26 अक्तू. को बुध पश्चिम से उदय होगा। चावल, घी, सरसों, चने में तेजी बनेगी। 27 अक्तू. को मंगल पूर्व से उदय होने से गुड़, सोयाबीन में मन्दी, रूई, उड़द, तिल, तेल, चने में तेजी बने। 29 अक्तू. को शनि पुष्य नक्षत्र में तथा गुरु हस्त (2) में आने से घी, शक्कर, तेल, सरसों, अलसी, तिल, मैंथायल में तेजी बने, रूई, कपास में मन्दी बने। 31 अक्तू. को बुध बृश्चिक में प्रवेश करेगा। घी, तेल, सरसों, रूई, चांदी, खल-बिनौले, चने में तेजी बनेगी।

## नवम्बर

1 नवं. को शुक्र हस्त नक्षत्र में आने से रूई चांदी, चावल मंदे होंगे। सोना, गुड़, सरसों कुछ तेज, चीनी, गुड़, शक्कर में घटाबढ़ी चले। **2 नवं. को मंगल तुला राशि में सूर्य के साथ योग करेगा। रूई, कपास, सूत, सण, पाट, बारदाना, मूँगफली, गुड़, चीनी, गेहूँ, उड़द, मूँग आदि में तेजी बने।** इसी दिन अनुराधा का बुध सोने-चांदी में मन्दी करेगा। 6 नवं. को सूर्य विशाखा में आने से जौं, चावल, गेहूँ, मसूर, गुड़, चीनी, रूई, सूत, सरसों, तिल, एरण्ड, अफीम तेज। अलसी, चांदी में घटाबढ़ी के बाद तेजी होगी।

**8 नवं. को शनि वक्री होने से शेयरों, शीशा, चावल, गेहूँ, ज्वर, अलसी, सरसों, तेल, सोयाबीन, अरण्डी, रिफाईड आयल, तिल सभी प्रकार के तेलों में तेजी बनेगी। रूई, सोने, अरण्डी के भावों में घटाबढ़ी चलेगी। सोच-समझकर सौदे करें। ताज़ा मशवरा प्राप्त करें।**

12 नवं. को शुक्र चित्रा, मंगल स्वाती तथा बुध ज्येष्ठा नक्षत्र में प्रवेश करेंगे। रूई, ऊनी वस्त्र, गेहूँ, तिल, तेल, घी, गुड़, चीनी, चावल में तेजी, सोने-चांदी के भाव सम रहेंगे।

15 नवं. को सूर्य बृश्चिक राशि में बुध के साथ मेल करेगा। रूई, तांबा, चांदी, सोना, ऊनी वस्त्रों, खल-बिनोला, सोयाबीन, तेल में तेजी, लाल रंग की वस्तुओं में कुछ मन्दी का प्रभाव रहेगा। 17 नवं. को शुक्र तुला राशि में गुरु के साथ मेल करेगा। रूई, चांदी, अफीम में पहले तेजी फिर मन्दी बने, सोने, गुड़, चीनी, चने, तेल, शेयरों में तेजी बने। इसी दिन शनि पुनर्वसु में आने से तेल, सरसों, अलसी, तिल, तेल, राई में मन्दी बनेगी। 19 नवं. को सूर्य अनुराधा में आने से जौं, चना, ऊन आदि में तेजी, गेहूँ, अलसी, मिर्च में तेजी के बाद मन्दी, सोने-चांदी में मन्दी रहे। ता. 21 तक मन्दी रहेगी। 24 नवं. 23 को शुक्र स्वाती में आने से गुड़, चीनी, मिर्च, अलसी, घी, दूध, रेशमी वस्त्रों में तेजी बने। 24 नवं. को बुध धनु राशि में आने से रूई, कपास, वस्त्र, सूत, चांदी, सोयाबीन में मन्दी बने। **30 नवं को बुध वक्री होने से शेयरों, चीनी, बिनौला, तिल, तेल, घी, गुड़, चांदी में तेजी, रुई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी, गेहूँ, जौ, चने में मन्दे का रुख बने।**

## दिसम्बर

1 दिसं. को मंगल विशाखा में आने से रूई, कपास, गेहूँ, सूत, गुड़, खल-बिनौला, चने, पिपरमिंट में तेजी बनेगी। 2 दिसं. को सूर्य ज्येष्ठा में आने से वस्त्र, सोना, चांदी, चावल, गेहूँ, जौं, चना, अलसी, सरसों, एरण्ड, हींग, गुग्गुल, पारा, गुड़, चीनी में तेजी बने, रूई में घटाबढ़ी के बाद तेजी बनेगी। 3 दिसं. को शुक्र विशाखा में आने से रूई, अनाज, चाँदी की लाईन में अचानक परिवर्तन होगा। सावधानीपूर्वक सौदे करें। 4 दिसं. को बुध पश्चिम में अस्त होने से शेयरों, रूई, कपास, चीनी, चावल में मन्दी, चांदी, चने में अच्छी तेजी बनेगी।

**6 दिसं. को बुध वक्री होकर बृश्चिक राशि में सूर्य के साथ मेल करेगा। घी, तेल, सरसों, रुई, चांदी, सोने, तांबे में तेजी बनेगी। 11 दिसं. को शनिवासरी अमावस तथा शुक्र बृश्चिक राशि में सूर्य-बुध के साथ योग करके तेजी का वातावरण बनाएगा। रूई, शेयर, चांदी, अफीम, गुड़, गेहूँ, जौ, उड़द, मूंग, मोठ, बाजरा, ऊनी वस्त्रों, चने, सरसों में तेजी बने।** 14 दिसं. को वक्री बुध ज्ये. (1) तथा शुक्र अनुराधा नक्षत्र में प्रवेश करेगा। घी, चने, मूंगफली, तिल, तेल में तेजी, गुड़, चीनी, चावल, नमक में मन्दी बनेगी।

15 दिसं. को सूर्य धनु राशि में प्रवेश करेगा। पौष संक्रान्ति 30 मुहूर्ति है। रूई, कपास, सूत, तिल, तेल, सोना, चांदी, सोयाबीन, मैंथायल में तेजी, किशमिश, छुहारे, लौंग, जीरा पहले मन्दा फिर तेज हो। माल इकट्ठा न करें, तुरन्त छोटे-छोटे सौदे कर खरीदो-फरोख्त कर लाभ लेते रहें। इसी दिन बुध पूर्व से उदय होने से गेहूँ, जौ, चना, लाल मिर्च, घी, बिनौला, अलसी के भावों में तेजी, रूई में पहले मन्दी, फिर तेजी बने। **16 दिसं. को मंगल बृश्चिक राशि में बुध एवं शुक्र के साथ योग करेगा। वायदा बाज़ार में तेजी का वातावरण रहेगा। गुड़, रूई, सोना, चांदी, सोयाबीन, खल-बिनौला, चने, सरसों, तांबा, जीरा, लाल चन्दन, लाल मिर्च में तेजी बनेगी।**

20 दिसं. को बुध मार्गी होने से घी, गुड़, चीनी, तेल, मूंगफली, एरण्ड, बिनौला व रूई में मन्दी बनेगी। शेयरों में भी मन्दी। 21 दिसं. को मंगल अनुराधा तथा बुध ज्येष्ठा में आने से रूई, कपास, गेहूँ, लाल मिर्च, लाल चन्दन, लाल रंग की अन्य वस्तुएँ, घी, गुड़, चीनी, चावल में अच्छी तेजी बनेगी। 25 दिसं. को शुक्र ज्येष्ठा में आने से सोना, चांदी, चावल, सरसों, तिल, तेल, हींग में मन्दी बने। 28 दिसं. को सूर्य पू.षा. में आने से तिल, तेल, सरसों, बिनौला, गुड़, चीनी, हल्दी, गुग्गुल, चमड़ा, कपूर, ऊनी वस्त्र, सन, चांदी, सोने में तेजी बनेगी। 31 दिसं. को गुरु चित्रा में आने से चांदी, अनाज, चीनी, कपास, रूई में मन्दी बनेगी।

# चमत्कारिक मन्त्र-तन्त्र एवं यन्त्र

'मन्त्र' वह दिव्य शक्ति है, जिसके द्वारा दैवी शक्तियों का अनुग्रह, उपयुक्त साधना द्वारा सुगमता से प्राप्त किया जा सकता है। धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष की प्राप्ति के लिए कर्त्तव्य की प्रेरणा देने वाली शक्ति साधना को भी मन्त्र कहते हैं।

मन्त्र सिद्धि एवं साधना के लिए दृढ़ संकल्प शक्ति एवं श्रद्धा भावना का होना आवश्यक है। जैसा कि 'भावचूड़ामणि' में लिखा गया है—

**बहुजापात् तथा होमात् कायक्लेशादिविस्तरैः। न भावेन विना देवो यन्त्रमन्त्राः फलप्रदाः॥**

अर्थात् चाहे कितना ही अधिक जप, होम तथा शरीर–कष्टादि किया जाएँ, परन्तु भाव के बिना देवता, मन्त्र और यन्त्र आदि फलप्रद नहीं होते।

प्राचीनाचार्यों ने मन्त्र–तन्त्रादि के अनुष्ठान एवं सिद्धि के लिए कुछ विशेष नियमों को पालन करने के भी निर्देश दिए हैं। जैसे—गोपनीयता, मन व शरीर की शुद्धि, शुभ स्थान, सात्विक भोजन, शुभासन, विनियोग, मन्त्र, देवता, दिशा एवं शुभ–मुहूर्त्तादि का ज्ञान होना आवश्यक बताया गया है। जिनका पालन करके मन्त्रानुष्ठान शीघ्र व सुलभ हो जाती है। इनकी विस्तृत व्याख्या हमारी दिसम्बर, २००३ में प्रकाशित होने वाली पुस्तक *'शिव–मन्त्रावली'* में दी गई है।

मन्त्र एवं यन्त्रों के अनुष्ठान एवं सिद्धि के लिए सूर्यग्रहण, चन्द्रग्रहण, सूर्य–चन्द्र क्रान्तिसाम्य का काल, श्रीमहाशिवरात्रि काल, दीपावली, अक्षया तृतीया, सायन एवं निरयण संक्रान्ति पुण्यकाल, होलाष्टक, रवि–गुरु–पुष्यादि योग, नवरात्रों में, अमृत सिद्धि योगों, भौमवासरी अमावस आदि पर्वों को विशेष प्रशस्त माना गया है।

## अभीष्ट वर प्राप्ति के लिए

जिस कन्या के विवाह–कार्य में बार–बार विघ्न–बाधाएँ पड़ती हों। उसको गुरु–पुष्य, रवि पुष्य, अक्षया तीज, श्रावण मास में, दीपावली, बसन्त अथवा नवरात्रों में निम्नलिखित मन्त्र का आरम्भ करके यथेष्ट संख्या में ५१ हज़ार अथवा सवा लाख की संख्या में नियमित रूप में, शिव–पार्वती अथवा माता के मन्दिर में धूप, दीप जलाकर पीले एवं लाल पुष्प चढ़ाकर सुनिश्चित समय में नियमित रूप से संकल्पपूर्वक एवं विधिवत् जप करना चाहिए। इससे देवी की कृपा से अवश्य कामना सिद्धि होती है—

***ॐ ह्रीं गौर्ये नमः***

***हे गौरि शंकरार्धांगि यथा त्वं शंकर प्रिया।***

***तथा मां कुरु कल्याणि कान्तकान्तां सुदुर्लभाम्॥***

**एक अन्य उपयोगी मन्त्र—**

***ॐ कात्यायनि महामाये महायोगिनी अधीश्वरी।***

***नन्दगोपसुते देवि ! पतिं मे कुरु ते नमः॥***

इसके साथ प्रति सोमवार का व्रत तथा पार्वती मंगल स्तोत्र का पाठ भी किया जाए, तो मनोवांछित फल की प्राप्ति शीघ्र होती है। इसके अतिरिक्त अन्य अनेक शास्त्रोक्त प्रयोग प्रसंगवश मिलते हैं, जिनका जातिका की ग्रहदशा का अवलोकन करके करना चाहिए।

(३) **ॐ देवेन्द्राणि नमस्तुभ्यं देवेन्द्र प्रिय भामिनी।**
**विवाहं भाग्यमारोग्यं शीघ्रलाभं च देहि मे॥**

इस मन्त्र का जप करने से पहले प्रतिष्ठित तुलसी के पौधे की पूजा करके १२ बार परिक्रमा करें, तथा परिक्रमा पूरी होने पर कन्या अपने दाहिने हाथ से दूध और बाएँ हाथ से जल द्वारा श्रीसूर्यनारायण को १२ बार ऊपर लिखे मन्त्र को पढ़ते हुए अर्घ्य देवें। इसके पश्चात् तुलसी की माला से १०८ बार जप करें। इस प्रकार प्रतिदिन अर्घ्यदान और जप करने से तथा प्रयास करते रहने से शीघ्र कार्य सिद्धि होगी।

## मंगलीक दोष के परिहार तथा शीघ्र विवाह हेतु प्रयोग

मंगलीक दोष से पीड़ित जातिका को एक पंचमुखी दीप प्रज्जवलित करके मंगल ग्रह एवं अपने इष्ट का सविधि षोडशोपचार अथवा पंचोपचार पूजन करना चाहिए। पूजनोपरान्त श्री मंगल चण्डिका स्तोत्र का १०८ दिन तक नित्यप्रति ७ अथवा २१ जप करना चाहिए।

**"रक्ष रक्ष जगन्मातर्देवि मंगलचंडिके। हारिके विपदां राशे हर्षमंगलकारिके॥**
**हर्षमंगलदक्षे च हर्षमंगलदायिके। शुभे मंगलदक्षे च शुभे मंगलचंडिके॥**
**मंगल मंगलार्हे च सर्वमंगलमंगले। सदा मंगलदे देवि सर्वेषां मंगलालये॥"**

माँ गौरी का पंचमुखी दीप प्रज्जवलित करके पंचोपचार अथवा षोडशोपचार पूजन करना चाहिए। तत्पश्चात् १०८ दिन तक ७ अथवा २१ बार पार्वती स्वयंवर का पाठ करना चाहिए।

**"बालार्कायुतसत्प्रभां करतले लोलम्बमालाकुलां**
**मालां सन्दधतीं मनोज्ञतनुं मन्दस्मितोद्यन्मुखीम्।**
**मन्दं मन्दमुपेयुषी वरयितुं शंभुं जगन्मोहिनीं**
**वन्दे देवमुनीन्द्रवन्दितपदां इष्टार्थदां पार्वतीम्॥"**

मंगल के वैदिक मन्त्र का १०८ दिन तक ७ अथवा २१ माला जप करना चाहिए। दीर्घकालिक प्रभाव के लिए १०,००० आवृत्ति में जप का एक पुरश्चरण करना चाहिए। वैसे तो यह प्रयोग पर्याप्त रहेगा। परन्तु इसकी विस्तृत व्याख्या एवं इस सम्बन्ध में अन्य प्रयोगों के लिए हमारी 'शिव मन्त्रावली' का अध्ययन कर लेना चाहिए।

माता पार्वती को प्रसन्न करने के लिए—

**धन्य धन्य गिरिराजकुमारी, तुम्ह समान नहि कोउ उपकारी॥** –बा. /१२५

रामचरितमानस की इस चौपाई का भी ३ माला ४० दिन तक पाठ कर लेना चाहिए।

## पीलिया रोग झाड़ने का शाबर मन्त्र

जिसको पीलिया रोग हुआ हो, उसके सिर पर एक कांसे की कटोरी में तिल का तेल लेकर कटोरी रखे और डाभ (कुशा) से उस तेल को चलाते हुए चलाते हुए नीचे लिखे मन्त्र को सात बार पढ़ें। ऐसा तीन दिन तक करने से तेल पीला पड़ जाएगा और पीलिया झड़ जाएगा।

**''ॐ नमो वीर वेताल कराल, नारसिंह देव, नार कहे तू देव खादी तू बादी, पीलिया कूँ भिदाती, कारे-झारे पीलिया रहे न एक निशान, जो कहीं रह जाय तो हनुमंत जति की आन। मेरी भक्ति, गुरु की शक्ति, फुरो मन्त्र ईश्वरो वाचा।''**

## सर्वरोग निवारक शाबर मन्त्र

**''वन में बैठी वानरी अंजनी जायो हनुमंत, बाला डमरू ब्याहि बिलाई आंख की पीड़ा, मस्तक पीड़ा, चौरासी, वाई, बली-बली भस्म हो जाए, पके न फूटे, पीड़ा करे, तो गोरख जती रक्षा करे, गुरु की शक्ति, मेरी भक्ति फुरो मन्त्र ईश्वरो वाचा।''**

इस मन्त्र का ४१ दिन में सवा लाख जाप करें और किसी भी रोग को दूर हटाने के लिए रोगी पर मोरपंख से १०८ बार झाड़ देवें। हनुमान जी के सामने तेल का दीपक लगाकर जप करें। इस मन्त्र के प्रभाव से सभी प्रकार के रोग ठीक हो जाते हैं।

## ''व्यापार वृद्धि का अमोघ शाबर मन्त्र''

**''श्री शुक्ले महाशुक्ले, कमल दल निवासे श्री महालक्ष्म्यै नमो नमः। लक्ष्मी माई, सत्य की सवाई, आवो माई करो भलाई, न करो तो सात समुद्र की दुहाई, ऋद्धि-सिद्धि खावोगी तो नौ नाथ चौरासी की दुहाई।''**

दीपावली की रात्रि को एकान्त में पवित्रतापूर्वक बैठकर दस हजार मन्त्र जपें। जिसकी रोजी कमजोर हो, वह व्यक्ति दुकान खोलते व बन्द करते समय इस मन्त्र के १०८ जाप करें, तो निश्चित रूप से व्यापार बढ़ेगा, लाभ के नए मार्ग बनेंगे।

## लक्ष्मी प्राप्ति के लिए श्रीकुबेरदेव का मन्त्र

धन के अधिष्ठाता श्री कुबेरदेवता का मन्त्र जपने से व्यक्ति को धन–सम्पत्ति का अभाव नहीं रहता। 'कुबेर' शब्द ही धनिक का पर्याय है। यक्षों के सम्राट् कुबेर देवता अपनी सम्पत्ति के लिए पुराणों में भी वर्णित हैं। उनकी साधना का मन्त्र निम्नांकित है। एक लाख जप करके तिल के द्वारा दशांश (दस हजार अथवा एक हजार, जैसी सामर्थ्य हो) हवन करने से कुबेरदेव की कृपा, साधक का दारिद्रय दूर कर देती है।

**ध्यान मन्त्र–** 'मनुजबाह्य विमानवर स्थितं, गरुड़ रत्ननिभं निधि नायकं।
शिव सखं मुकुटादि विभूषितं, वरगदे दधतं भज तुन्दिलम्॥'

**मन्त्र–**✦'ॐ यक्षाय कुबेराय वैश्रवणाय धन धान्याधिपतये समृद्धिं में देहि दापय स्वाहा।'
✦'ॐ श्री ॐ ह्रीं श्रीं ह्रीं क्लीं वित्तेश्वराय नमः।'

## 'दुर्लभ बीसा यन्त्र प्रयोग'




अष्टगन्ध की स्याही* अथवा शुद्ध सिन्दूर को शुद्ध घी (गौ का), अभाव में मीठा तेल में मिलाकर अनार अथवा तुलसी की लकड़ी की कलम (प्रमाण ८ अंगुल) से मकान अथवा दुकान की पूर्वाभिमुख अथवा उत्तराभिमुख दीवार पर दीपावली के शुभ पर्व पर** प्रदर्शित बीसा यन्त्र लिखें। इन यन्त्रों में से कोई यन्त्र लिखने से पहले उस स्थान को गाय के गोबर से पवित्र कर लेना चाहिए। गाय के गोबर में गंगाजल भी मिला लेना चाहिए। इन यन्त्रों में से कोई एक यन्त्र भी लिखने से ऐश्वर्य, सुख–समृद्धि और धन की वृद्धि होती है। अचला भगवती लक्ष्मी एक वर्ष तक वहाँ निवास करती है।

**अथवा**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | ॐ | ऐं | ॐ | |
| ॐ | १ | ९ | १० | ॐ |
| श्री | १४ | ७ ॐ २ ३ ८ | ६ | ह्रीं |
| ॐ | ५ | ११ | ४ | ॐ |
| | ॐ | क्लीं | ॐ | |

यन्त्र लिखने के पश्चात् 卐 (स्वस्तिक), ॐ 'शुभ लाभ', 'ऐश्वर्य लाभ', 'श्रीगणेशायनमः', 'श्रीमहालक्ष्म्यैनमः', 'श्रीसरस्वत्यैनमः', 'श्री महाकाल्यैनमः', श्रीविष्णवेनमः', 'श्रीशिवायनमः', 'श्रीकुबेराय नमः' आदि मंङ्गलवाक्य भी शुद्ध घी एवं मीठा तेल मिश्रित सिन्दूर द्वारा लिख देने से उस स्थान से दुःख–दरिद्रता का नाश होता है। सुख और धन की वृद्धि होती है। ये यन्त्र और मंङ्गलमन्त्र कष्ट निवारक, पापनाशक और कल्याणप्रद हैं। लाभ उठाइये।

✡ श्वेतचन्दन, लालचन्दन, अगर, तगर, केशर, कस्तूरी, कर्पूर और गोरोचन

✡✡ श्रावण, धनिष्ठा, शतभिषा और पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र नहीं होने चाहिए।

## शत्रु वशीकरण तन्त्र

● शनिवार को पुष्य नक्षत्र में लालचन्दन से भोजपत्र पर अपने शत्रु का नाम लिखकर शहद में डुबा दें तो वह शत्रु वश में हो जावेगा।

● **वशीकरण धूप**—मेषसिंगी, वच, खस, चन्दन, रोला तथा छोटी इलायची—इन सबको बराबर–बराबर लेकर कूटकर पीसकर, सब एक ही में रख ले, जब आवश्यकता पड़े तब अपने कपड़ों को इसी धूप से धूनी देकर वह कपड़े पहनकर यदि स्त्री के सामने जावे तो वह वश में हो तथा व्यापार के लिए जावे तो उसमें लाभ हो और राजा के पास जाने से राजा प्रसन्न हो।

**नोट**—यह सब चीजें पुष्य नक्षत्र में लाकर उसी दिन कूट छानकर रखना चाहिए।

## पति-पत्नी की अनबन दूर करने का यन्त्र

यदि आपकी पति–पत्नी से छोटी–छोटी सी बात पर खट–पट होती रहती है, एक भी दिन प्रेम स्नेह के साथ नहीं व्यतीत होता, तो आप इस निम्नांकित यन्त्र को पवित्रतापूर्वक चन्दन या लाल स्याही से भोजपत्र या फल–फूल से युक्त बर्तन में सात दिन तक निरन्तर लिखें तो ईश्वर चाहेगा तो सात दिन बाद पति–पत्नी में प्रेम भाव एवं अनुकूलता होगी।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ११ | ० | ४ | ८ |
| ७ | ३ | १५ | १४ |
| २७ | १२ | १९ | १ |
| ४ | ६ | १३ | ६ |

## गर्भ स्थिर रहने का यन्त्र

विधि–इस यन्त्र को कूपर, केसर, कस्तूरी, गोरोचन, अगर, सुगन्ध, माला आदि से भोजपत्र पर रविवार या मंगलवार को लिखकर स्त्री की भुजा अथवा गले में बांध दे तो गर्भ स्तम्भन हो अर्थात् गर्भ स्थिर रहे। परीक्षित है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २० | २७ | २ | ७ |
| ६ | ३ | २४ | २३ |
| २६ | २१ | ८ | १ |
| ४ | ५ | २२ | २५ |

## –संकटनाशन गणपति स्तोत्र–

(मनोकामना पूर्ण एवं विघ्न–बाधाओं से मुक्ति के लिए)

स्तोत्र–
प्रणम्य शिरसा देवं गौरीपुत्रं विनायकम्।
भक्तावासं स्मरेन्नित्यमायुः कामार्थसिद्धये॥ १॥
प्रथमं वक्रतुण्डं च एकदन्तं द्वितीयकम्।
तृतीयं कृष्णपिङ्गाक्षं गजवक्त्रं चतुर्थकम्॥ २॥
लम्बोदरं पञ्चमं च षष्ठं विकटमेव च।
सप्तमं विघ्नराजं च धूम्रवर्णं तथाष्टमम्॥ ३॥
नवम भालचन्द्रं च दशमं तु विनायकम्।
एकादशं गणपतिं द्वादशं तु गजाननम्॥ ४॥
द्वादशैतानि नामानि त्रिसन्ध्यं यः पठेन्नरः।
न च विघ्नभयं तस्य सर्वसिद्धिकरं प्रभो॥ ५॥
विद्यार्थी लभते विद्यां धनार्थी लभते धनम्।
पुत्रार्थी लभते पुत्रान्मोक्षार्थी लभते गतिम्॥ ६॥
जपेद् गणपतिस्तोत्रं षड्भिर्मासैः फलं लभेत्।
संवत्सरेण सिद्धिं च लभते नात्र संशयः॥ ७॥
अष्टभ्यो ब्राह्मणेभ्यश्च लिखित्वा यः समर्पयेत्।
तस्य विद्या भवेत्सर्वा गणेशस्य प्रसादतः॥ ८॥

श्रीनारद पुराण अनुसार इस स्तोत्र को श्रीगणेश चतुर्थी वाले दिन से प्रारम्भ करके छः मास के बाद श्रीगणेशचतुर्थी वाले दिन ही इसे पूर्ण करें। तदनन्तर भी प्रतिदिन इस स्तोत्र का पाठ करना कल्याणप्रद रहेगा। व्यापार, पुत्र प्राप्ति, विद्यार्जन तथा आध्यात्मादि के क्षेत्र में विघ्न–बाधाओं से पीड़ित व्यक्ति को छः मास, सम्भव हो तो पूरा वर्ष प्रतिदिन प्रातः तथा मध्याह्न के समय इस स्तोत्र का श्रद्धापूर्वक पाठ करना चाहिए। तथा आठ ब्राह्मणों को अपने हाथ से सुस्पष्ट लिखकर पढ़ने के लिए दें।

पूजा के समय श्रीगणेश के साथ–साथ श्रीपार्वती और श्रीशंकर की प्रतिमा या चित्र को भी धूप, दीप, नैवेद्य अर्पित करें तथा प्रति मास की गणेश चतुर्थी का व्रत रखकर लड्डुओं का भोग लगाकर छोटी कन्याओं में बांटें।

नमो गणेभ्यो गणपतिभ्यश्च वो नमो।
नमो व्रातेभ्योव्रातपतिभ्यश्च वो नमो॥
नमो गृत्सेभ्यो गृत्सपतिभ्यश्च वो नमो।
नमो विरूपेभ्यो विश्वरूपेभ्यश्च वो नमः॥ (शुक्लयुजर्वेद माध्य. सं. १६, २५)

## नेत्रसम्बन्धी सर्वरोग नाश के लिए स्तोत्र

नेत्र ज्योति कम हो जाने पर, दृष्टि में दोष आ जाने, फूला, चौंधिया या आधाशीशी आदि से नेत्रों में खराबी आ जाने आदि की निवृत्ति के लिए निम्न 'नेत्रोपनिषद स्तोत्र' के एक हजार पाठ करवाकर सूर्यनारायण की उपासना और रविवार का व्रत करना चाहिए।

'नेत्रोपनिषद्' अर्थातश्चाक्षुषीं पठितसिद्धविद्यां चक्षूरोगहरां व्याख्यास्यामो यया चक्षूरोगाः सर्वतो नश्यन्ति। चक्षुषो दीप्तिर्भवति। अस्याश्चाक्षुषविद्यायां अहिर्बुध्न्य ऋषिः, गायत्रीच्छन्दः, सविता देवता, चक्षूरोगनिवृत्तये जपे विनियोगः।

ॐ चक्षुश्चक्षुश्चक्षुस्तेजः स्थिरो भव। मा पाहि पाहि। त्वरितं चक्षूरोगान् शमय शमय। मम जातरूपं तेजो दर्शय दर्शय। यथाहमन्धो न स्यां तथा कल्पय कल्पय। कल्याणं कुरु कुरु। यानि मम पूर्वजन्मोपार्जितानि चक्षुः प्रतिरोधकदुष्कृतानि तानि सर्वाणि निर्मूल्य निर्मूल्य। ॐ नमश्चक्षुस्तेजोदात्रे दिव्याय भास्कराय। ॐ नमः करुणाकरायामृताय। ॐ नमः सूर्याय। ॐ नमो भगवते सूर्यायाक्षितेजसे नमः। खेचराय नमः। महते नमः। रजसे नमः। तमसे नमः। असतो मा सद् गमय। तमसो मा ज्योतिर्गमय। मृत्योर्मा अमृतं गमय। उष्णो भगवान् शुचिरूपः। हंसो भगवान् शुचिरप्रतिरूपः। य इमां चाक्षुष्मतीं विद्यां ब्राह्मणो नित्यमधीते न तस्याक्षिरोगो भवति। न तस्य कुलेऽन्धो भवति। अष्टौ ब्राह्मणान् ग्राहयित्वा विद्यासिद्धिर्भवति। ॐ विश्वरूपं हरिणं जातवेदसं हिरण्मयं ज्योतीरूपं तपन्तं। सहस्ररश्मिभिः शतधा वर्तमानः पुरः प्रजानामुदयत्येष सूर्यः। 'ॐ नमो भगवते आदित्याय अवाग्वादिने स्वाहा।' इति (कृ.य. चाक्षुषोपनिषद)

## धन-संपदा और वैभव के लिए सर्वतोभद्र यन्त्र

इस यन्त्र को दीपावली की रात्रि को सिंह लग्न या प्रदोष/निशीथ काल में 'भोजपत्र' पर अनार की कलम द्वारा 'अष्टगंध की स्याही से' लिखना चाहिए। इस यन्त्र को लिखने से पूर्व

सामने लकड़ी के बजोट पर रेशमी वस्त्र (पीले रंग का वस्त्र) आसन के रूप में बिछाएं और चार मुख का एक मिट्टी का दीपक घी से प्रज्वलित करें।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २२ | ३ | ९ | १५ | १६ |
| १४ | २० | २१ | २ | ८ |
| १ | ७ | १३ | १९ | २५ |
| १८ | २४ | ५ | ६ | १२ |
| १० | ११ | १७ | २३ | ४ |

**ध्यान रहे–**

**सिन्दूरारूण कान्तिमब्ज बसतिं सौन्दर्य वरांनिधाम,**
**कोटी राङ्गद हार कुण्डल कटि सूत्रादि भिर्भूषितम्।**
**हस्ताब्जैर्वसुपात्र मब्ज युगलादर्शी वहन्ती परा,**
**मावीतां परिचारिकाभिरनिशं ध्यायते प्रियां शार्ङ्गिणः।**

इस प्रकार ध्यान करके कमलगट्टे या रक्त चन्दन की माला से निम्नलिखित मन्त्र का जाप करना चाहिए।–**'ॐ श्रीं ह्रीं श्रीं कमले कमलालये प्रसीद प्रसीद श्रीं ह्रीं श्रीं महालक्ष्म्यै नमः।'** इस मन्त्र का जाप लगातार निशीथ काल में करें। जप के पश्चात् इसी मन्त्र से 1008 या 108 आहूतियां अवश्य देनी चाहिए। उपरोक्त अनुष्ठान योग्य एवं वैदिक ब्राह्मणों से ही कराना चाहिए।

## घरेलू कलह-क्लेश दूर करने के लिए मन्त्र

**"ॐ दमयन्ती-नलाभ्यां तु नमस्कारं करोभ्यहम् अभिवादो भवेदत्र कलिदोष प्रशान्तिदः। ऐकमत्यं भवेदेषां ब्राह्मणानां प्रथग्धियाम्। निर्वैरता च जायेत संवादाग्ने प्रसीद मे।"**

इस मन्त्र को उत्तराभिमुख होकर रात के 9 बजे के बाद $11\frac{1}{2}$ बजे से पहले प्रारम्भ करें। धूप ज्योति जगाकर पाँच माला मन्त्र जाप 33 दिन तक प्रतिदिन करें। तर्पण करें तथा ब्राह्मण भोजन कराएं। दीपावली की रात्रि या ग्रहण के समय निम्न मन्त्र को सिद्ध करके लिखकर देने से एवं घर में हवन करने से घर में कलह–क्लेश दूर होकर शान्ति हो जाती है।

## बारह राशियों के जप मन्त्र

ज्योतिष भारत की अति प्राचीन विद्या है। हमारे प्राचीन संतों, ऋषियों ने सम्पूर्ण आकाश मंडल का व्यापक अध्ययन करने पर जो निष्कर्ष दिए हैं, उन्हें आज भी विज्ञान मानता है। उन्होंने सम्पूर्ण आकाश मण्डल को जो अनन्त असीम है, सूर्य को आधार मानकर १२ खण्डों में विभाजित कर ज्योतिष विद्या को जन्म दिया है। उसी के आधार पर नाभीय चक्र को १२ राशियों एवं २७ नक्षत्रों में बांटा गया है। अलग–अलग राशि का अपना–अपना अलग विशेष देवता से अभिन्न सम्बन्ध है। प्रत्येक साधक को अपनी जन्म राशि से सम्बन्धित देवता और ग्रह का पूजन करना कल्याणकारी रहता है।

**राशियों के देवता और मन्त्र**–प्रत्येक साधक को अपनी सुविधा के अनुसार प्रतिदिन अपनी राशि के अधिष्ठित मन्त्र की कम–से–कम एक माला का जाप करते रहने से शुभ फल की प्राप्ति होती है।

(१) **मेष राशि**–इस राशि के देवता भगवान् विष्णु हैं, अतः इनकी उपासना श्री लक्ष्मी नारायण मन्त्र के जाप से करनी चाहिए।

**मन्त्र–"ॐ श्री लक्ष्मी नारायणाय नमः।"**

इस मन्त्र का जाप केले के वृक्ष के पास अथवा लक्ष्मी–नारायण के मन्दिर में करें। फल और लड्डुओं का भोग लगाएं।

(२) **वृष राशि**–इस राशि के देवता भगवान् वासुदेव हैं। उनकी उपासना वासुदेव मन्त्र से करनी चाहिए।

**मन्त्र–"ॐ क्रीं वासुदेवाय नमः"**

(३) **मिथुन राशि**–इस राशि वालों को केशव मन्त्र का जाप करना चाहिए। भगवान् कृष्ण की दूध–दही, मक्खनादि से पूजन करें।

**मन्त्र–"ॐ क्रीं केशवाय नमः"**

(४) **कर्क राशि**–इस राशि वालों को हरिवंश मन्त्र का जाप करना चाहिए। राधा–कृष्ण के मन्दिर में खोये के लड्डुओं का भोग लगाना चाहिए।

**मन्त्र–"ॐ ह्रीं हरिहराय नमः"**

(५) **सिंह राशि**–इस राशि वालों को मुकुन्द भगवान् (मदन गोपाल) का पूजन लाभकारी होगा। मुकुन्द भगवान् की खीर तथा मालपुओं से पूजा करनी चाहिए।

**मन्त्र–"ॐ बालमुकुन्दायः नमः"**

(६) **कन्या राशि**–इस राशि वालों को पीताम्बरधारी (पीत वस्त्रधारी) भगवान् कृष्ण का ध्यान करना चाहिए। पीले चावल और पीले रंग का हलवा भगवान् को अर्पण करें।

**मन्त्र–"ॐ ह्रीं पीताम्बराय परमात्मने नमः"**

(७) **तुला राशि**–इस राशि वालों को भगवान् श्री राम का सपरिवार पूजन करना लाभप्रद रहेगा। अपने को अति प्रिय लगने वाले मिष्ठान सहित पूजन करना चाहिए।

**मन्त्र–"श्री रामः शरणं मम"**

(८) **वृश्चिक राशि**–इस राशि वालों को नर–नारायण भगवान् की उपासना करनी चाहिए। जाप के उपरांत मास में कम–से–कम एक बार ब्राह्मण दम्पत्ति को भोजन करवाना चाहिए।

**मन्त्र–"ॐ नमो नारायणाय नमः"**

(९) **धनु राशि**–इस राशि के जातक को श्री धरणीधर भगवान् का पूजन और उपासना करनी चाहिए। जगत धारण करने वाले भगवान् का ध्यान करते हुए कच्चा दूध–दही अर्पण करें।

**मन्त्र–"ॐ ह्रीं श्रीं क्रीं धरणीधरायः नमः"**

(१०) **मकर राशि**–इस राशि वालों को ब्रह्मातारक की उपासना करनी चाहिए। जाप नियमित रूप से करते हुए संक्रान्ति और अमावस्या को सफेद वस्त्र, खीर तथा फलादि का दान ब्राह्मण को दक्षिणा सहित करें।

**मन्त्र–"ॐ श्री वत्साय उपेन्द्राय नमः"**

(११) **कुम्भ राशि**–कुम्भ राशि वालों को गोविन्द गोपाल की पूजा करनी चाहिए। गाय को हरा चारा और पेड़ा–शक्कर डाल कर खिलाएं। कृष्ण भगवान् का ग्वाल–बालों सहित ध्यान करें।

**मन्त्र–"श्री गोपाल गोविन्दाय नमः"**

(१२) **मीन राशि**–इस राशि वालों को प्रमुखत्या चक्रपाणि और दामोदर भगवान् की उपासना करनी चाहिए। जाप करते समय भगवान् विष्णु का शेष शैय्या पर विराजमान लक्ष्मी जी सहित ध्यान करें। भगवान् को दूध, क्षीर और दूध के बनी मिठाई और नारियल अर्पण करें।

**मन्त्र–"ॐ ह्रीं श्रीं क्रीं रथाङ्गचक्राय नमः"**

उपर्युक्त मन्त्रों का जाप शुभ मुहूर्त में किसी विद्वान् ब्राह्मण द्वारा विधिपूर्वक शुरू करावें और स्वयं पाठ होते समय मांस, मछली, नशादि से परहेज करें। कम से कम दिन में एक अच्छा पुण्य कार्य अवश्य करें। माता–पिता की आज्ञा का पालन, उनकी सेवा करके आशीर्वाद ग्रहण करना कल्याणकारी रहेगा।

# बारह राशियों का मासगत वार्षिक फलादेश–सन् 2004 ई.

आगे बारह राशियों का मासिक फल ग्रहों की गोचर स्थित्यनुसार लिख रहे हैं। अपने जीवन सम्बन्धी और अधिक जानकारी एवं महत्त्वपूर्ण विषयों-विद्या, व्यवसाय, विवाह, सन्तान, विदश गमनादि प्रश्नों सम्बन्धी विशेष फलादेश तथा यदि आप किसी समस्या से ग्रस्त हैं, तो शास्त्र सम्मत विशेष उपाय जानने के लिए शुद्ध एवं बड़ी जन्मपत्री का होना आवश्यक है। हमारे कार्यालय से शुद्ध एवं विस्तृत जन्मपत्री बनवाने के लिए जातक/जातिका का नाम, जन्म समय, वर्ष, स्थान (Place & Time of Birth), माता-पिता एवं व्यवसाय आदि का विवरण तथा अग्रिम रूप में पूरी फीस भेजें।

बड़ी विस्तृत जन्मपत्री हस्तलिखित फलादेश सहित की फीस 551 रु०। मध्यम जन्मपत्री 351 रु०, वर्षफल फीस 275 रु०। विदेश में उत्पन्न जातक की फीस 31 पौंड अथवा 40 डालर होगी।

—पं० पन्ना लाल ज्योतिषी, अड्डा होशियारपुर, जालंधर—8

## मेष राशि (Aries)—(चु, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ)

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

2 | मं. 12 | श. 3 | 1 रा. चं. | 11 | 4 | 10 शु. | 5 गु. | 7 के. | 9 सू. बु. | 6 | 8

**ग्रहगोचर**—वर्षारम्भ से वर्षान्त तक राहु संचार करेगा। परन्तु 26 अग. तक गुरु की भी शुभ दृष्टि होने से घरेलू उलझनों के बावजूद बिगड़े कामों में सुधार होगा। 25 जन. से 11 मार्च तक मंगल मेष में रहने से स्वास्थ्य में सुधार, व्यवसाय सम्बन्धी नवीन योजना बने। 14 जून से 30 जुला. तक मंगल नीच राशि में रहने से बनते कामों में विघ्न तथा घरेलू सुख में कुछ कमी। स्वास्थ्य में विकार रहे।

**जनवरी**—राहु का संचार तथा राशिस्वामी मंगल 12वें होने से स्वास्थ्य कुछ नर्म, व्यर्थ की भागदौड़ अधिक रहेगी। खर्च अधिक, स्वभाव में तेज़ी रहे। बनते हुए कार्यों में रुकावटें व विलम्ब पैदा होंगे। ता. 25 से मंगल स्वराशि में होने से स्वास्थ्य में सुधार, बिगड़े कार्य बनने के योग, परिवार में शुभ एवं धार्मिक कार्य भी होंगे।

**फरवरी**—मंग–राहु का योग होने से कुछ अड़चनों के पश्चात् कार्यों में सफलता मिलेगी। मंगल की चतुर्थ दृष्टि के कारण माता को स्वास्थ्य सम्बन्धी परेशानी रहेगी। वाहनादि से चोटादि का भय रहेगा। व्यवसाय सम्बन्धी उतार–चढ़ाव का सामना रहे। मासान्त में नए कार्यों की योजना बनेगी।

**मार्च**—व्यवसाय में विशेष उथल–पुथल और परिवार में सुख–साधनों पर खर्च में वृद्धि होगी। ता. 12 से मंगल वृष राशि में होने से पारिवारिक उलझनें, आर्थिक परेशानियां और भाई–बन्धु से कुछ तनाव भी हो। मासान्त ता. 26 से इस राशि में बुध–राहु का योग होने से मानसिक तनाव, स्वास्थ्य परेशानी और व्यवसाय में भी विघ्न–बाधाएं उत्पन्न हों।

**अप्रैल**—मासारम्भ में कुछ घरेलू परेशानियां उत्पन्न होंगी। माता–पिता से भी मन मुटाव रहे। ता. 13 से सूर्य बुध, राहु के साथ मेल करेगा जिससे यद्यपि धनागमन के साधनों में वृद्धि होगी। खर्च भी अधिक होगा परन्तु परिवार में तनाव, गुप्त परेशानी और स्वास्थ्य ढीला रहेगा।

**मई**—राशिस्वामी मंगल तृतीयस्थ शनि के साथ संचार करने से दौड़धूप अधिक, व्यवसाय में अत्याधिक परिश्रम के पश्चात् निर्वाह योग्य आय के साधन बनेंगे। घरेलू उलझनें भी रहेंगी। यद्यपि शत्रु दबे रहेंगे। किसी मंगल कार्य पर व्यय होगी। ता. 22 के बाद अचानक यात्रा के योग हैं।

**जून**—मासारम्भ में स्वभाव में कुछ तेजी और मानसिक तनाव रहेगा। पुरुषार्थ द्वारा निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। ता. 14 से मंगल नीच राशि में संचार करने से धन लाभ सम्बन्धी गत किए गए प्रयासों में असन्तोष एवं निराशा की भावना हो। स्वभाव में आलस्य और शिथिलता रहेगी।

**जुलाई**—ता. 20 तक मंगल–बुध चतुर्थ होने से माता को स्वास्थ्य सम्बन्धी परेशानी और परिवार में कुछ तनाव होगा। यात्रा पर खर्च भी होगा। ता. 16 से सूर्य–मंगल चतुर्थ होने से स्वभाव में तेजी, छोटी–छोटी बातों में गुस्सा परन्तु कारोबार में अत्याधिक परिश्रम से कुछ कार्यों में सफलता मिलेगी।

**अगस्त**—मासारम्भ से मंगल सिंह राशि में गुरु के साथ मेल करेगा, जिससे शुभ एवं धार्मिक कार्यों पर खर्च होगा। सन्तान सुख और विदेशी कार्यों में सफलता बनेगी। ता. 16 से पंचमस्थ पंचग्रही योग होने से व्यवसाय में विशेष उतार–चढ़ाव और सन्तान सम्बन्धी चिन्ता रहेगी।

**सितंबर**—ता. 1 को शुक्र और ता. 6 से शनि कर्क राशि में चतुर्थ आने से इन दिनों में विशेष उतार–चढ़ाव, संघर्ष और आय से खर्च अधिक होगा। ता. 17 से मंगल की मेष राशि पर स्वगृही दृष्टि के कारण कुछ नए–नए लोगों से मेल–जोल और मैत्री सम्बन्ध बनेंगे।

**अक्तूबर**—ता. 23 तक शुक्र पंचमस्थ संचार करने से सन्तान सम्बन्धी कार्यों एवं सुख–साधनों पर खर्च होगा। विद्या में अरूचि और मनोरंजन में अधिक ध्यान रहे। ता. 17 से व्यर्थ का तनाव और गुस्सा जल्दी आएगा। व्यवसाय में अत्याधिक परिश्रम आवश्यक होगा।

**नवंबर**—ता. 2 से मंगल तुला में सूर्य–केतु के साथ आने से परिवार में मनमुटाव व उलझनें बढ़ेंगी। मानसिक तनाव रहेगा। सन्तान से भी मतभेद उभरेंगे। किसी प्रिय व्यक्ति के व्यवहार से मन विक्षुब्ध होगा। अकस्मात् धन का अपव्यय बढ़ेगा।

**दिसंबर**—परिवार में मनमुटाव और बनते कामों में विघ्न उत्पन्न होंगे। वृथा वाद–विवाद में खर्च भी अधिक होगा। ता. 20 के पश्चात् वृथा यात्रा, स्थानपरिवर्तन, मानसिक तनाव और अज्ञात भय बना रहेगा। सावधानी बरतें। दूरस्थ यात्रा और विदेशी कार्यों में प्रगति के योग हैं।

## वृष राशि (Taurus)—(इ, उ, ए, ओ, व, वि, वृ, वे, वो)

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

3 श. | 1 रा. चं. | 12 मं. | 4 | 2 | 5 गु. | 11 | 6 | 8 | 10 शु. | के. 7 | 9 सू. बु.

**ग्रहगोचर**—इस राशि पर शनि की साढ़ेसति का प्रभाव 5 सितं, 2004 ई. तक रहेगा। वर्ष का पूर्वार्द्ध भाग विशेष संघर्षपूर्ण रहेगा। 27 अग. से गुरु की विशेष दृष्टि होने से शुभ कार्यों पर खर्च तथा गृह में किसी मंगल कार्य का आयोजन होगा।

**जनवरी**—शनि साढ़ेसति के बावजूद राशिस्वामी शुक्र भाग्यस्थान में होने से तनाव एवं उलझनों के रहते धन प्राप्ति के साधन बनते रहेंगे। ता. 14 से धार्मिक कार्यों में रुझान रहेगा। मासान्त में द्वादश भाव में मंगल–राहु योग के कारण खर्च–क्रोध अधिक, कार्यों में विलम्ब के कारण मानसिक तनाव रहे।

**फरवरी**—ता. 3 से शुक्र मीन ( उच्च ) राशि में होने से आय के साधनों में वृद्धि होगी। मनोरंजन एवं विलासादि कार्यों पर खर्च अधिक होगा। भूमि–जायदाद सम्बन्धी वाद–विवाद और लेन–देन के कार्यों में धोखे की सम्भावना है। सावधानी बरतें।

**मार्च**—मासारम्भ से राशिस्वामी शुक्र द्वादश भाव में मंगल–राहु के साथ है। दौड़धूप अधिक रहे तथा व्यवसाय में परेशानियों का सामना रहे। ता. 11 से मंगल इस राशि में संचार करने से मानसिक तनाव व परेशानियां बढ़ेंगी। स्वभाव में तेजी व क्रोध अधिक रहेगा।

**अप्रैल**—मासारम्भ में किसी मित्र के सहयोग से कोई बिगड़ा कार्य बनेगा। धन एवं सुख साधनों में वृद्धि होगी। मान–सम्मान और पराक्रम भी बढ़ेगा परन्तु शनि साढ़ेसति के कारण मानसिक तनाव बना रहेगा। ता. 13 को सूर्य द्वादश भाव में वक्री बुध–राहु के साथ मेल करेगा। विदेशी एवं सरकारी कार्यों में विघ्न–बाधाएँ उत्पन्न हों। खर्च की अधिकता रहेगी।

**मई**—व्यवसाय में धनागमन के साधन बढ़ेंगे परंतु परिवार में मनमुटाव और जायदाद आदि सम्बन्धी परेशानी व मतभेद उभरेंगे। ता. 18 से शुक्र वक्री होने से अकस्मात् बनते कामों में अड़चनें पैदा होंगी। वृथा यात्रा और कुछ घरेलू समस्याएं भी उत्पन्न होंगी। मानसिक स्थिति अस्थिर रहेगी।

**जून**—ता. 4 से 13 जून तक शुक्रास्त रहने से अत्यधिक भागदौड़, व्यवसाय में परेशानी, बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे। स्वास्थ्य में खराबी और आर्थिक हालात सामान्य रहेंगे। स्वभाव में तेजी और उत्तेजना अधिक रहे, मन में उचाटता और बनते कार्यों में विघ्न रहेंगे। यात्रा में खर्च अधिक रहे।

**जुलाई**—शुक्र मार्गी होने से परिस्थितियों में सुधार व अकस्मात् परिवर्तन होने के संकेत हैं। परन्तु उदर विकार एवं आंखों में कष्ट की सम्भावना रहेगी। शनि साढ़ेसति के कारण व्यर्थ की भागदौड़, वृथा खर्च और विलासादि कार्यों पर व्यय होगा।

**अगस्त**—31 जुला. से शुक्र मिथुन में शनि युक्त तथा चतुर्थ भाव में मंगल–गुरु–बुध योग बनेगा। जिससे धन लाभ एवं धन प्राप्ति के मार्ग प्रशस्त होंगे। कार्य–व्यवसाय में कुछ परिवर्तन की योजना बनेगी। उत्तरार्द्ध भाग में आय से खर्च अधिक और शत्रु सरगर्म रहेंगे। स्वास्थ्य भी ठीक न रहे।

**सितंबर**—ता. 1 से शुक्र कर्क में आने से भाई–बन्धुओं से मेल–मिलाप तथा शुभ यात्राएं भी होंगी। सर्विस अथवा व्यवसाय में उतार–चढ़ाव का सामना रहे। ता. 6 से शनि कर्क में आने से सुख–साधनों पर खर्च, मानसिक तनाव और किसी प्रिय मित्र के व्यवहार से मन परेशान होगा।

**अक्तूबर**—अत्यधिक परिश्रम करने पर भी धन लाभ के अवसरों का समुचित लाभ नहीं उठा पाएंगे। सन्तान के सम्बन्ध में चिन्ता और घरेलू उलझनों के कारण मन उदासीन रहेगा। ता. 19 के पश्चात् आय कम और खर्च अधिक, पारिवारिक मतभेद और कार्य स्थिति सामान्य ही रहेगी।

**नवंबर**—मासारम्भ में शुक्र नीच राशिगत होने से अत्यधिक संघर्ष के पश्चात् गुजारे लायक धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त होंगे। परिवार में कुछ खर्च की अधिकता और धनागमन के साधनों में वृद्धि, स्त्री एवं संतान का सहयोग प्राप्त होगा।

**दिसंबर**—राशिस्वामी तुला में संचार करने से उत्साह एवं आत्मविश्वास से कार्य करने पर लाभ होगा। नौकरी में उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। परन्तु नई योजना को साकार रूप देने के इन अवसरों का लाभ नहीं उठा पाएंगे। अचानक धन हानि व नुकसान होने के संकेत हैं।

## मिथुन राशि (Gemini)–(क, कि, कु, घ, ङ, छ, के, को, ह)

**ग्रहगोचर**—इस राशि पर शनि साढ़ेसति का प्रभाव वर्षभर रहेगा। वर्षारम्भ से 5 सितं तक शनि इसी राशि पर संचार करेगा। 6 सितं से शनि कर्क में जाने से परेशानियां कुछ कम होंगी। 6 दिसं से मंगल की दृष्टि पड़ने से शरीर कष्ट एवं मानसिक परेशानियां बढ़ेंगी।

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

4, 3 श., 2, 1 चं. रा., गु. 5, 6, 12 मं., 7 के., 8, सू. 9 बु., 10, 11

**जनवरी**—मासारम्भ से राशिस्वामी बुध की दृष्टि पड़ने से व्यवसाय में उन्नति की योजना बनेगी। परन्तु शनि साढ़ेसति के कारण आशानुकूल लाभ नहीं हो पाएगा। बनते कामों में अड़चनें भी रहेंगी यद्यपि निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे।

**फ़रवरी**—बनते हुए कार्यों में अड़चनें पैदा होंगी। यात्राओं में समय व्यतीत होगा। व्यर्थ की परेशानियां होंगी। मित्रों या सम्बन्धी से झगड़े का भय बना रहेगा। विद्यार्थियों को परिश्रम व संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का सामना करना पड़ेगा।

**मार्च**—इस मास अकस्मात् धन प्राप्ति के योग हैं। किसी प्रियजन की सहायता से कार्यक्षेत्र में सफलता मिलेगी। शनि साढ़ेसति के कारण मानसिक परेशानी रहेगी। परन्तु सन्तान पक्ष इज्जत को बढ़ायेगा। किसी उपलब्धि के सम्बन्ध में बेचैनी रहेगी।

**अप्रैल**—मासारम्भ में गत किए गए प्रयासों में सफलता मिलेगी। गृह में कोई मंगलकार्य भी सम्पन्न होगा। घरेलू उलझनों के कारण मन अशान्त रहेगा। खर्च भी बढ़–चढ़ कर होगा। धार्मिक कार्य में रूचि और वाहनादि सुख–साधनों पर खर्च होगा। श्री सुन्दरकांड का पाठ मंगलवार और शनिवार को करना शुभ रहेगा।

**मई**—पूर्वार्द्ध भाग में नए–नए लोगों से मेल–जोल और व्यवसाय में विशेष योजनाएं विचाराधीन रहेंगी। परन्तु सन्तान सम्बन्धी चिन्ता, सन्तान को कैरियर व विद्या के क्षेत्र में विशेष संघर्ष रहे। ता. 15 से मंगल–शनि मिथुन में संचरित और सूर्य द्वादश आने से शरीर कष्ट, नेत्र पीड़ा, मानसिक तनाव, पारिवारिक परेशानी और अकस्मात् खर्च में वृद्धि हो।

**जून**—अत्यधिक परिश्रम के बाद धन लाभ और सुख–साधनों में वृद्धि होगी। व्यर्थ की भागदौड़ और धार्मिक कार्यों पर खर्च होगा। किसी नए कार्य की योजना को क्रियान्वित रूप देने में अड़चनें आएंगी।

**जुलाई**—संघर्ष के बावजूद धन लाभ के अवसर प्राप्त होते रहेंगे। कुछ रुके हुए कार्य बनेंगे। परिवार की ओर से शुभ समाचार प्राप्त होगा। उत्तरार्द्ध भाग में आलस्य में वृद्धि, अधिकांश समय व धन मनोरंजक कार्यों पर खर्च होगा। श्री शिव उपासना करना कल्याणकारी होगा।

**अगस्त**—राशिस्वामी बुध इस मास मिथुन में ही शनि के साथ संचार करेगा। व्यवसायिक व्यस्ततायें बढ़ेंगी। नए कार्य की योजना में कुछ विघ्नों के उपरान्त सफलता के आसार बढ़ेंगे। 16 अग. के बाद निकट बन्धुओं के साथ मनमुटाव तथा उत्तेजना बढ़ेगी। स्वास्थ्य भी ढीला रहेगा।

**सितंबर**—6 सितं. से शनि कर्क में बुध के साथ मेल करेगा। रुके हुए कार्यों में प्रगति और यात्रा के योग भी हैं। आशानुकूल लाभ के लिए विशेष परिश्रम आवश्यक रहेगा। निकट बन्धुओं से कुछ मनमुटाव और अकारण ही झगड़े के आसार बढ़ेंगे।

**अक्तूबर**—बुध सिंह राशि में संचार करेगा। व्यवसाय में निर्वाह योग्य धन प्राप्त होगा। परन्तु अप्रत्याशित खर्चों के कारण गृह में अशान्ति का माहौल बनेगा। मासान्त में उन्नति के अवसर मिलेंगे परन्तु पारिवारिक व्यस्तता के कारण विशेष लाभ नहीं होगा।

**नवंबर**—पूर्वार्द्ध भाग में बुध–गुरु के योग के कारण आर्थिक कार्यों में व्यवधान होने पर भी गुजारे योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। किसी निकट बन्धु से तनाव हो। 17 नवं से तुला का बुध होगा। संयमपूर्वक व्यवहार और संयमित व मधुर वाणी द्वारा हालात में कुछ परिवर्तन होंगे।

**दिसंबर**—आशाओं में सफलता तथा अकस्मात् धन प्राप्ति के योग बनेंगे। किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। ता. 15 से उत्तरार्द्ध भाग में स्वास्थ्य सम्बन्धी परेशानी, मानसिक तनाव एवं खर्च अधिक और आय कम होगी। किसी प्रिय व्यक्ति के व्यवहार के मन विक्षुब्ध होगा।

## कर्क (Cancer)—(हि, हु, हे, हो, डा, डी, डू, डे, डो)

**ग्रहगोचर**—नए वर्ष में कर्क राशिपर शनि साढ़ेसति का प्रभाव चढ़ती हुई अवस्था में होगा। 24 जन. से 10 मार्च तक इस राशि पर मंगल की अशुभ दृष्टि रहेगी। जिससे स्वास्थ्य में कमी और घरेलू परेशानियां बढ़ेंगी। 6 सिंत से वर्षान्त तक इस राशि पर शनि का संचार होने से बनते कामों में विघ्न–बाधाएँ एवं अड़चनें पड़ेंगी।

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

गु. 5, श. 3, 6, 4, 2, 7 के., 1 रा. चं., 8, 10 शु., 12 मं., 9 सू. बु., 11

**जनवरी**—8 जन. तक शुक्र की दृष्टि रहने से मनोरंजन आदि में विशेष

रूचि रहेगी। सुख–साधनों, वाहनादि पर खर्च होगा। सोची हुई योजनाओं में सफलता मिले। 21 जन. से मंगल की दृष्टि रहने से स्वास्थ्य में खराबी, घरेलू, परेशानियां बढ़ेंगी। परंतु मंगल दशमस्थ होने से निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे।

**फरवरी**–पूर्वार्द्ध भाग में कार्य व्यवसाय के लिए दौड़ धूप अधिक रहेगी। अत्यधिक परिश्रम करने पर धन लाभ अल्प होगा। शनि की दृष्टि के कारण घरेलू उलझनें एवं आर्थिक परेशानियाँ अधिक रहेंगी। उत्तरार्ध भाग में कुछ बिगड़े काम बनेंगे। उच्च–प्रतिष्ठित लोगों के साथ सम्पर्क बढ़ेंगे।

**मार्च**–कार्य व्यवसाय में अड़चनों के बावजूद दैनिक कार्यों में सफलता मिलेगी। व्यर्थ की दौड़ धूप, खर्च की अधिकता और प्रिय बन्धु से मनमुटाव होगा। उत्तरार्द्ध भाग में मंगल आदि ग्रहों का सम्बन्ध होने से आय के साधनों में वृद्धि और सन्तान से खुशी मिलेगी। सुख साधनों पर खर्च होगा।

**अप्रैल**–पराक्रम में वृद्धि एवं आय के साधनों में बढ़ौत्तरी होगी। व्यवसायिक व्यस्तताएं बढ़ेंगी। आँखों में कष्ट और चमड़ी रोग होने की सम्भावना होगी। उत्तरार्द्ध भाग में मान प्रतिष्ठा में वृद्धि और लाभ के अवसर बढ़ेंगे। शनि के कारण मानसिक तनाव होगा।

**मई**–मासारम्भ में सूर्य दशमस्थ तथा 6 मई से शुक्र द्वादशस्थ संचार होने से परिश्रम, पराक्रम के कारण कार्य–व्यवसाय में वृद्धि होगी परन्तु अनावश्यक खर्च भी अधिक रहेंगे। कुछ रुके हुए अधूरे कार्य विशिष्ट व्यक्तियों के सहयोग से पूर्ण होने के योग परन्तु शनि साढ़ेसति एवं दशमस्थ राहु के कारण अड़चनों का सामना अवश्य रहेगा।

**जून**–मासारम्भ में सूर्य एकादश में होने से कैरियर सम्बन्धी योजनाएं बनेंगी। किसी नवीन विद्या की ओर रुचि होगी। शनि साढ़ेसति के कारण मानसिक तनाव एवं घरेलू उलझनें होंगी। 10 ता. के बाद बिगड़े कामों में सुधार होगा। मासान्त में शरीर कष्ट, उदर विकार और चोटादि का भय रहेगा।

**जुलाई**–शनि साढ़ेसति एवं मंगल संचार के कारण आशा के विपरीत खर्च अधिक रहेगा। स्वास्थ्य में गड़बड़, तनाव एवं घरेलू उलझनें बढ़ेंगी। परिश्रम व उत्साह में कमी, क्रोध, उत्तेजना अधिक रहेगी। व्यवसायिक क्षेत्र में अस्थिरता में उथल–पुथल के हालात का सामना रहे।

**अगस्त**–मासारम्भ में सूर्य कर्क राशि में संचार करने से आंखों में कष्ट व रक्त विकार का भय होगा। व्यवसाय में उतार–चढ़ाव व कुछ परेशानियां अवश्य रहेंगी। महत्त्वपूर्ण कार्यों में विलम्ब होने के संकेत मिलते हैं। सावधानी बरतें। स्त्री या माता का स्वास्थ्य नर्म रहे।

**सितंबर**–पूर्वार्द्ध भाग में विघ्न–बाधाओं के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। 6 सितं. से शनि कर्क राशि में आ जाने से उलझनें व तनाव बढ़ेगा। कलह–क्लेश के कारण गृह में अशान्ति होगी। भाई–बन्धुओं का सहयोग कम होगा। गुप्त शत्रु हानि पहुँचाने का प्रयास करेंगे। व्यवसाय सम्बन्धी परेशानियां तथा स्त्री/पति का स्वास्थ्य खराब रहे।

**अक्तूबर**–मासारम्भ में सूर्य–शनि की तृतीय–दशम स्थिति निकट सम्बन्धियों से मनमुटाव/तनाव उत्पन्न करेगी। कठिन परिस्थितियों के बावजूद धन प्राप्ति के कुछ साधन बनते रहेंगे। उत्तरार्द्ध भाग में परिवार में शुभ कार्यों पर व्यय, जमीन–जायदाद या वाहनादि का क्रय–विक्रय होगा।

**नवंबर**–पूर्वार्द्ध भाग में परिवार में किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। अत्यन्त कठिन परिस्थितियों में भी धन लाभ रहे। खर्चों में अधिकता हो। आलस्य, भय एवं शंकाओं के कारण लाभदायक अवसर हाथ से निकल जाएंगे। किसी निकट सम्बन्धी से धोखा मिलने के संकेत हैं।

**दिसंबर**–शनि की साढ़ेसति के कारण बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे। आशाओं के अनुरूप सफलता प्राप्ति नहीं होगी। कुछ विवादास्पद मामलें मानसिक तनाव का कारण बनेंगे। किसी निकट सम्बन्धी से तकरार होगी। उत्तरार्ध भाग में यात्रा अथवा विदेशगमन की योजना बनेगी।

# सिंह राशि (Leo)—(म, मि, मु, मे, मो, टा, टि, टू, टे)

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

6, 5 गु., 4, 7 के., 3 श., 8, 2, 9 बु. सू., 11, 1 रा. चं., 10 शु., मं. 12

**ग्रहगोचर**–वर्षारम्भ से 26 अग. तक गुरु का संचार रहेगा परन्तु 5 सितं तक शनि की तीसरी दृष्टि भी रहेगी, फलस्वरूप उलझनों के बावजूद निर्वाह योग्य आय से साधन बनते रहेंगे। 6 सितं से शनि की साढ़ेसति का प्रभाव होने से घरेलू एवं आर्थिक उलझनों का सामना रहेगा।

**जनवरी**–गुरु लग्नस्थ संचार करने से शुभ कार्यों पर खर्च होगा। तीर्थ यात्रा के भी संयोग बनेंगे। ता. 11–12 को कुछ सोची हुई योजनाओं में सफलता और व्यवसाय में लाभ व उन्नति के अवसर बढ़ेंगे। शुक्र भी सप्तमस्थ होने से सुख साधनों एवं पारिवारिक खर्च में वृद्धि होगी। संक्रान्ति से शिव महापुराण का पाठ करना शुभ रहेगा।

**फरवरी**–मासारम्भ में सूर्य–बुध षष्ठस्थ होने से यद्यपि धनागमन के साधन बनते रहेंगे। परिवार में शुभ एवं धार्मिक कार्यों पर खर्च होगा। परन्तु आंखों में कष्ट, गुप्त रोग और सरकारी कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे। उत्तरार्द्ध में सूर्य की स्वगृही दृष्टि होने से मान–सम्मान में वृद्धि, कुछ बिगड़े काम बनेंगे।

**मार्च**–मान–सम्मान में वृद्धि के साथ–साथ क्रोध, उत्तेजना एवं स्वास्थ्य सम्बन्धी गड़बड़ी भी रहेगी। किसी नवीन वस्तु, वाहनादि का क्रय–विक्रय होगा। 11 मार्च से मंगल की दृष्टि तथा उत्तरार्द्ध में सूर्य अष्टमस्थ होने से स्वास्थ्य का विशेष ध्यान रखें। व्यावसायिक क्षेत्र में सांझेदारी के कार्यों में परेशानी तथा सन्तान सम्बन्धी चिन्ता रहे।

**अप्रैल**–मंगल की दृष्टि के फलस्वरूप क्रोध, उत्तेजना अधिक रहे। व्यवसाय में उथल–पुथल रहे। ता. 10,11 को किसी नए कार्य की योजना बनेगी परन्तु अभी एक–दो माह तक क्रियान्वित नहीं हो पाएगी। किसी प्रिय बन्धु को शरीर कष्ट, अचानक तीर्थ स्थल की यात्रा होगी।

**मई**–पूर्वार्द्ध में शुभ एवं धार्मिक कार्यों पर धन का व्यय होगा। परंतु पारिवारिक सदस्यों के व्यवहार में कुछ रूखापन और असुन्तष्टता प्रकट होगी। खर्च की अधिकता से भी मन परेशान रहेगा। भाग्यस्थान में सूर्य–राहु योग होने से बनते कार्यों में अड़चने रहें। ता. 16 के बाद कुछ सुधार होगा।

**जून**–इस मास में मिश्रितफल प्राप्त होगा। अत्यधिक भागदौड़ करने पर धन लाभ अल्प और मानसिक तनाव रहेगा। मासान्त में कुछ बिगड़े कार्यों में सुधार होगा। विद्या के क्षेत्र में नये सम्पर्कों से विशेष रूचि पैदा होगी। शुभ एवं धार्मिक कार्यों पर खर्च होगा।

**जुलाई**–कुछ रुके हुए कार्यों में सफलता के योग हैं। किसी उच्च प्रतिष्ठित मित्र के सहयोग से बिगड़ा कार्य बनेगा। धर्म–कर्म की ओर रूचि बढ़ेगी। परन्तु शनि की दृष्टि के कारण मानसिक दबाव भी रहेगा। अधिकांश समय मनोरंजन एवं वृथा कार्यों में व्यतीत होगा।

**अगस्त**–मासारम्भ में मंगल–गुरु तथा सूर्य द्वादशस्थ होने से व्यवसाय में धन लाभ एवं उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। उच्च–प्रतिष्ठित लोगों के साथ सम्पर्क बढ़ेंगे। घर–परिवार में मंगल कार्य के आयोजन के योग हैं। ता. 16 के बाद संतार के किसी विशेष कार्य में सफलता और भाग्यवृद्धि होगी।

**सितंबर**–मासारम्भ में सूर्य–मंगल का संचार होने से दैनिक कार्यों एवं सरकारी क्षेत्रों में कुछ रुके हुए कार्यों में प्रगति होगी। ता. 6 से शनि साढ़ेसति के प्रभाव के कारण पारिवारिक एवं निजी व्यस्तताओं के कारण लाभ में कमी रहेगी। स्वभाव में क्रोध एवं चिड़चिड़ापन रहेगा। कुछ सोची योजनाओं में आंशिक सफलता प्राप्त होगी।

**अक्तूबर**–व्यवसाय की स्थिति मध्यम रहेगी। घरेलू परेशानियों के कारण मन व्यथित रहेगा। परिश्रम एवं प्रयास करने से कुछ हालात में सुधार होगा परंतु धन संचय करने में कठिनाई होगी। मासान्त में परिवार में अकारण ही विरोधाभास और तनाव उत्पन्न हो। स्वास्थ्य में खराबी रहे।

**नवंबर**—शनि की साढ़ेसति के कारण व्यर्थ की भागदौड़, वृथा यात्रा, अकारण क्रोध और चोटादि का भय रहेगा। परंतु ता. 14 के पश्चात् व्यवसाय में लाभ और नए–नए लोगों से सम्पर्क बढ़ेंगे। मित्रों और स्वजनों के सहयोग से कोई रुका हुआ कार्य बनने के आसार बढ़ेंगे।

**दिसंबर**—इस मास में विशेष उतार–चढ़ाव और पारिवारिक परेशानियों का सामना रहेगा। आलस्य में वृद्धि और व्यर्थ के कामों में समय व्यतीत होगा। उत्तरार्द्ध भाग में मनोरंजन के कार्यों पर खर्च परन्तु शनि की साढ़ेसति के कारण अकस्मात् गुप्त चिन्ता, गुप्तरोग व चोटादि का भय रहेगा।

## कन्या राशि (Virgo)—(टो, पा, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो)

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**




**ग्रहगोचर**—वर्षारम्भ से 24 जन. तक मंगल की सातवीं दृष्टि रहेगी, फलस्वरूप घरेलू परिस्थितियों के कारण भागदौड़ एवं तनाव अधिक होगा। 27 अग. से गुरु की कन्या राशि में प्रवेश करने से मानसिक तनाव रहे, धार्मिक कार्यों की ओर रूचि रहे। 6 सितं. से शनि कर्क में आकर कन्या राशि पर तृतीय दृष्टि रखेगा।

**जनवरी**—मासारम्भ में मंगल की सप्तम दृष्टि के कारण मानसिक तनाव व उत्तेजना अधिक रहेगी। यद्यपि निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। फिर भी खर्च की अधिकता और व्यवसायिक परेशानी भी होगी। सन्तान सम्बन्धी कार्यों में कुछ परेशानी रहेगी। बनते कामों में कुछ विघ्न उत्पन्न होंगे।

**फरवरी**—ता. 3 से बुध मकर में सूर्य युक्त और शुक्र भी मीन राशि में आने से सन्तान सम्बन्धी चिन्ता और सन्तान के कैरियर सम्बन्धी नयी–नयी योजनाएं बनेंगी। उत्साह में वृद्धि और धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। उत्तरार्द्ध में षष्ठ भाव में सूर्य–बुध योग रहने से शत्रुओं पर सफलता मिलेगी। स्त्री एवं सवारी सम्बन्धी सुखों में वृद्धि होगी।

**मार्च**—धन लाभ मध्यम परन्तु खर्च अधिक होंगे। उच्च–प्रतिष्ठित लोगों के साथ सम्पर्क बनेंगे। मासान्त में आय की अपेक्षा धन का खर्च अधिक, अफसरों से तनाव और सोची हुई योजनाओं में विघ्न उत्पन्न होंगे। धन संचय में रुकावटें रहेंगी।

**अप्रैल**—मासारम्भ से ही बुध वक्री होने से कार्य व्यवसाय में विशेष बढ़ोत्तरी नहीं होगी। स्वास्थ्य ढीला रहेगा। ता. 9 से बुधास्त और बुध राहु युक्त होने से शरीर कष्ट और चोटादि का भय रहेगा। ता. 12 से व्यवसाय में अत्यन्त कठिन परिश्रम एवं संघर्ष के पश्चात् ही निर्वाह योग्य आय के साधन बनेंगे। खर्च बहुत अधिक होंगे।

**मई**—बुध मार्गी होने से हालात में सुधार होगा। परन्तु दाम्पत्य जीवन में कुछ तनाव रहे। पैतृक सम्पत्ति सम्बन्धी विवाद से चिन्ता रहेगी। व्यवसायिक क्षेत्र में लाभ के अवसर मिलेंगे। विदेश सम्बन्धी कार्यों में प्रगति, विदेशी सम्बन्धियों से शुभ समाचार भी मिलेगा। पति–पत्नी के स्वास्थ्य सम्बन्धी चिन्ता भी रहेगी।

**जून**—मासारम्भ में व्यर्थ यात्रा, व्यर्थ की भागदौड़ और खर्च अधिक रहेगा। ता. 2 को बुध भाग्य स्थान में सूर्य युक्त संचार करने से कुछ बिगड़े कार्यों में सुधार, धनागमन के साधनों में वृद्धि और विदेशी कार्यों में प्रगति होगी। परन्तु ता. 5 के पश्चात् परिवार में कुछ मतभेद उभरेंगे। सुख साधनों पर खर्च और धन सम्बन्धी विवाद के योग हैं।

**जुलाई**—मासारम्भ से ही बुध लाभ स्थान में होने से व्यवसाय की दृष्टि से शुभ रहेगा। यद्यपि आय के साधनों में वृद्धि होगी। खर्च भी बढ़–चढ़ होंगे। ता. 16 के बाद विगत किए प्रयासों का प्रतिफल मिलेगा। प्रिय बन्धु से मुलाकात और पारिवारिक सहयोग से उन्नति के अवसर भी मिलेंगे।

**अगस्त**—इस मास में बुध–गुरु योग द्वादश होने से मिश्रित फल प्राप्त होगा। धनागमन के साधनों में वृद्धि के साथ–साथ किसी विशेष कार्य में धन खर्च करने की योजना बनेगी। संतान के किसी विशेष कार्य के बनने से अकस्मात् धन का व्यय होगा। शुभ एवं धार्मिक कार्यों में रूचि रहेगी।

**सितंबर**—ता. 6 से शनि कर्क राशि में आने से इस राशि पर तृतीय दृष्टि के कारण कार्य–व्यवसाय में विशेष परिवर्तन होंगे। व्यर्थ की भागदौड़ भी रहेगी। कार्यशैली में कुछ परिवर्तनों के पश्चात् ही लाभ के अवसर मिलेंगे। ता. 16 से इस राशि पर सूर्य–गुरु का संचार होने से परिवार में शुभ एवं धार्मिक कार्य सम्पन्न होंगे।

**अक्तूबर**—शनि की दृष्टि के कारण व्यर्थ की भागदौड़ और परिवर्तनों के उपरान्त ही व्यावसायिक क्षेत्र में सफलता मिलेगी। ता. 12 से बुध केतु युक्त होने से धन सम्बन्धी परेशानी और व्यावसायिक कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे। मासान्त में यत्किंचित साधनों द्वारा धन प्राप्ति के साधन बनेंगे।

**नवंबर**—मासारम्भ से सूर्य–केतु द्वितीय और राशिस्वामी बुध तृतीय भाव में स्वास्थ्य परेशानी, आर्थिक तंगी, बनते कामों में विघ्न उत्पन्न होंगे। परिवार में संतान सम्बन्धी चिन्ता रहेगी। धन का खर्च अधिक होगा। दौड़ धूप अधिक करने पर भी निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। वाहन आदि व घर की साज–सज्जा पर खर्च अधिक होगा। भाई बन्धु से कुछ तनाव रहे।

**दिसंबर**—मासारम्भ में बुध वक्री रहने से लाभ कम और परिश्रम अधिक रहेगा। किसी विशेष व्यक्ति के सहयोग से भूमि सम्बन्धी कार्यों में कुछ प्रगति होगी। सांझेदारी के कार्यों में मान–इज्जत बढ़ेगा परंतु विशेष लाभ नहीं होगा। 20 दिसं. से बुध मार्गी होने से व्यवसाय में हालात बेहतर होंगे। मासान्त में यात्रा भी होगी।

## तुला राशि (Libra)—रा, री, रु, रे, रो, ता, ति, तु, ते

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**




**ग्रह गोचर**—इस राशि पर केतु का संचार वर्षभर रहेगा। जिससे वर्ष में संघर्ष अधिक रहेगा, परन्तु राशिस्वामी शुक्र स्थिति अच्छी होने से लाभ की सम्भावनाएं भी रहेंगी। 3 फर. से शुक्र उच्चराशि ( मीन ) में होने से स्त्री, भूमि, सवारी आदि सुखों की प्राप्ति होगी।

**जनवरी**—पूर्वार्द्ध भाग में कार्य–क्षेत्र में व्यस्तताएं बढ़ेंगी। नवीन कार्य की योजना बनेगी। परन्तु इस राशि पर मंगल की दृष्टि होने के कारण मानसिक तनाव, उत्तेजना तथा दौड़ धूप अधिक रहे। ता. 18 को शुभ कार्यों और धार्मिक उत्सवों में उपस्थिति मान प्रतिष्ठा बढ़ाएगी। कुछ आन्तरिक समस्याएं तथा उलझनें भी होंगी।

**फरवरी**—मास के आरम्भ में शुक्र उच्च राशि का होने से शुभ फल घटित होंगे। पराक्रम में पर्याप्त वृद्धि होगी। कुछ बिगड़े कार्य बनेंगे। किसी श्रेष्ठ पदाधिकारी से सम्पर्क स्थापित होंगे। खर्च की अधिकता से मानसिक परेशानी भी रहेगी।

**मार्च**—मास के आरम्भ से ही राशि स्वामी शुक्र की तुला राशि पर स्वगृही दृष्टि पड़ेगी। जिससे विघ्न बाधाओं के बावजूद आय के साधन बनते रहेंगे। राहु के कारण मानसिक तनाव व घरेलू उलझनें भी रहेंगी। खर्च अधिक होंगे।

**अप्रैल**—विघ्न बाधाओं के बावजूद गुजारे योग्य धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त हों। किसी उच्चाधिकारी से सम्पर्क स्थापित होंगे। स्त्री सुख एवं घर परिवार की ओर से खुशी का समाचार मिलेगा। सप्ताहान्त में किसी निकट बन्धु से कलह–क्लेश का भय होगा। सावधानी बरतें। धन का खर्च सोच समझकर करें।

**मई**—मासारम्भ में आय कम और खर्च अधिक रहेगा। व्यर्थ की भागदौड़ और फिजूल खर्ची बढ़ेगी। धन की हानि एवं स्वास्थ्य नर्म होगा। बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे। सन्तान सम्बन्धी कष्ट

एवं चिन्ता बढ़ेगी। मन में अशान्ति व क्रोध की मात्रा अधिक होगी। उच्च विद्या में विघ्न, किसी श्रेष्ठ व्यक्ति से मुलाकात, विलासादि की वस्तुओं पर व्यय अधिक होगा।

**जून**–मासारम्भ में शुक्र वक्री होने से व्यर्थ यात्रा की परेशानी उठानी पड़ेगी। गुज़ारे योग्य धन प्राप्ति व उन्नति के योग हैं। भाई–बन्धुओं का सहयोग प्राप्त होगा। व्यर्थ के झंझटों से दूर रहें। अन्यथा हानि होने की आशंका होगी। भागदौड़ करने पर भी आय अल्प होगी।

**जुलाई**–शुभ समाचार तथा अप्रत्याशित लाभ की प्राप्ति होगी। परिवार में मेलजोल बढ़ेगा। कार्य–व्यवसाय व नौकरी में उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। उत्तरार्ध भाग में किसी बिगड़े कार्य के बनने के आसार बनेंगे। नवीन कार्य योजना के बनने से उत्साह बनेगा।

**अगस्त**–मासारम्भ में शुक्र भाग्यस्थान में होने से किसी प्रिय व्यक्ति से मुलाकात होगी। भाई–बन्धु से सहयोग प्राप्त होगा। अकस्मात् धार्मिक स्थल की यात्रा होगी। परिवार में खुशी का समाचार मिलेगा। विद्यार्थियों को विद्या में सफलता के लिए अत्यन्त परिश्रम एवं स्वाध्याय करने से लाभ होगा।

**सितम्बर**–सोची हुई योजनाओं में आंशिक सफलता मिलेगी, परन्तु धन का खर्च विलास–मनोरंजन आदि कार्यों पर अधिक होगा। मासान्त में अधिकांश समय वृथा कार्यों में व्यतीत होगा। किसी प्रिय बन्धु से मुलाकात होगी। केतु के कारण व्यर्थ के वाद–विवाद से बचें।

**अक्तूबर**–पराक्रम में पर्याप्त वृद्धि होगी। बिगड़े कार्य बनेंगे। किसी श्रेष्ठ पदाधिकारी से सम्पर्क स्थापित होंगे। खर्चों की अधिकता से मानसिक परेशानी होगी। धैर्यपूर्वक परिश्रम करने से स्थिति में सुधार होगा। उत्तरार्ध में किसी मंगल कार्य पर खर्च होगा। नए लोगों के साथ सम्पर्क होगा। देश/विदेश की यात्रा के विचार बनेंगे।

**नवम्बर**–ता. 17 से शुक्र इसी राशि में प्रविष्ट करने से मंगल शुक्र एवं केतु ग्रहों का योग बनेगा। परिस्थितियों में विशेष उतार–चढ़ाव पैदा होंगे। आय कम परन्तु खर्च अधिक रहेंगे। निकट बन्धुओं के साथ मन–मुटाव रहेगा। वृथा विवाद से बचने की चेष्टा करें।

**दिसम्बर**–स्वास्थ्य कुछ नर्म रहे। स्वभाव में तेज़ी रहेगी। व्यर्थ की भाग दौड़ अधिक होगी। विरोधी हानि पहुंचाने का प्रयास करेंगे। कठिनाइयों के बावजूद निर्वाह योग्य धन प्राप्ति होती रहेगी। किसी नवीन कार्य की योजना बनेगी। श्री दुर्गासप्तशती का नियमित पाठ करना कल्याणकारी होगा।

अधिक विस्तृत फलादेश हेतु हमारे कार्यालय में वर्षफल बनवाएं।



# बृश्चिक राशि (Scorpio)-(तो, न, नी, नू, ने, नो, या, यी, यू)

**ग्रहगोचर**–इस राशि पर शनि की ढैय्या 5 सितं. तक रहेगी, जबकि 24 जन. से 26 अप्रै. तक मंगल की स्वगृही दृष्टि पड़ेगी, फलस्वरूप इस राशि वालों को संघर्ष व कठिन परिस्थितियों के बावजूद अप्रैल मास तक निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे।

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**




**जनवरी**–मासारम्भ में मंगल पंचम भाव में होने से सर्विस अथवा व्यवसाय में संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का सामना करना पड़े। अत्यधिक भागदौड़ करने पर भी आय से व्यय अधिक होगा। मासान्त में स्थिति में सुधार की आशा है। कुछ आन्तरिक समस्याएं अभी बनी ही रहेंगी। कुछ सन्तुलन और संयम रखना उचित होगा, अन्यथा हानि हो सकती है।

**फरवरी**–मासारम्भ से इस राशि पर मंगल की स्वगृही अष्टम रहने से कठिन एवं संघर्षपूर्ण परिस्थितियों के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। मान–प्रतिष्ठा में वृद्धि तथा उच्च प्रतिष्ठित लोगों के साथ सम्बन्ध बढ़ेगा। नए–नए मित्रों के साथ सम्पर्क भी बनेंगे।

**मार्च**–मंगल की स्वगृही दृष्टि पड़ रही है। व्यापार–नौकरी में उन्नति के साधन बढ़ेंगे। रुका हुआ धन प्राप्त होगा। विलासादि कार्यों पर अधिक व्यय होगा। विदेश से पत्राचार होगा। शुभ समाचार मिलेगा। घर में धार्मिक उत्सव होगा। वाहनादि खरीदने का साधन बनेगा। आमदनी में वृद्धि होगी। अकस्मात् यात्रा होगी। इस राशि की स्त्रियों एवं विद्यार्थियों के लिए इस सप्ताह का फल शुभ होगा।

**अप्रैल**–विघ्न बाधाओं के बावजूद धन लाभ व कार्यों में सफलता प्राप्त हो। कारोबार में व्यस्तताएं बढ़ेंगी। व्यवसाय में कुछ परिवर्तन का विचार बने। यात्रा का प्रोग्राम बनेगा। प्रिय बन्धु से मुलाकात होगी। मासान्त में स्त्री सुख व शुभ समाचार मिले। विद्यार्थी वर्ग के लिए समय संघर्षपूर्ण ही रहेगा।

**मई**–मासारम्भ से राशिस्वामी मंगल अष्टमस्थ संचार करने से स्वास्थ्य में गड़बड़ी, रक्त–पित्त विकार, नेत्र पीड़ा एवं परिश्रम व उत्साह में कमी रहेगी। स्वभाव में क्रोध एवं चिड़चिड़ापन रहेगा। संयमपूर्ण व्यवहार करें। शत्रुओं के कारण कोई बनता कार्य रुक सकता है।

**जून**–मासारम्भ में सूर्य की शुभ दृष्टि पड़ने से कुछ रुके हुए कार्यों में सफलता मिलेगी। धन लाभ एवं उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। शुक्र की दृष्टि के कारण घर–परिवार में सुखद वातावरण होगा। मासान्त में यात्रादि पर व्यय होगा।

**जुलाई**–मंगल नीच राशि में होने के कारण व्यर्थ की भागदौड़ अधिक रहे। अत्यन्त संघर्ष के बावजूद निर्वाह योग्य धन की प्राप्ति हो सकेगी। मन परेशान तथा क्रोध अधिक रहे। परिवार में मनमुटाव व बन्धुओं से टकराव के हालात पैदा होंगे। शत्रुओं के कारण कोई बनता कार्य रुक सकता है। किसी निकट शत्रु से गुप्त हानि पहुँचाने के संकेत हैं।

**अगस्त**–मासारम्भ से मंगल की स्वगृही दृष्टि के कारण परिश्रम एवं उत्साह में वृद्धि होगी। कई रुके हुए कार्य पूरे होंगे। नए लोगों से मेल–मिलाप होगा। अपने स्वास्थ्य का विशेष ध्यान रखें। घरेलू उलझनों व अपव्यय के कारण भी तनाव अधिक रहेगा।

**सितम्बर**–16 सितं. तक मंगल की दृष्टि रहने से आय की स्थिति में कुछ सुधार होगा। निर्वाह योग्य आमदन के साधन बनेंगे। परन्तु मंगल की दृष्टि एवं शनि साढ़ेसति के कारण बनते कार्यों में अड़चनें पड़ने के संकेत हैं। स्वास्थ्य में भी गड़बड़ रहेगी। अपने भी परायों जैसा व्यवहार करेंगे। पेट विकार से स्वास्थ्य खराब रह सकता है। श्री दुर्गा सप्तशती का पाठ करना कल्याणकारी होगा।

**अक्तूबर**–मासारम्भ में ही शुक्र मंगल के साथ होकर नीच राशि कन्या में संचार कर रहा है। जिससे बनते कार्यों में विघ्न और विलम्ब होगा। नौकरी में किसी से धोखा मिल सकता है। खर्च की अधिकता से मन परेशान और अशान्त रहेगा। शरीर कष्ट और चोटादि का भय रहेगा। किसी निकट बन्धु से धोखा मिलने के संकेत हैं। मंगल स्तोत्र का पाठ करना तथा मंगलवार का व्रत करना शुभ रहेगा।

**नवम्बर**–मासारम्भ से इस राशि पर बुध का संचार चल रहा है। परेशानियों का सामना रहेगा। दूरस्थ यात्राएं और व्यर्थ की चिन्ता रहेगी। संतान सम्बन्धी चिन्ता और स्वास्थ्य में खराबी के योग हैं। मासान्त में अदालत के कार्यों में परेशानी तथा शत्रुओं से विशेष सतर्क रहे। घरेलू उलझनें भी बढ़ेंगी। सप्ताह में पक्षियों को बाजरा और गौओं को मीठी चपातियां व हरा चारा खिलाना शुभ रहेगा।

**दिसम्बर**–सप्ताहारम्भ में इस राशि पर सूर्य का संचार रहेगा। मान–सम्मान में बढ़ौत्तरी और परिवार में अकस्मात् खुशी का वातावरण होगा। ज़मीन जायदाद तथा वाहन आदि का क्रय–विक्रय होगा। नए सम्बन्धियों से मेल–जोल बढ़ेगा। विघ्नों के बावजूद कार्य व्यवसाय में उन्नति के योग हैं।

## धनु राशि (Sagittarius)-(ये, यो, भा, भी, भू, ध, फ, ढ, भे)

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

10 शु., 9 सू. बु., 8, 11, 12 मं., 7 के., 1 चं. रा., 6, 3 श., 5 गु., 2, 4

**गृह गोचर**–वर्षारम्भ से 5 सितं. तक धनु राशि पर शनि की दृष्टि रहेगी। गुरु की दृष्टि 26 अग. तक रहेगी। गुरु की दृष्टि 26 अग. तक रहेगी। जिससे वर्ष के पूर्वार्द्ध भाग तक इस राशि पर शुभाशुभ (मिश्रित) प्रभाव रहेगा। 6 सितं. से इस राशि पर शनि की ढैय्या के कारण वर्षान्त तक बनते कामों में अड़चनें, वृथा भ्रमण, अपव्यय, पारिवारिक कलह–क्लेश आदि अशुभ फल घटित होंगे।

**जनवरी**–मासारम्भ में भी भाग्येश सूर्य का संचार है तथा गुरु की भी शुभ दृष्टि है। किसी धार्मिक कार्य पर धन का खर्च होगा। अधिकांश समय मनोरंजन में व्यतीत होगा। मन में उत्साह और प्रसन्नता होगी। विशेष परिश्रम से कार्य की सिद्धि होगी। मानसिक तनाव व क्रोध की भावना अधिक रहेगी। व्यवसाय की स्थिति मध्यम रहेगी। उलझनपूर्ण परिस्थितियों के बावजूद लाभ के अवसर प्राप्त होंगे।

**फरवरी**–मासारम्भ में अतिप्रिय व्यक्ति से मुलाकात होगी। भाई–बन्धु से सुख प्राप्त होगा। अकस्मात् धार्मिक स्थल की यात्रा होगी। परिवार में खुशी का माहौल होगा। गुरु सिंह राशि में ही वक्री होने से परिस्थितियों में विशेष उतार–चढ़ाव होने की सम्भावना है। धन का अपव्यय भी होगा। विद्यार्थी वर्ग को विद्या में तनाव व व्यस्तता बढ़ेगी। महिलाओं को सन्तान सम्बन्धी चिन्ता होगी।

**मार्च**–दैनिक कार्यों में प्रगति होगी। व्यापार को बढ़ाने में मित्रों और सम्बन्धियों का सहयोग प्राप्त होगा। नये लोगों से मेल–मिलाप होगा। वाहन आदि पर खर्च होगा। धर्म–कर्म में रूचि बढ़ेगी। नौकरी में उन्नति होगी परन्तु खर्च अधिक और स्थान परिवर्तन के भी योग हैं। मासान्त में अचानक यात्रा होगी। यात्रा में चोटादि का भय रहेगा। सावधानी बरतें।

**अप्रैल**–धार्मिक कार्यों में प्रवृत्ति बनेगी। कामकाज अथवा व्यापार का विस्तार होगा। दूसरों पर काम छोड़कर विश्वास करना हानिकारक होगा। व्यर्थ की परेशानी उत्पन्न हो। आलस्य व उत्तेजना अधिक रहेगी। मासान्त में महत्त्वपूर्ण कार्यों में बाधाओं का सिलसिला जारी रहेगा। अकस्मात् होने वाली यात्रा में सावधानी बरतें। पर्वकाल में दिवंगत पितरों का श्राद्ध–तर्पण एवं यथायोग्य दान करना कल्याणकारी होता है।

**मई**–शनि की सप्तम दृष्टि के अकारण क्रोध, उत्तेजना, व्यर्थ की भागदौड़ लगी रहेगी। वृथा यात्रा, शत्रु भय, मानसिक तनाव, अवांछित स्थान परिवर्तन से परिवार में कलह–क्लेश रहेगा। सप्ताहान्त में भूमि व वाहनादि का सुख प्राप्त होगा। गृह में शुभ कार्य पर खर्च होगा। यात्रा में चोटादि का भय रहेगा। सावधानी बरतें।

**जून**–मासारम्भ में इस राशि पर मंगल की दृष्टि रहने से यद्यपि तनाव एवं क्रोध अधिक रहेगा किन्तु गुरु की शुभ दृष्टि होने से निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। धार्मिक कार्यों में रुचि बढ़ेगी। उच्च प्रतिष्ठित मित्रों के साथ सम्बन्ध बढ़ेंगे। मासान्त में किसी तीर्थस्थल अथवा पर्यटन स्थल की यात्रा भी होगी।

**जुलाई**–धन लाभ साधारण रूप से हो। कार्य क्षेत्र में दौड़धूप अधिक रहेगी। खर्चों की अधिकता से मन परेशान होगा। विशेष परिश्रम और भागदौड़ के उपरान्त सफलता के संकेत मिलते हैं। राजकीय कार्यों में सफलता मिलेगी। विशेष सम्पर्कों का लाभ यथाशीघ्र होगा। मासान्त में किसी शुभ समाचार के मिलने के योग है। अकस्मात् यात्रा का योग बनेगा।

**अगस्त**–व्यवसायिक कार्यों में सफलता प्राप्त होगी। नवीन योजनाएं बनेंगी। परिश्रम करने से कार्य सिद्धि होगी। हर्ष मिलेगा। वित्तीय कार्यों में पराक्रम बढ़ेगा। नवीन और शुभ समाचार मिलेंगे। व्यवसाय–नौकरी में विघ्न–बाधाएं बनी रहेंगी। ता. 5 के बाद असमंजस की स्थिति से छुटकारा मिलेगा। घर परिवार में सुखद वातावरण होगा। परिवार में कोई शुभ समाचार मिलेगा।

**सितम्बर**–गुरु कन्या राशि में संचार कर रहा है। मासारम्भ में भागदौड़ अधिक रहे। चिन्ताओं में वृद्धि तथा फिजूल खर्ची बढ़ेगी। अकस्मात् यात्रा के भी योग हैं। किसी निकट बन्धु से मन मुटाव पैदा हो। कुछ बिगड़े कार्यों में सुधार होगा। धन लाभ व उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। पारिवारिक सुख में वृद्धि होगी। किसी शुभ कार्य पर धन खर्च होगा। ता. 6 से शनि की ढैय्या का अशुभ प्रभाव शुरू होगा।

**अक्तूबर**–विशेष परिश्रम और भागदौड़ से अभीष्ट कार्य की सिद्धि होगी। अधिक व्यय से मानसिक तनाव होगा। राजकीय कार्यों में सफलता प्राप्त होगी। विशेष व्यक्तियों से सम्पर्क होगा। स्त्री व सन्तान सुख मिलेगा। अकस्मात् यात्रा में व्यर्थ की परेशानी और व्यस्तताएं बढ़ेंगी। ता. 22 को कोई महत्त्वपूर्ण कार्य करने का अवसर प्राप्त होगा तथा उसमें सफलता भी प्राप्त होगी।

**नवम्बर**–मासारम्भ में मनोवांछित कार्य सम्पन्न होंगे। श्रेष्ठजनों से मुलाकात होगी। कुछ रहस्य अपने तक ही सीमित रखें, लाभकारी होगा। मासान्त में रुके हुए कार्य स्वतः हो जाएंगे। दैनिक कार्यों में कोताही न बरतें। विदेशी मित्रों से पत्राचार होगा और धन की प्राप्ति होगी। घर–परिवार में सुखद वातावरण रहेगा। परन्तु स्वास्थ्य सम्बन्धी विशेष सावधानी बरतें। कानूनी झंझट सुलझ जाएगा।

**दिसंबर**–मासारम्भ में स्वास्थ्य में खराबी और परिवारिक चिन्ता रहेगी। प्रयास करने मर किसी रुके हुए कार्य में प्रगति होगी। खर्च की अधिकता और मानसिक तनाव रहेगा। परिवार में व्यर्थ का तनाव रहेगा। अकस्मात् यात्रा होगी। ता. 21 से कार्य व्यवसाय में अकस्मात् धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त होंगे।

## मकर राशि (Capricorn)—(भो, ज, जी, खी, खू, खे, खो, ग, गी)

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

11, 9 सू. बु., 12 मं., 10 शु., 8, 1 चं. रा., 7 के., 2, 4, 6, 3 श., 5 गु.

**ग्रहगोचर**–वर्षारम्भ से 7 मार्च तक शनि षष्ठ भाव में वक्री होने तथा शुक्र मकर में संचार करने से पिछले किए हुए प्रयासों में सफलता तथा घरेलू सुख–साधनों में वृद्धि होगी। 6 सितं. से वर्षान्त तक शनि की दृष्टि रहने से नई योजनाएं बनेंगी। 27 अग. से वर्षान्त तक गुरू की भी दृष्टि रहने से शुभ कार्यों की ओर प्रवृत्ति बढ़ेगी।

**जनवरी**–मासारम्भ में ही इस राशि पर शुक्र का संचार हो रहा है। संघर्षपूर्ण परिस्थितियों के बावजूद व्यवसाय में धन लाभ एवं पदोन्नति के योग हैं। स्थानान्तरण का भी योग संभव है। स्त्री व संतान सुख मिलेगा। प्रिय बन्धुओं से मिलाप हो। व्यावसायिक व्यस्तताएं बढेंगी। मासान्त में घरेलू समस्याओं पर आकस्मिक खर्चे बढ़ेंगे। मेहनत के चलते सेहत का ध्यान रखें।

**फरवरी**–मासारम्भ में आय कम और खर्च अधिक होगा। व्यर्थ की भागदौड़ और फिजूल खर्ची बढ़ेगी। धन की हानि एवं स्वास्थ्य नर्म होगा। बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे। सन्तान सम्बन्धी कष्ट एवं चिन्ता बढ़ेगी। मन में अशान्ति रहे। ता. 28 के बाद विद्या में सफलता एवं कोई मंगल कार्य होगा। श्री गणेश उपासना करना कल्याणकारी रहेगा।

**मार्च**–इस मास में इस राशि पर शुक्र–राहु का योग होने से परिवार में कुछ समस्याएं उत्पन्न होंगी। संतान के कैरियर सम्बन्धी परेशानी और सुख साधनों पर खर्च होगा। ता. 19–20 को व्यर्थ यात्रा पर खर्च परन्तु परिवार में तनाव और धर्म कर्म में भी आस्था कम होने लगेगी। ता. 21 से गत हालात में कुछ सुधार होगा। अनिष्ट निवारण हेतु **पापमोचनी एकादशी** का व्रत करना शुभ रहेगा।

**अप्रैल**–कारोबार में व्यस्तताएं बढ़ेंगी। अत्यन्त कठिनाई से निर्वाह योग्य धन प्राप्ति होगी। खर्चों की अधिकता से मन परेशान रहेगा। गृहस्थ जीवन में तनाव की स्थिति रहे। शरीर अस्वस्थ रहे। ता.

29 के बाद दौड़–धूप एवं घरेलू उलझनें अधिक बढ़ेंगी। आय के साधनों में विघ्न–बाधाएं रहेंगी। किसी शुभ एवं मंगल कार्य पर खर्च होगा।

**मई**–मासारम्भ में छठे भाव में मंगल–शनि योग होने से किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। संघर्ष एवं कठिनाइयों के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। स्त्री एवं परिवार का सुख प्राप्त होगा। ता. 13 को अचानक वृथा व्यय होने के योग है। व्यर्थ की भागदौड़ से मन संतप्त रहे। पारिवारिक शान्ति के लिए सुन्दरकाण्ड का पाठ शुभ रहेगा।

**जून**–मासारम्भ से इस राशि पर मंगल की दृष्टि होगी, जिससे मान सम्मान में वृद्धि, धार्मिक कार्यों की ओर अभिरुचि बढ़ेगी, निर्वाह योग्य धन प्राप्ति के साधन बढ़ेंगे, भूमि सवारी आदि सुख के साधनों में वृद्धि होगी। मासान्त में उच्च प्रतिष्ठित लोगों से सम्पर्क स्थापित होंगे। महिलाओं के लिए यह मास शुभ एवं मंगलकारक रहेगा। शिव उपासना करना कल्याणकारी होगा।

**जुलाई**–इस मास में दौड़ धूप अधिक रहेगी। आराम कम व संघर्ष अधिक रहेगा। नौकरी एवं व्यवसाय में विघ्न उत्पन्न होंगे। जमीन–जायदाद सम्बन्धी समस्याएं उत्पन्न होंगी। ता. 21 के बाद लाटरी, सट्टे आदि द्वारा अचानक धन लाभ की संभावना होगी। स्त्री व संतान की तरफ से शुभ सूचना मिलेगी। विदेशी सम्पर्क सूत्र बनेंगे। जमीन–जायदाद सम्बन्धी सौदेबाजी के भी आसार हैं।

**अगस्त**–आर्थिक उलझनों के कारण मन परेशान रहे। सोची योजनाओं में विघ्न–बाधाओं का सामना रहे। यात्रा में चोटादि का भय रहेगा। कठिन परिस्थितियों के बावजूद धन प्राप्ति के कुछ साधन बनते रहेंगे। परिवार में मतभेद होंगे। मासान्त में लेन–देन के कार्यों में सावधानी बरतें। मंगल की दृष्टि के कारण चोटादि लगने का भय है। इस मास दुर्गा सप्तशती का पाठ करना शुभ होगा।

**सितंबर**–मासारम्भ से गुरु की शुभ दृष्टि होने से धन एवं सुख की प्राप्ति, स्त्री व संतान सुख, विद्या में सफलता और आमोद–प्रमोद आदि साधनों में विस्तार एवं वृद्धि होगी। 6 सितं से शनि की स्वगृही दृष्टि रहेगी। विघ्न–बाधाओं के बावजूद गुजारे योग्य धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त होंगे।

**अक्तूबर**–आर्थिक हालात आगे से बेहतर होंगे। कार्य क्षेत्र में व्यस्तताएं बनी रहेंगी। सांझेदारी में मान–इज्जत बढ़ेगी। विदेश सम्बन्धियों से कार्यों में सहायता और सहयोग प्राप्त होगा। मासान्त में शुभ समाचार और अप्रत्याशित लाभ की प्राप्ति होगी। घर परिवार में सुखद माहौल होते हुए भी गुप्त चिन्ता रहेगी। धार्मिक कार्यों पर खर्च होगा। श्री सूर्य चालीसा का पाठ शुभ रहेगा।

**नवंबर**–शनि की स्वगृही दृष्टि पड़ रही है। कुछ रुके हुए कार्यों में सफलता प्राप्त होगी। मित्रों की सहायता से किसी कठिन कार्य में सिद्धि होगी। निर्वाह योग्य धन प्राप्ति के साधन बनेंगे। बनते कार्यों में अड़चनें पैदा होंगी। उत्तरार्ध में व्यवसाय के सम्बन्ध में संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का सामना रहेगा। अपने भी परायों जैसे व्यवहार करेंगे। घरेलू उलझनों व अपव्यय के कारण भी तनाव रहेगा।

**दिसंबर**–धन लाभ एवं उन्नति के पर्याप्त अवसरों के बावजूद समुचित लाभ नहीं उठा पाएंगे। बिगड़े कार्यों में सुधार होगा। समाज में मान–प्रतिष्ठा बढ़ेगी। पारिवारिक वातावरण कुछ बेहतर होगा। परन्तु शत्रु सरगर्म होने से परेशानी होगी। दुष्ट व्यक्तियों से सम्पर्क से बचें एवं सावधानीपूर्वक बनाएं।

## कुम्भ राशि (Aquarius)—(गु, गे, गो, स, सी, सू, से, सो, द)

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

12 मं., 10 शु., 9, 1 चं. रा., 11, सू. बु., 2, 8, 3 श., 5 गु., 7 के., 4, 6

**ग्रहगोचर**–वर्षारम्भ से 26 अग. तक गुरु की दृष्टि रहेगी। शुभ कार्यों की ओर प्रवृत्ति रहेगी। घर में मांगलिक कार्य सम्पन्न होंगे। 14 जून से 16 सितं. तक मंगल की दृष्टि रहने से परिश्रम अधिक रहे। मानसिक उत्तेजना, उचाटता अधिक रहे। 6 सितं. से शनि छठे संचार करेगा। शत्रुओं पर विजय प्राप्त होगी।

**जनवरी**–गुरु की शुभ दृष्टि पड़ने से पराक्रम एवं उत्साह में वृद्धि होगी। परिवार में किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। आय के साधनों में वृद्धि होगी। शनि पंचम में संचार कर रहा है। धन लाभ एवं भाग्योन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। स्त्री/ पति का स्वास्थ्य ढीला रहेगा।

**फरवरी**–इस मास में किसी विशेष चुनौती का सामना करना पड़ेगा। मान प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। धन लाभ के अवसर मिलेंगे। उत्तरार्द्ध भाग में सर्विस व व्यापार आदि में भाग–दौड़, यात्रा में कठिनाई और व्यर्थ का खर्च होगा। सन्तान के कैरियर सम्बन्धी चिन्ता रहेगी।

**मार्च**–7 मार्च से शनि मार्गी होने से परिस्थितियों में कुछ सुधार होगा। अनेक बाधाओं के बावजूद कामकाज में प्रगति होगी। वृथा यात्रा की परेशानी होगी। मानसिक तनाव व क्रोध की भावना अधिक रहेगी। किसी नए कार्य की योजना बनेगी। खर्च भी अधिक रहेंगे।

**अप्रैल**–मासारम्भ में शुक्र चौथे स्थान में है, आकस्मिक धन लाभ हो, परन्तु मनोरंजन एवं विलासादि कार्यों पर खर्च अधिक रहे। देश–विदेश में सम्पर्क सूत्र बढ़ेंगे। परिवार में मंगल कार्य होने के संकेत हैं। किसी शुभ कार्य की ओर भी प्रवृत्ति बढ़ेगी। अकस्मात् शुभ यात्रा भी होगी।

**मई**–संघर्ष के बावजूद धन लाभ के अवसर प्राप्त होते रहेंगे। कुछ रुके हुए कार्य बनेंगे। परिवार की ओर से शुभ समाचार प्राप्त होगा। उत्तरार्ध भाग में आलस्य में वृद्धि, अधिकांश समय व धन मनोरंजन कार्यों पर खर्च होगा। श्री शिव उपासना करना कल्याणकारी होगा।

**जून**–इस मास व्यवसाय की स्थिति मध्यम रहेगी। आमोद–प्रमोद के साधनों एवं पारिवारिक सुख में वृद्धि होगी। किसी उत्कृष्ट वस्तु का लाभ भी प्राप्त होगा। मासान्त में यात्रा व फिजूलखर्ची रहेगी।

**जुलाई**–मासारम्भ से ही मंगल की दृष्टि रहने से परिश्रम अधिक रहे। मानसिक उत्तेजना, उचाटता तथा उद्विग्नता अधिक रहे। आय साधारण रहे। नए लोगों के सम्पर्क से लाभ कम और खर्च अधिक होगा। उदर रोग, व्यावसायिक प्रतिकूलता तथा व्यर्थ की यात्रा सम्भव है।

**अगस्त**–गत किए प्रयासों में सफलता मिलेगी, परन्तु मंगल की दृष्टि तथा 15 अग. से सूर्य की भी दृष्टि होने से मानसिक तनाव एवं व्यवसाय में दौड़धूप अधिक रहेगी। मासान्त में विघ्न–बाधाओं के बावजूद निर्वाह योग्य धन की प्राप्ति होगी। कुछ आलस्य का माहौल होगा। चोटादि का भय होगा।

**सितंबर**–मासारम्भ में 6 सितं. से राशिस्वामी शनि छठे कर्क राशि में संचार करेगा। फलस्वरूप शत्रु दबे रहेंगे अथवा शत्रुओं पर विजय प्राप्त होगी। परंतु खर्चों में अत्यधिक वृद्धि होगी। निकटस्थ मित्र या बन्धु के साथ तनाव व लड़ाई–झगड़ा भी हो सकता है। बकाया रकम की वापसी, साहस–धैर्य से बिगड़ा काम बनेगा।

**अक्तूबर**–मासारम्भ से शुक्र की दृष्टि के संघर्ष के पश्चात् धन लाभ हो। उदर–विकार व आँखों में कष्ट का भय रहे। किसी शुभ कार्य पर खर्च भी हो। मासान्त में अधिकांश समय व्यर्थ के कार्यों में व्यतीत होगा। भूमि–जायदाद सम्बन्धी परिवार में कुछ परेशानी व तनाव रहे। शरीर कष्ट होने के योग है।

**नवबर**–मासारम्भ में धर्म–कर्म की ओर रुचि बनेगी। भूमि, वाहन आदि सुख–साधनों में वृद्धि होगी। किसी प्रिय बन्धु से मुलाकात होगी। मासान्त में शरीर कष्ट व तनाव रहे। अकस्मात् धन का अपव्यय बढ़ेगा।

**दिसंबर**–आशाओं में सफलता तथा अकस्मात् धन प्राप्ति के योग बनेंगे। किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। ता. 15 से उत्तरार्द्ध भाग में स्वास्थ्य सम्बन्धी परेशानी, मानसिक तनाव एवं खर्च अधिक और आय कम होगी। किसी प्रिय व्यक्ति के व्यवहार से मन विक्षुब्ध होगा।

## मीन राशि (Pisces)—(दी, दु, थ, झ, ञ, दे, दो, चा, चि)

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

9 रा. चं., 11, 2, 12 मं., 10 शु., 3 श., 9, सू. बु., 4, 6, 8, 5 गु., 7 के.

**ग्रहगोचर**–राशिस्वामी गुरू 26 अग. तक, छठे भाव में होने से सोची हुई योजनाएं क्रियान्वित नहीं हो पाएंगी। शनि 5 सितं. तक इस राशि को दशम दृष्टि से देखेगा, फलस्वरूप बनते हुए कार्यों में रुकावटें व विघ्न–बाधाएं उत्पन्न होती रहेंगी। 27 अग. से गुरू कन्या में आकर सप्तम दृष्टि से देखेगा। धार्मिक कार्यों की ओर प्रवृत्ति रहेगी।

**जनवरी**–मासारम्भ से 23 जन. तक मंगल का संचार तथा शनि की दृष्टि रहेगी। अत्यधिक भागदौड़ के उपरान्त कार्यों में सफलता मिलेगी। परिश्रम

और पुरुषार्थ करने पर धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। सांझेदारी के कार्यों में उचित लाभ नहीं होगा।

**फरवरी**—पराक्रम में वृद्धि और व्यवसायिक व्यस्तताएं बढ़ेंगी। धार्मिक कार्य की इच्छा जागृत होगी। किसी प्रिय बन्धु से मुलाकात होगी। इस राशि पर शनि की दृष्टि से कारण भागदौड़ अधिक तथा फिजूलखर्च बढ़ेगा। ता. 27 के पश्चात् कुछ बिगड़े कार्यों में सुधार होगा।

**मार्च**—मासारम्भ में व्यावसायिक एवं पारिवारिक समस्याओं के कारण मन विक्षिप्त रहेगा। 14 मार्च से सूर्य संचार करने से क्रोध अधिक, नेत्र कष्ट व सिर दर्द रहे। सावधान बरतें। निकट बन्धुओं से वैर—वैमनस्य तथा किसी से नाहक झगड़ा भी संभव है।

**अप्रैल**—मास के आरम्भ में व्यर्थ की दौड़—धूप अधिक रहेगी। परन्तु निर्वाह योग्य आय से साधन बनते रहेंगे। खर्च भी बहुत अधिक रहेंगे। उत्तरार्द्ध भाग में किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। किसी श्रेष्ठ व्यक्ति की सहायता से कोई बिगड़ा काम बनेगा।

**मई**—मासारम्भ में ता. 5 के गुरू मार्गी होने से मानसिक दृष्टिकोण में बदलाव आएगा। परिश्रम एवं उत्साह में वृद्धि होगी। किसी मंगल कार्य पर व्यय होगा। ता. 26 के बाद अकस्मात् यात्रा के योग हैं। उच्च प्रतिष्ठित लोगों के साथ सम्बन्ध बढ़ेंगे। कार्य व्यवसाय में लाभ व उन्नति के चांस मिलेंगे।

**जून**—कार्य—व्यवसाय में लाभ व उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। भूमि, वाहन, विवाह आदि सुखों की प्राप्ति होगी। धर्म—कर्म की ओर रुचि रहेगी। मास के उत्तरार्ध भाग में परिवार में किसी मंगल कार्य पर खर्च होगा। शनि की दृष्टि के कारण पूर्व भाग में बनते कामों के कुछ उलझनें रहेंगी।

**जुलाई**—गुरू की स्थिति के कारण धार्मिक एवं शुभ कार्यों पर खर्च अधिक रहेगा। दूसरे सप्ताह नए—नए श्रेष्ठ लोगों के साथ सम्पर्क बनेंगे। तीसरे सप्ताह कोई बिगड़ा काम बनेगा। चौथे सप्ताह स्वभाव में तेजी एवं व्यर्थ की दौड़ धूप अधिक रहेगी।

**अगस्त**—मासारम्भ में घर—परिवार में कोई खुशी का वातावरण बनेगा। संघर्ष के बावजूद ( गुरू के कारण ) आय के साधन बनते रहेंगे परन्तु कार्य—व्यवसाय में परिश्रम एवं संघर्ष अधिक रहेगा। मासान्त में स्वास्थ्य विकार एवं बनते कार्यों में अड़चनें पैदा होंगी। ता. 27 से गुरू कन्या राशि में आने से परिस्थितियों में सुधार होगा।

**सितंबर**—गुरू की दृष्टि के कारण गृह में मंगल कार्य सम्पन्न होंगे। धार्मिक कार्यों की ओर प्रवृत्ति रहेगी। किसी मित्र के सहयोग से नया कार्य आरम्भ होगा। विद्या में सफलता एवं घरेलू सुखों में वृद्धि होगी। 17 सिंत. से सूर्य की दृष्टि रहने से सरकार की ओर से लाभ, भागदौड़ अधिक, क्रोध व उत्तेजना भी अधिक रहेगी।

**अक्तूबर**—संघर्ष के बावजूद धन लाभ के अवसर प्राप्त होते रहेंगे। कुछ रुके हुए कार्य बनेंगे। परिवार की ओर से शुभ समाचार प्राप्त होगा। उत्तरार्ध भाग में आलस्य में वृद्धि, अधिकांश समय व धन मनोरंजक कार्यों पर खर्च होगा। श्री दुर्गा उपासना करना शुभ एवं कल्याणकारी होगा।

**नवंबर**—मास के शुरू में कोई पारिवारिक प्रसन्नता प्राप्त होगी। गत मास के बिगड़े कार्यों में कुछ सुधार होगा। यद्यपि गुजारे योग्य आय प्राप्ति के साधन बनते रहेंगे, परन्तु खर्च भी बहुत अधिक रहेंगे। निकट बन्धुओं के साथ मन—मुटाव होने की भी सम्भावना है।

**दिसंबर**—घरेलू परेशानियों के कारण मन व्यथित रहेगा। व्यवसाय की स्थिति मध्यम रहेगी। बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे। आलस्य एवं निराशा में वृद्धि होगी। वाहनादि चलाते समय सावधानी बरतें। शरीर कष्ट का भय है। उत्तरार्द्ध भाग में आर्थिक स्थिति में कुछ सुधार होगा।



# आज का दिन कैसा गुजरेगा ?




जिस दिन को मालूम करना हो कि आज का दिन आपका कैसा गुजरेगा ? तो उस दिन आप पंचांग में देखें कि चन्द्रमा किस नक्षत्र पर है। आप उस नक्षत्र को नं. १ पर से गिन कर ऊपर लिखे चक्र के क्रमानुसार २८ नक्षत्र लगा लें। फिर देखें कि आपके नाम का नक्षत्र किस स्थान पर आता है। वैसा फल जानें। यदि आपके नाम का नक्षत्र वृत्त ( गोलाकार ) के अन्दर पड़ेगा तो उस दिन शुभ समाचार, प्रिय बन्धु से मिलाप व धन लाभ होगा। यदि गोल वृत्त के बाहर पड़े तो दिन का आधा भाग खुशी में, आधा भाग फिकर और चिन्ता में व्यतीत होगा। यदि त्रिशूल के ऊपर पड़े तो पूरा दिन परेशानी, झगड़े, धन हानि व चिन्ता में व्यतीत होगा। उदाहरणार्थ आज यदि मघा नक्षत्र हो तो, उसे नं. १ लें। इसी क्रम में पूफा आदि २८ नक्षत्र क्रम से लिख लें। नक्षत्रों की तालिका इसी पंचाँग के अन्तिम पृष्ठों में देखें।

## खोई हुई वस्तु मिलेगी या नहीं ?

**विनष्टार्थस्य लाभोऽन्धे शीघ्रं मन्दे प्रयत्नतः। स्यात् दूरेश्रवणं मध्ये श्रुत्याप्ती न सुलोचने॥**

१. **अन्धाक्ष नक्षत्रों** में गुम हुई अथवा चोरी हुई वस्तु पूर्व दिशा की ओर जाती है और उसकी पुनः प्राप्ति की शीघ्र सम्भावना रहती है।

२. **सुलोचन नक्षत्रों** में गुम हुई वस्तु उत्तर दिशा में जाती है परन्तु उसका न तो पता चलता है और न ही प्राप्त होती है।

३. **मध्याक्ष नक्षत्र** में खोई वस्तु पश्चिम दिशा की ओर अति दूर चली जाती है। पता चलने पर भी प्राप्त ( हस्तंगत ) नहीं होती।

४. **मन्दाक्ष नक्षत्र** में गुम अथवा चोरी हुई वस्तु दक्षिण की ओर चली जाती है तथा अत्यधिक प्रयत्न करने पर अन्ततोगत्वा वह प्राप्त हो जाती है। अन्धाक्षादि नक्षत्र निम्नलिखित हैं—

| नक्षत्र संज्ञा | नाम नक्षत्र | | | | | | | मिलेगी या नहीं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ( १ ) अन्धाक्ष | रोह. | पुष्य. | उफा. | विशा. | पूषा. | धनि. | रेव. | शीघ्र मिलेगी। |
| ( २ ) सुलोचन | कृति. | पुन. | पूफा. | स्वा. | मूला. | श्रव. | उभा. | नहीं मिलेगी। |
| ( ३ ) मध्याक्ष | भर. | आर्द्रा. | मघा. | चित्रा. | ज्ये. | अभि. | पूभा. | पता लगाने पर भी नहीं मिलेगी। |
| ( ४ ) मन्दाक्ष | अश्वि. | मृग. | आश्ले. | हस्त. | अनु. | उषा. | शत. | बहुत यत्न करने पर मिलेगी। |

# वि. संवत् २०६१ में सम्वत्सर, राजा, मन्त्री आदि का फल

ॐ स्वस्ति श्री गणेशायः नमः। अचिन्त्याव्यक्तरूपाय निर्गुणाय गुणात्मने। समस्त जगदाधार मूर्तये ब्रह्मणे नमः। आदौ गणपतिं नमस्कृत्य प्रणम्य च पूर्वजानहम्। चन्द्रमिश्रं तत्पुत्रं रामजी दत्तस्य सूनं विश्वविख्यातं पण्डित देवी दयालुं स्व प्रपितामहम्। स्मरन् भक्त्या लोकहितार्धाय सुख सम्पत्ति हेतवे। हेमलम्ब नामक विक्रमी नव सम्वत्सरे शुभे नवविंशत्योत्तर शतं वर्षाणि (१२९) वर्ष प्रवेशे पं. पन्नालाल अहं प्रपौत्र पण्डित देवी दयालु मशहूर आलम ज्योतिषी, कुर्वे, पंचाँग दिवाकरम्॥

सृष्टि सम्वत् १९५,५८,८५,१०५ के अन्तर्गत श्री विक्रमी संवत् २०६१, कलि (कल्कि) संवत् ५१०५, श्री कृष्ण संवत् ५२४०, सप्तर्षि संवत् ५०८०, श्री बुद्ध संवत् २६२७-२८, श्री महावीर निर्वाण संवत् २५२९-३०, शक संवत् १९२५-२६, हिजरी सन् १४२४-२५, इंगलिश सन् २००४-०५ ई. खालसा सम्वत् ३०६, नानकशाही सम्वत् ५३६, सृष्टि संवत् के अन्तर्गत सतयुग प्रमाण १७२८०००, त्रेतायुग १२९६०००, द्वापर युग प्रमाण ८६४००० एवं कलियुग प्रमाण ४३२००० वर्षों का होता है।

वि. संवत् २०६१ का शुभारम्भ विष्णु विंशति के बार्हस्पत्यमान से ३१वाँ नया 'हेमलम्ब' नामक सम्वतसर से होगा। चैत्र शुक्ल प्रतिपदा (तदनुसार २१ मार्च, २००४ ई.) रविवार से संकल्पादि कार्यों में इसी का प्रयोग होगा।

## हेमलम्ब नामक नए सम्वत्सर का फल–

वि. सम्वत् २०६१ का शुभारम्भ विष्णु विंशति के बार्हस्पत्यमान से ३१वां **'हेमलम्ब'** नामक नया सम्वत्सर, चैत्र शुक्ल प्रतिपदा को तदनुसार, २१ मार्च, सन् २००४ ई., प्रविष्टे ८ चैत्र, रविवार से प्रारम्भ होगा। आगामी सम्वत् २०६१ (सन् २००४-०५ ई.) में संकल्पादि कार्यों में **'हेमलम्ब'** नाम सम्वत्सर का प्रयोग करना प्रशस्त रहेगा॥ इसका फल शास्त्रों में इस प्रकार लिखा है–

**हेमलम्बे नृपाः सर्वे परस्पर विरोधिनः।**
**प्रजा पीडात्वर्घत्वं तथापि सुखिनो जनाः॥** नारद संहिता॥
**अन्येऽपि–हेमलम्बेत्वीतिभीतिः मध्यस्यार्घ वृष्टयः।**
**भाति भूः भूपति क्षोभः खड्गविद्युल्लतादिभिः॥**

अर्थात् हेमलम्ब नामक सम्वत्सर आने से राजाओं (प्रशासकों) में परस्पर टकराव, विरोध एवं प्रतिद्वन्द्वता (होड़) की भावना अधिक रहती है, उनके इस पारस्परिक विरोध तथा आवश्यक वस्तुओं के मूल्यों में अत्यधिक वृद्धि के कारण साधारण लोग (प्रजा) दुःखी रहते हैं, परन्तु विशिष्ट वर्ग के साभ्रान्त लोग सुखी होते हैं। पृथ्वी पर वर्षा एवं अनाज की फसल मध्यम रहे, खुशहाली एवं सुख के साधनों में विस्तार हो, परन्तु राजाओं (प्रशासकों) में परस्पर विरोध, विक्षोभ एवं टकराव रहे। कहीं युद्ध के समाचार भी मिलें। प्राकृतिक आपदाओं से जन व धन हानि का भय रहे।

***रोहिणी का वास तट पर–**"तटे वृष्टिः सुशोभना, शुभ जल वृष्टिर्धनकण वृद्धिः।" रोहिणी का वास तट पर होने से वर्षाकाल में विपुल मात्रा में वर्षा होती है। गेहूँ, चावल, धान्य, गन्ना, चने, घास आदि की पैदावार अच्छी होती है।

***सम्वत् (समय) का वास रजक (धोबी) के गृह–फल–**

**"समय निवासो रजकगृहे, वापीकूपतडागानि नदी नद वनानि च। जलपूर्णानि दृश्यन्ते वासो रजक वेश्मनि॥"** अर्थात् धोबी के घर सम्वत् का वास होने से कूएँ, तालाब, नदी, नाले, दरिया आदि जल से आपूरित होंगे। धान्य, चावल, मक्का, सरसों, बिनौले, गन्ना एवं अन्य सम्बन्धित फसलों की पैदावार अच्छी रहेगी। धन का प्रसार विश्व-व्यापी स्तर पर बढ़ेगा। लोगों में सुभिक्ष व सम्पन्नता बढ़े॥

***सम्वत् का वाहन अश्व–**होने से सम्वत् के मध्य समान रूप से वर्षा न हो, अर्थात् कहीं बहुत अधिक वर्षा से बाढ़ादि का प्रकोप तथा कहीं अल्प वर्षा के कारण फसलों की हानि हो। देश के राजनीतिक क्षेत्रों में विशेष उतार-चढ़ाव रहें। बाढ़, भूकम्प, ओलावृष्टि, बादल का फटना, अग्निकाण्ड आदि प्राकृतिक उत्पात अधिक हो।

### (१) वर्ष के राजा सूर्य का फल–

**सूर्ये नृपे स्वल्पफलाश्च मेघाः स्वल्पंपयो गौषुजनेषु पीडा।**
**स्वल्पं सुधान्यं फलं अल्पवृक्षाश्चौराग्नि बाधा निधनं नृपाणाम्॥**

अर्थात् वर्ष का राजा सूर्य हो, तो उस वर्ष कुछ स्थानों पर वर्षा कम हो, गाय-भैंस आदि चौपाय दूध कम देवें। साधारण लोगों में दुःख, पीड़ाएं, कलह-क्लेश एवं कष्ट आदि अधिक रहें। धान्य, गन्ना आदि की फसल कम हो, वृक्षों पर फल, फूल आदि मौसमी फलों आदि का उत्पादन भी कम हो, प्रशासकों में परस्पर टकराव एवं विरोध अधिक रहे। चोरी, ठगी, लूट-मार एवं रेल, यान, वाहन, अग्निकाण्ड की वारदातें अधिक हों। कट्टरवाद एवं साम्प्रदायिक उपद्रव की घटनाएँ अधिक हों। लोगों में क्रोध, उत्तेजना, कलह, विचित्र एवं गम्भीर रोगों की अधिकता रहे। राजसिक प्रवृत्तियाँ अधिक बढ़ें। पूर्वोत्तर एवं पश्चिमी राष्ट्रों में विस्फोटक घटनाएँ अधिक हों। अनाज और लौह आदि के व्यापारी अच्छा लाभ उठा पाएँगे।

### (२) वर्ष के मन्त्री मंगल का फल–

**अवनिजो ननु मंत्रिकतां गतो भवति दस्युगदादिजवेदना।**
**जनपदेषु जयं सुख संचयंन बहुगोषुपयो द्विज कर्म च॥**

वर्ष का मन्त्री मंगल हो, तो उस वर्ष उपयोगी वर्षा की कमी तथा अनाज के उत्पादन में भी कमी होती है। उस वर्ष चौरभय, अग्निकाण्ड, उपद्रव-उत्पातों आदि के कारण प्रजा में अशान्ति

रहती है। यद्यपि गाय-भैंस आदि चौपाय दूध अच्छा देंगे। लोग सुख-साधनों के संचयन में तथा ब्राह्मण वर्ग कर्मकाण्ड आदि कृत्यों में अधिक प्रवृत्त होंगे। सोना, चाँदी, लाख, पटसन, चावल, सुरेश, जवाहरात और अन्य लाल वर्ण की वस्तुएँ तेज भाव होंगी।

**(३) सस्येश (फसलों का स्वामी) शुक्र का फल—**

**शुक्रो यदा धान्यपतिः धरायां मेघो जलं वर्षति शोभनं प्रियम्।**
**गोधूमशालीक्षुधनं प्रियंगु वृक्षेषु पुष्पाणि सुख प्रदानि॥**

अर्थात् कृषि का स्वामी शुक्र हो, तो उस वर्ष पर्याप्त एवं उपयोगी वर्षा होती है। गेहूँ, जौं, चावल, ईख (गन्ना) एवं फलदार वृक्षों पर फल व फूल बहुत लगें। मौसमी मेवों की पैदावार अच्छी हो। अनाज, सोना, चाँदी एवं घी, तैल, मजीठ, चावल, हल्दी, जौं, हरड़, मेहंदी का व्यापार करने वाले विशेष लाभान्वित होंगे।

**(४) धान्येश बुध का फल—**

**बुध धान्याधिपे मेघा जलं मुंचति वैभृशम्।**
**सैन्धवे लाट देशे चमाधवोल्पं च वर्षति॥**

धान्यपति बुध हो, तो उस वर्ष बादल वर्षा अच्छी करते हैं। अनाज आदि की पैदावार भी अच्छी होती है। परन्तु उस वर्ष सिन्ध प्रदेश तथा लाट प्रदेश (पंजाब) में वर्षा की कमी होती है।

**(५) मेघेश चन्द्र का फल—**

**शशिनि तोयदपेयदि गो महिष्य जखरादिषु दुग्ध रसं तदा।**
**फलवती धन धान्य वतीधरा विविधभोगवती ननु भामिनी॥**

चन्द्रमा मेघेश (वर्षा का स्वामी) हो, तो गाय, भैंस, बकरी आदि चौपाय दूध अधिक मात्रा में देते हैं। उस वर्ष पृथ्वी पर गेहूँ, चावल, धान्यादि की फसलें अच्छी होंगी। वृक्षों पर फल-फूल आदि अधिक लगेंगे। पृथ्वी पर विविध प्रकार के मनोरंजन, ऐश्वर्य एवं उपभोग्य के साधनों में वृद्धि होगी।

**(६) रसेश शनि का फल—**

**रविसुते रसपे रस संक्षयोन जलदागददाश्च पयोधराः।**
**अजगवांगजवाजि खरोष्ट्रहा जनपदेषुनरा न रसै युताः॥**

संवत् में रसों का स्वामी शनि होने से वर्ष में उपयोगी एवं अनुकूल वर्षा की कमी रहे। गाय-भैंस, बकरी, हाथी, घोड़े, ऊँटादि चौपाओं की भी कमी रहे। उपभोग्य वस्तुओं के मूल्यों में और अधिक तेजी हो। लोगों में विविध क्लिष्ट रोगों की अधिकता रहे। मनुष्यों में नीरसता अधिक हो—अर्थात् परस्पर प्रेम भावना की कमी रहे॥

**(७) नीरसेश (धातुओं के स्वामी) गुरू का फल—**

**हरिद्रापीतवस्तूनि पीतवस्त्रादिकं च यत्।**
**नीरसेशोयदा जीवः सर्वेषां प्रीति रुत्तमा॥**

संवत् में धातुओं का स्वामी गुरु हो, तो वर्ष में हल्दी, पीले वस्त्र, पीतल, सोना आदि पीले रंग की वस्तुओं के प्रति लोगों का लगाव विशेष रूप से अधिक रहे। अर्थात् इन वस्तुओं की मांग अधिक रहने से पीले वर्ण की वस्तुओं के मूल्यों में वृद्धि होगी। लोगों में धर्म-कर्म के प्रति रूचि बढ़ेगी।

**(८) फलेश चन्द्र का फल—**

**यदि विधुः फलपोद्रुम राशयः फलयुतावलिभिः कुसुमैर्युताः।**
**द्विजमुखावर भोग समन्विता नृपतयोनयनाटन तत्पराः॥**

अर्थात् जिस वर्ष फलों का स्वामी चन्द्रमा हो, उस वर्ष राजा (प्रशासक) प्रजा को न्याय प्रदान करने में प्रवृत्त होंगे। विद्वान् ब्राह्मण को भी मान-सम्मान एवं धनादि सुख-सुविधाएं एवं भोगों की प्राप्ति होगी। अनाज की पैदावार अच्छी रहे तथा वृक्षों पर मौसमी फलों-फूलों, लताओं एवं अन्य वनस्पतियों की पैदावार अच्छी होगी। लीडर एवं प्रशासक लोग देश-विदेशों के भ्रमण में अधिक प्रवृत्त रहें।

**(९) धनेश गुरू का फल—**

**सुमनसां च गुरुः द्रविणाधिपो वणिजवृत्तिपराः सुखभाजनाः।**
**फलित पुष्पित भूमि रुहाः सदा विविधद्रव्ययुता भुविमानवाः॥**

अर्थात् धन-दौलत का स्वामी गुरु (बृहस्पति) होने से वर्ष में व्यापारिक एवं वणिक् वृत्ति का व्यवहार रखने वाले लोग अधिक सुखी एवं प्रसन्नचित्त होंगे। वृक्षों पर फलों, फूलों आदि का उत्पादन अच्छा रहे। लोग विभि न प्रकार की धन-सम्पदाओं से सम्पन्न होंगे।

**(१०) सेना के स्वामी चन्द्र का फल—**

**गढपतिः शशलांछनकोयदा नृपसुराज्य विलासित पौरजाः।**
**बहुधनेक्षु जगोरसभोगिनो नरवरा वरवर्णित विग्रहाः॥**

जिस वर्ष दुर्गेश (सेना) का स्वामी चन्द्रमा हो, तो उस वर्ष राजनेता (प्रशासक) लोगों में सुष्ठु ढँग से राज्य व्यवस्था करने और जनता को सुख-सुविधाएँ प्रदान करने की चेष्टा करते हैं। गुड़, चीनी, गन्ना, दूध आदि वस्तुओं का व्यवसाय (क्रय-विक्रय) करने वाले विशेष तौर पर लाभान्वित रहें। विश्व के अनेक राष्ट्र प्रमुख परस्पर युद्धोन्मुख होंगे। अर्थात् परस्पर तनाव एवं टकराव की स्थिति में होंगे॥

## *नवमेघों में 'तम' नामक मेघ का फल*

सम्वत् २०६१ में नवमेघों के अन्तर्गत तम नाम का मेघ होने से प्रजा में रोग अधिक होंगे। मेघ भी जल की वर्षा कम करते हैं। चोरी, लूट-खसोट और बेईमानी की घटनाएँ अधिक होती हैं। धान्य आदि अनाज का उत्पादन भी अपर्याप्त हो तथा साधारण लोग अनेक प्रकार के दुःखों से पीड़ित रहें—

**रोगाधिक्यं जायते नीरशेषः चौराधिक्यं नैव धान्यस्यपोषः।**
**यस्मिन् वर्षेस्यात्तमो नाम मेघस्तस्मिन्दुखं प्राप्नुयाल्लोक संघः॥**

## *द्वादश नागों में अश्वतर नामक नाग का फल*

**यस्मिन् अब्दे भुजंगेन्द्रो जायतेऽश्वतराभिधः। नव वर्षति जलंव्रजीतदासस्यं विनश्यति॥**

अर्थात् अश्वतर नामक नाग होने से मेघ उपयुक्त वर्षा नहीं करते। कुछ प्रदेशों में अनाज की फसलों के सूख जाने का भय होता है।

**शनि की दृष्टि**—सम्वत् २०६१ के पूर्वार्द्ध (५ सितम्बर, २००४ ई.) तक के काल में शनि मिथुन राशि में ही संचार करेगा। ६ सितं., २००४ ई. को प्रात: ४.३० बजे से कर्क राशि में प्रवेश होगा तथा ८ नवम्बर से वक्री होकर १३ जन. २००५ ई. से पुन: मिथुन राशि में संचार करेगा। मिथुन राशि में संचार करते समय शनि की दृष्टि पूर्व दिशा में विशेष तौर पर रहेगी। परन्तु ६ सितम्बर के बाद दक्षिण दिशा की ओर रहेगी। फलस्वरूप दुनियां के पूर्वी गोलार्द्ध तथा ६ सितम्बर से दक्षिणी भागों में पड़ने वाले देशों एवं प्रान्तों (जैसे—पाकिस्तान, अफगानिस्तान, ईराक, बंगलादेश, इण्डोनेशिया, सूडान, कोरिया, अफ्रीका आदि) में आतंक एवं युद्ध के बादल मण्डराएंगे। कहीं राजनीतिक जोड़-तोड़ एवं कहीं शासन परिवर्तन होने के प्रसंग बनेंगे। भारत की पूर्वी-पश्चिमी एवं दक्षिणी सीमाओं पर कहीं विस्फोटक घटनाएँ एवं बाढ़ आदि प्राकृतिक-प्रकोपों से हानि होने के योग हैं विशेषकर मेष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, धनु, मकर व मीन राशि के देश व प्रदेश अधिक प्रभावित रहेंगे।

## वर्षा आदि चार स्तम्भों का विचार

**(1) जल स्तम्भ**—चैत्र शुक्ल प्रतिपदा को रेवती नक्षत्र का सम्पर्क मात्र २४ प्रतिशत है। फलस्वरूप आगामी वर्ष में उपयोगी वर्षा की कमी रहेगी। गेहूँ, धान्य, चने, चावल आदि अनाज के उत्पादन में वांछित वृद्धि न हो पाएगी। अनाज आदि के मूल्यों में विशेष वृद्धि होगी। कुछ प्रदेशों में दुर्भिक्ष, सूखा एवं पेयजल तथा कृषि योग्य जल की कमी अनुभव होगी।

**(2) तृणस्तम्भ**—वैशा. शुक्ल प्रतिपदा को भरणी नक्षत्र ४३.२ प्रतिशत है। चारों स्तम्भों में से तृण स्तम्भ ही सम्पुष्ट है। फलस्वरूप तिनके, बांस, घास, पुष्प, वनस्पतियां, जड़ी-बूटियों की पैदावार अच्छी होगी। पशुओं के लिए चारा पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध होगा। फलस्वरूप गौ-भैंस आदि चौपाय पशुओं से दूध आदि उत्पादन अच्छा होगा।

**(3) वायुस्तम्भ**—ज्येष्ठ शुक्ल प्रतिपदा को मृगशिर नक्षत्र का अभाव है। फलस्वरूप वातावरण में प्रदूषण, ऊष्णता एवं आशातीत गर्मी का प्रकोप अधिक रहेगा। राजपुताना आदि कुछ प्रदेशों में कहीं तेज आँधियों के कारण जन-धन एवं कृषि आदि को हानि पहुँचने की सम्भावनाएँ होंगी।

**(4) अन्न स्तम्भ**—आषाढ़ शुक्ल प्रतिपदा को भी पुनर्वसु नक्षत्र का अभाव है। फलस्वरूप गेहूँ, धान्य, मक्का आदि का उत्पादन पर्याप्त मात्रा में न होने के कारण उनके मूल्यों में अत्यधिक वृद्धि होगी। साधारण लोगों में आक्रोश एवं असंतोष की भावना व्याप्त रहेगी।

## आर्द्रा कुण्डली से वर्षा-कृषि आदि का विचार, संवत् २०६१

संवत् २०६१ में सूर्य आर्द्रा नक्षत्र में आषाढ़ शुक्ल चतुर्थी तिथि सोमवार ३९/१३ घट्यादि, अर्थात् २१ जून की रात्रि को 9 बजकर 08 मिनट पर, आश्लेषा नक्षत्र एवं कर्क के चन्द्र कालीन मकर लग्न में प्रविष्ट होगा।

आर्द्रा प्रवेश कुं. ३९/१३

11, 9, 12, 10, 8, 1 रा., 7 के., 2, 4 चं. मं., 6, शु., 3 सू.श.बु., 5 गु.

**फल**—आर्द्रा प्रवेश लग्न (मकर) पृथिवी तत्त्व राशि में हुआ है। लग्नेश शनि छटे में सूर्य के साथ अस्तंगत है। यद्यपि चन्द्रमा सप्तम भाव में जल राशि (कर्क) का भौमयुक्त होकर लग्नभाव को देख रहा है। इसके अतिरिक्त आर्द्रा प्रवेश कुण्डली में सभी ग्रह राहु-केतु के मध्य संचार करने से **कालसर्प** योग के प्रभाव में हैं। जल तत्त्व प्रधान ग्रह शुक्र त्रिकोण, पंचम भाव में स्वगृही राशि में है। फलस्वरूप वर्ष में पर्याप्त वर्षा होने के बावजूद कई स्थलों पर अनुकूल एवं उपयोगी वर्षा में कमी रहेगी। इस वर्ष का जल स्तम्भ भी लगभग २४ प्रतिशत होने से अनेक प्रदेशों में अनुकूल वर्षा की कमी के कारण गेहूँ, धान्य, मक्का एवं गन्ने आदि की फसलों की पर्याप्त आकांक्षित पैदावार नहीं हो सकेगी।

आर्द्रा प्रवेश सोमवार तथा रात्रि कालीन कर्क के चन्द्रमा एवं हर्षण योग कालीन होने से यद्यपि निर्वाह-योग्य कृषि उत्पादन अवश्य हो जाने की सम्भावनाएँ हैं-

**—रात्रौ स्थितासर्व सुखाय लोके।**

**—शशि धरवारे स्मर हरधिष्ण्ये दिनकर वेशे सतिहि सुभिक्षम्।**

**—रवेरार्द्रा प्रवेशस्य समये यदि हर्षणः। सर्वधान्यादि संवृद्धयाप्राणिनां हर्ष सम्भवः॥**

परन्तु आर्द्रा कुण्डली में कालसर्प योग होना, छटे भाव में सूर्य-शनि का योग होना तथा आश्लेषा नक्षत्र कालीन लग्न प्रवेश होने से कृषि उत्पादन का उचित लाभ सामान्य लोगों तक नहीं पहुँच पाएगा। ईख, मक्का, फल, धान्य, गेहूँ, पशुचारा आदि उपयोगी वस्तुओं के मूल्यों में वृद्धि के कारण साधारण लोगों में सुख की कमी रहेगी-

**सार्प भंदिभं चेत् स्याद्ऽर्कस्यार्द्रा प्रवेशशने। दारूणं कर्म लोकानां भवेत् सौख्यविनाशनम्॥**

अर्थात् आर्द्रा लग्न प्रवेश समय यदि आश्लेषा नक्षत्र हो, तो अधिकांशतः लोग उपद्रव, हिंसा, कलह, असत्याचरण आदि नीति विरूद्ध कार्यों में प्रवृत्त हों तथा उनमें सुख-शान्ति की कमी रहे॥

## आर्षमान द्वारा रक्षा फल विचार

आर्षमान को वर्ष में राष्ट्र की रक्षा के चार दुर्गों (किले) एवं सौभाग्य व समृद्धि का प्रतीक माना जाता है।

(१) **प्रथम आर्ष**—गतवर्ष की पौष अमावस्या को मूला नक्षत्र के स्पर्श से माना जाता है। मूला नक्षत्र ५६% है।

(२) **द्वितीय आर्ष**—वैशाख शुक्ल तृतीया को रोहिणी नक्षत्र ३९% है।

(३) तृतीया आर्ष–श्रावण पूर्णिमा को श्रवण नक्षत्र का अभाव है।
(४) चतुर्थ आर्ष–कार्तिक पूर्णिमा को कृतिका नक्षत्र ९२% है।

फल–इस वर्ष रक्षा के दो दुर्ग बली, द्वितीय दुर्ग मध्यम बली तथा तृतीय दुर्ग का अभाव है। फलस्वरूप अनेक अवरोधों के होने पर भी राष्ट्र आर्थिक एवं रक्षा की दृष्टि से प्रगतिपथ पर रहेगा। अन्तर्राष्ट्रीय मंच पर भारत की आर्थिक एवं रक्षा के क्षेत्र में अपना पक्ष प्रभावी ढंग से प्रस्तुत करेगा तथा विकासशील देशों का प्रतिनिधित्व करके ख्याति अर्जित करेगा।

## श्रावण अधिक मास फल संवत् २०६१

सौर वर्ष और चान्द्र वर्ष में सांमजस्य स्थापित करने के लिए हर तीसरे वर्ष पंचांगों में एक चान्द्र मास की वृद्धि कर दी ... है। इसी को अधिक मास कहते हैं। सौर वर्ष का मान ३६५ दिन, १५ घड़ी, २२ पल एवं ५७ विपल के लगभग हैं, जबकि चान्द्र वर्ष ३५४ दिन २२ घड़ी, १ पल और २३ विपल का होता है। दोनों वर्ष मानों में प्रतिवर्ष १० दिन, ५३ घड़ी, २९½ पल का अन्तर अर्थात् लगभग ११ दिन का अन्तर पड़ जाता है। इस अन्तर में एकरूपता लाने के लिए 32 महीने, 16 दिन, 4 घड़ी बीत जाने पर अधिमास का निर्णय किया जाता है। वास्तव में सौर एवं चान्द्र मासों पर आधारित भारतीय पंचाँग व्यवस्था में यह स्थिति स्वयं ही उत्पन्न हो जाती है। सिद्धान्त शिरोमणि अनुसार भी जिस चान्द्र मास अथवा दो चान्द्र पक्षों में सूर्य संक्रान्ति का अभाव हो, उसे **अधिमास** या अधिक मास तथा जिस चान्द्र मास में दो सूर्य संक्रान्तियों का समावेश हो, वह **''क्षय मास''** कहलाता है।

**''असंक्रान्ति मासोऽधिमासः स्फुट्स्यात् द्वि संक्रांतिः क्षयाख्यः कदाचित्॥''**

अधिक एवं क्षय मासों में विवाह, मुण्डन, गृह प्रवेश, यज्ञोपवीत, तीर्थ–यात्रा, वास्तु कर्म, अष्टका श्राद्ध, काम्य यज्ञ–कर्म, नवीन कार्यारम्भ आदि करने वर्जित माने जाते हैं। अधिक मास को **अधिमास, मलमास** एवं **पुरुषोत्तम** भी कहते हैं।

विक्रमी संवत् २०६१ में श्रावण मास के अन्तर्गत पड़ने वाले दोनों पक्षों में सूर्य संक्रान्ति का अभाव हुआ है, फलस्वरूप श्रावण मास में अधिक मास का समावेश किया गया है। श्रावण अधिक मास 18 जुलाई से 16 अग. 2004 ई. के मध्य रहेगा। शास्त्र में श्रावण अधिक मास का फल इस प्रकार से लिखा गया है–

**दुर्भिक्षं श्रावणे युग्मे पृथ्वी नाशः प्रजाक्षयः॥**

अर्थात् जिस वर्ष में दो श्रावण हों अर्थात् श्रावण अधि मास हो, तो उस वर्ष पृथ्वी पर कहीं दुर्भिक्ष, उपयोगी वर्षा की कमी एवं अग्निकाण्ड, यानादि दुर्घटनाओं एवं प्राकृतिक प्रकोपों से धन एवं जन हानि की आशंका होती है। अधिक मास काल में गोचरवश कालसर्प योग भी होने के कारण पृथ्वी के पूर्व गोलार्ध में पड़ने वाले देशों–जैसे–अफ़गानिस्तान, पाकिस्तान, भारत, श्रीलंका, बंगलादेश, नेपाल, चीन, रूस आदि देशों में आन्तरिक व बाह्य राजनैतिक परिस्थितियाँ विशेष तौर पर प्रभावित रहेंगी। इन देशों में कहीं आन्तरिक विद्वेष, उपद्रव, अग्निकाण्ड, बाढ़, भूकम्प आदि से भी जन व धन सम्पदा की हानि की सम्भावनाएँ होंगी॥

## –गुर्राफल विचार सन् २००४ ई. (हिजरी 1425)–

सन् ईस्वी २००४, फाल्गुन शुक्ल द्वितीया तिथि, 22 फरवरी रविवार को एक मुहर्रम (हिजरी सन् 1425) का प्रारम्भ होने से इस्लामी मतानुसार भी आगामी वर्ष का राजा (बादशाह) सूर्य ही होगा तथा इस्लामी मत के अनुसार नए वर्ष का प्रवेश 22 फरवरी से सन् 2004 ई. को सिंह लग्न में होगा। वर्ष प्रवेश कुण्डली में वर्ष लग्नेश सूर्य सातवें खाना (विदेशी सम्बन्धों) में चन्द्र के साथ होकर लग्न भाव (नेतृत्व) को देख रहा है। इसके फलस्वरूप लोगों में क्रोध (गुस्सा) उत्तेजना की भावनाएँ ज़्यादा होंगी। हुक्मरानों में भी आपसी टकराव और विरोध अधिक होगा। विभिन्न देशों के प्रमुख अध्यक्षों के दरम्यांन लड़ाई–झगड़े अधिक होंगे। मज़हबी झगड़े और तनाव अधिक रहेंगे। चोरी, बेईमानी और धोखा–फरेब की वारदातें होंगी। लग्न पर शनि की दृष्टि होने से कुछ मुस्लिम देशों का अमेरिका एवं यूरोपीय देशों के साथ वैमनस्य बढ़ेगा। धर्म–ईमान की तरफ लोगों का ध्यान कम रहे॥

इस्लामी मतानुसार
नववर्ष प्रवेश

7 के. | 6 | 5 बृ. | 4 | 3 श. | 8 | 2 | 9 | 10 बु. | 11 सू. चं. | 12 शु. | 1 मं. रा.

### –वर्षादि के विश्वमान–संवत् २०६१–

वर्षादि विश्वा का कुल मान २० विश्वे होते हैं। जिस पदार्थ (विषय) के विश्वा १ से २० अंकों के मध्य जितने अधिक (२० अथवा उसके समीपस्थ) होंगे, उस वस्तु के उत्पादन की मात्रा उतनी अधिक होगी। जैसे आगे सं. २०६१ में धान्य के विश्वे १३ लिखे हैं। इसका तात्पर्य यह हुआ कि आगामी वर्ष धान्य उत्पादन सामान्य होगा।

वर्षा ११, धान्य १३, तृण ९, शीत १५, तेज ११, वायु १३, वृद्धि १५, क्षय १५, विग्रह ११, क्षुधा ११, तृषा ११, निद्रा १५, आलस्य ११, उद्यम ११, शान्ति ७, क्रोध १३, दम्भ ५, लोभ ३, मैथुन १५, रस ९, निष्पत्ति १३, उत्साह ११, उग्रता १, पाप १५, पुण्य १, व्याधि १५, व्याधिनाश ११, आचार ९, अनाचार १३, मृत्यु ९, जन्म १७, उपद्रव ५, स्वास्थ्य ९, चोरभय १५, चोरनाश ७, अग्नि ३, अग्निशान्त ५, उद्भिज १३, जरायुज ३, अंडज ७, स्वेदज ११, टिड्डी ३, तोता ५, मूषक ५, सोना १५, ताँबा १३, स्वचक्र ११, परचक्र १३, वृष्टि १५, अनावृष्टि ५।

# ग्रहों के आधार पर आगामी वर्ष की प्रमुख भविष्यवाणियाँ संवत् २०६१ वि. (2004-05 ई.)

- नया 'हेमलम्ब' नाम सम्वत्सर होने से भारत के राजनैतिक पटल पर विशेष उतार-चढ़ाव देखने को मिलेंगे। विभिन्न राजनीतिक पार्टियों में परस्पर टकराव तथा कहीं नए गठबन्धन बनेंगे। देश में कहीं उपद्रव, हिंसा, अग्निकांड की घटनाएं तथा झगड़े-फिसाद अधिक होंगे।
- राजा सूर्य तथा मन्त्री मंगल होने से अनेक विकासशील तथा विकसित देशों के मध्य विरोध एवं वैमनस्य बढ़ेगा। विभिन्न देशों में प्रभुसत्ता, टकराव व प्रतिद्वन्दता, हिंसा एवं होड़ की प्रवृत्ति में तनाव बढ़ेगा। सूर्य, मंगल दोनों अग्नितत्त्व प्रधान ग्रह होने से लोगों में क्रोध, उत्तेजना, धन-लोलुपता, लोभ आदि राजसिक एवं तामसिक प्रवृतियाँ बढ़ेंगी।
- रसों का स्वामी शनि होने से अधिकांश लोगों में प्रेम-भावनाओं की कमी, नीरसता, शुष्कता एवं वणिक् (व्यापार) वृत्ति को बढ़ावा मिलेगा। उपभोग्य वस्तुओं की कीमतों में अत्यधिक वृद्धि के कारण सामान्य लोग दुःखी, परेशान एवं असंतुष्ट रहेंगे।
- ३ जुला. से २८ सितंबर के मध्य खप्पर-योग एवं कालसर्प योगों की व्याप्ति होने से राजनैतिक अस्थिरता पैदा होगी, फलस्वरूप सामान्य लोगों में दुविधा, भय, विक्षोभ एवं आक्रोश की भावनाएं रहेंगी।
- सम्भावित लोकसभा के चुनावों में आश्चर्यजनक चुनाव परिणाम सुनने को मिलेंगे। अतः कलह के कारण भाजपा को चुनावों के बाद अपेक्षाकृत कम सफलता मिलेगी। कई स्थलों पर निराशा का सामना रहेगा। कांग्रेस पार्टी को गत चुनावों की अपेक्षा अच्छी सफलता प्राप्त होगी। कांग्रेस पार्टी का प्रभुत्व कई स्थानों पर बढ़ेगा। कहीं हार का भी सामना होगा।
- प्रधानमन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी की मान-प्रतिष्ठा एवं प्रभुत्त्व में अन्तर्राष्ट्रीय एवं विश्वस्तरीय तौर पर वृद्धि होगी।
- अनेक राजनैतिक अवरोधों के बावजूद भारत दूरसंचार, उपकरणों, कम्पयूटर इंजीनियरिंग, अन्तरिक्ष एवं परमाणु विज्ञान, रबड़ उद्योग, आभूषण एवं जवाहरात, हस्त-शिल्प, वाहन निर्माण, लघु एवं मध्यम स्तरीय क्षेत्रों में उल्लेखनीय उन्नति करेगा।
- 6 अप्रैल से 4 मई के मध्य पाँच मंगलवार होने से विश्व में कहीं युद्ध भय, छत्रभंग (सत्ता परिवर्तन), हिंसक व विस्फोटक घटनाएँ तथा किसी प्रमुख नेता की आकस्मिक मृत्यु होने के संकेत हैं।

अप्रत्यक्षाणि शास्त्राणि विवादस्तत्र केवलम्।
प्रत्यक्षं ज्योतिषं चन्द्रार्कौ यत्र साक्षिणौ॥

अनादिकाल से मानव अज्ञात एवं अगोचर को जानने के लिए संवेदनशील एवं जिज्ञासु रहा है। उसकी इसी जिज्ञासा प्रवृत्ति के कारण चिन्तनशील प्रबुद्ध मनुष्यों ने अपने परिवेश से सहस्रों मील दूर संचरणशील ग्रह, नक्षत्र एवं ताराओं के स्वरूप एवं उनके पारस्परिक प्रभावों का गहन निरीक्षण, अध्ययन एवं चिन्तन करना प्रारम्भ कर दिया था।

मानव कल्याण की भावना को ध्यान में रखते हुए एवं मानव जीवन को स्वस्थ, सुव्यवस्थित एवं नियमित रूप प्रदान करने के लिए ही हमारे प्राचीन ऋषियों ने अध्यात्म एवं वैदिक ज्ञान, दर्शनशास्त्र, संगीत, आयुर्वेद, ज्योतिष आदि शास्त्रों का प्रणयन किया। ज्योतिष शास्त्र का एक अन्य नाम ज्योतिः शास्त्र भी आता है, जिसका अर्थ प्रकाश देने वाला अथवा प्रकाश के सम्बन्ध में ज्ञान करवाने वाला शास्त्र होता है—अर्थात् जिस शास्त्र से संसार का मर्म, जीवन–मृत्यु का रहस्य और जीवन के सुख–दुःख के सम्बन्ध में पूर्ण प्रकाश मिले, वह ज्योतिषशास्त्र है। **छान्दोग्य उपनिषद्** में ब्रह्म का वर्णन करते हुए बताया है कि, ''मनुष्य का वर्तमान जीवन उसके पूर्व संकल्पों और कामनाओं का परिणाम है तथा इस जीवन में वह जैसा संकल्प करता है, वैसा ही यहां से जाने पर बन जाता है। अतएव पूर्ण प्राणमय, मनोमय, प्रकाशरूप एवं समस्त कामनाओं और विषयों के अधिष्ठानभूत ब्रह्म का ध्यान करना चाहिए।''

ज्योतिष विज्ञान हमें ग्रह–नक्षत्रों सम्बन्धी कुछ शास्त्रीय सिद्धान्त प्रदान करता है, जिनके द्वारा हम पूर्व कर्मों के प्रतिफल को जानकर भविष्य में अपने जीवन को उच्चतर दिशा की ओर ले जाना है। ज्योतिष ज्ञान पर आधारित बनी एक जन्मपत्री अथवा जन्म कुण्डली अपने गर्भ में अनके रहस्य संजोए रहती है। एक कुशल एवं अनुभवी ज्योतिषी की सहायता से मनुष्य अपने जीवन सम्बन्धी अज्ञात रहस्यों को जानकर निश्चय ही भौतिक एवं आध्यात्मिक उन्नति को प्राप्त कर सकता है।

**यस्य नास्ति किल जन्मपत्रिका या शुभाऽशुभ फलप्रदर्शिनी।**
**अन्धकं भवति तस्य जीवितं दीपहीनमिव मन्दिरं निशि॥**

अर्थात्–जिस मनुष्य के पास शुभाशुभ को बतलाने वाली जन्मपत्री नहीं है, उसका जीवन वैसे ही अन्धकारमय होता है, जैसे रात्रिकाल में किसी मन्दिर में बिना दीपक के अन्धेरा होता है।

ईश्वर की अपार कृपा से उत्तरी भारत के सर्वाधिक प्रतिष्ठित एवं सर्वप्राचीन प्रकाशन **''पंचांगदिवाकर'', 'मुफीद आलम जन्त्री' (उर्दू–हिन्दी–पंजाबी) एवं तिथ पत्रिका** (पंजाबी भाषा) को प्रकाशित होते हुए प्रस्तुत संवत् २०६१ (२००४–०५ ई.) में **गौरवशाली १२९ वर्ष** हो जाएंगें। इस पंचांग समूह के प्रवर्त्तक एवं संस्थापक हमारे पूज्य पितामह विश्व विख्यात **मशहूर आलम पण्डित देवी दयालु जी** (लाहौर) से लेकर आज तक की दीर्घावधि में हमारे प्रकाशनों को जो राष्ट्रीय एवं विश्वव्यापी स्तर पर ख्याति एवं प्रशंसा प्राप्त हुई–वह सुविज्ञ पाठकगणों से छिपी नहीं है। उत्तरी भारत में शताब्दि से भी अधिक वर्षों पर्यन्त ज्योतिष के क्षेत्र में **हमारी पंचांग, जन्त्री** एवं अन्य पुस्तक प्रकाशनों का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। हमारे प्रकाशनों की निरन्तर अग्रसर ख्याति को देखकर कुछ दुष्ट प्रकृति के धन लोलुप एवं लालची प्रकाशक हमारे टाईटल से मिलता जुलता टाईटल–नाम रखकर विषय–सामग्री को तोड़–मरोड़ कर छापते हैं। इस प्रकार लोगों को गुमराह व धोखा देने की कुचेष्टा करते रहे हैं। सुविज्ञ पाठकों को सूचित किया जाता है कि वह असली व प्रामाणिक **पंचांगदिवाकर, तिथ पत्रिका, मुफीद आलम जन्त्री तथा हमारी नव प्रकाशित 'अर्द्धशताब्दि पंचांग'** (संवत् २००१ से २०६० तक) खरीदते समय प्रथम पृष्ठ पर गणितकर्त्ता पं. पन्ना लाल ज्योतिषी एम. ए., पं. विवेक शर्मा व पंकज शर्मा, जालन्धर के नाम अवश्य पढ़ लिया करें।

## गतवर्षीय पंचांगदिवाकर में चामत्कारिक भविष्यवाणियां

ईश्वर की कृपा से हमारी गत वर्षों की पंचांगों एवं जन्त्रियों से उल्लिखित **अनेकश: भविष्यवाणियां** ठीक निकलती आ रही हैं। **उदाहरणस्वरूप** जैसे–भारत का स्वतन्त्र होना, बंगलादेश के रूप में पाकिस्तान का विभाजन, कांग्रेस (ई) की पराजय, पुनः सत्ता में आना, ईरान–ईराक युद्ध (२०३९), पूर्व प्रधानमन्त्री इन्दिरा गांधी की आकस्मिक मृत्यु (संवत् २०४१), पूर्व प्रधानमन्त्री राजीव गांधी की आकस्मिक मृत्यु (संवत् २०४८), पंजाब में चुनाव व शान्ति प्रक्रिया बहाल होना, सन् १९९८ में मोर्चा सरकार (गुजराल सरकार) का पतन (२०५५) तथा लोकसभा चुनावों में भाजपा का सफल होकर सत्तारूढ़ होना आदि अनेक भविष्यवाणियां जो सत्य साबित हो चुकी हैं। जिनका विवरण गत वर्षों की पंचांग में करते आए हैं। आगे संवत् २०५६ से २०६० तक की कुछ प्रमुख भविष्यवाणियां ही उद्धृत हैं, जो ईश्वर कृपावश चामत्कारिक रूप से सत्य निकलती आई हैं।

सम्वत् २०५६ के पंचांग दिवाकर (पृष्ठ ४८/४९/५५) पर–

कारगिल (जम्मू–कश्मीर) में पाक सैनिक घुसपैठ एवं युद्ध के बारे में पढ़ें (पृष्ठ 47–कालम II पर) **''जेहाद के नाम पर जम्मू–कश्मीर में भारत के विरुद्ध प्रशिक्षित सैनिक एवं आतंकवादी भेजना''** तथा जम्मू–कश्मीर के सीमावर्ती भागों में पाकिस्तानी सेना द्वारा गोलाबारी करना। पृष्ठ 49–कालम II संदर्भ जम्मू–कश्मीर। तथा हरियाणा में बंसी लाल सरकार के बर्खास्त होने के योग और दिल्ली विधानसभा चुनावों में भाजपा का गिरना–पृष्ठ 50 कालम I) और कांग्रेस का आना।

संवत् २०५७ के पंचांग में–**पाकिस्तान में शरीफ सरकार का तख्ता पलट तथा मार्शल लॉ या आपात् स्थिति का लगना एवं शासन परिवर्तन, छत्रभंग, उपद्रव, राजनीतिक टकराव व हिंसक घटनाएं होना** (पृष्ठ 51–कालम I व II)

भाजपा सरकार का गिरकर केन्द्र में भाजपा गठबन्धन सरकार का पुनः सत्ता ग्रहण करना, देखें, भारत का घटनाक्रम (पृष्ठ 52, कॉलम I)

सं. २०५८ में, भारत–पाकिस्तान सहित अनेक देश शान्ति समझौतों के प्रयास करेंगे परन्तु सफल नहीं होंगे। पृष्ठ 59 कालम II में ही उ. प्र., **राजस्थान, म. प्र., पंजाब आदि प्रदेशों में भाजपा की लोकप्रियता** को ठेस पहुँचना, पृष्ठ 56 (कालम II) पर जगत लग्न में कालसर्प योग के कारण मिथुन एवं धनु राशि वाले देशों में विस्फोटक घटनाएं घटित होंगी जैसा कि **अमरीका में दुखद त्रासदी घटी। २०५९ में पृष्ठ ५६ (कालम I)** में पढ़ें–**''अफ़गानिस्तान में नया राजनैतिक ग्रुप उभर कर सामने आएगा तथा तालिबान अमरीका के प्रभाव एवं युद्ध शक्ति के सामने अधिक देर तक टिक नहीं पाएँगे।''** जैसा कि सर्वविदित है ऐसा ही हुआ। पृष्ठ ६० (कालम I) पर पंजाब के शीर्षक के अन्तर्गत स्पष्ट पढ़ें–**''आगामी विधानसभा चुनावों में सत्तारूढ़ बादल सरकार को काफ़ी कम सीटों पर विजय होगी। कांग्रेस पार्टी सशक्त व मुख्य पार्टी के रूप में उभर कर आना।''** फर. २००३ में **खप्पर योग** होने से अमेरिका व ईराक युद्ध होना पृष्ठ 58–I

संवत् २०६० की पंचांग में अमेरिका, ब्रिटेन, फ्रांस आदि प्रमुख देश एशिया तथा अन्य विकासशील देशों के प्रति दोगली एवं पक्षपातपूर्ण नीति अपनाना (पृष्ठ 62 का. II), 7 अप्रै. से **शनि–मंगल के मध्य समसप्तक योग** होने से **अमरीका और ईराक युद्ध होना**–(पृष्ठ 60) पाकिस्तान द्वारा भारत में विध्वंसक व हिंसक कार्यवाहियों का क्रम जारी रखना (पृष्ठ 63 का. II) अग. में **पांच मंगलवार** होने के फलस्वरूप उ. प्र., म. प्र., कश्मीर आदि प्रदेशों में छत्रभंग (सत्ता–परिवर्तन) एवं हिंसक घटनाएँ अधिक होना (पृष्ठ 65 का. I, II) जैसा कि उत्तर प्रदेश एवं **कश्मीर घाटी** में हुआ। **ईराक में सत्ता परिवर्तन** के योग के बारे में स्पष्टत: पढ़ें पृष्ठ 63 कालम II पर ''अमेरिका सरकार को **ईराक पर हमले** के मुद्दे पर फ्रांस, चीन, भारत सहित अनेक देशों द्वारा विरोध करना।'' इत्यादि अनेक भविष्यवाणियाँ ज्योतिष फलित शास्त्र की प्रामाणिकता एवं सत्यता के सम्बन्ध में स्वयं सिद्ध प्रमाण हैं।

## सम्वत् २०६१ में ग्रहों की आकाशी कौंसिल और भविष्यफल

वि. सम्वत् २०६१ में ग्रहों की आकाशीय कौंसिल (ग्रह–परिषद्) के दश पदाधिकारों में से **तीन महत्त्वपूर्ण** पदाधिकार क्रूर ग्रहों को तथा सात अधिकार सौम्य (शुभ) ग्रहों को प्राप्त हुए हैं। **राजा का अधिकार** प्रचण्ड एवं अग्नितत्त्व प्रधान ग्रह सूर्य को, तथा **मन्त्री पद** का **अधिकार क्रूर** एवं अग्नि तत्त्व **ग्रह मंगल को प्राप्त हुआ** है। फलस्वरूप विश्व के अनेक देश प्रभुसत्ता, टकराव, प्रतिद्वन्दिता एवं होड़ की प्रवृत्तियां बढ़ेंगी। अनेक विकासशील तथा विकसित देशों के मध्य विरोध एवं वैमनस्य बढ़ेगा। भारत और पाकिस्तान जैसे देशों में परस्पर विरोध एवं तनाव बढ़ेगा। दोनों देशों में साम्प्रदायिक तनाव, राजनैतिक अस्थिरता एवं अनिश्चितताएँ बढ़ेंगी। **हेमलम्ब** नामक सम्वत्सर का फल भी शुभ नहीं कहा जा सकता। भारत के राजनैतिक क्षेत्रों में विशेष उतार–चढ़ाव देखने को मिलेंगे। विभिन्न राजनीतिक पार्टियों में परस्पर विरोध एवं टकराव होंगे। देश में कहीं उपद्रव, हिंसा एवं अग्निकांड की घटनाएं बढ़ेंगी। **लोगों में क्रोध, उत्तेजना, लोभ एवं धन–लोलुपता** अधिक बढ़े। झगड़े–फिसाद अधिक हों। शुक्र **सस्येश** होने से गेहूँ, चावल आदि अनाज, ईख एवं मौसमी फलों की पैदावार अच्छी हो, परन्तु उत्पादनों में वृद्धि का लाभ अधिकांशतः सांभ्रान्त एवं उच्चवर्ग के लोग ही उठाएंगे। धान्येश बुध के कारण पंजाब, राजस्थान, हरियाणा आदि प्रदेशों में उपयोगी वर्षा की कमी रहेगी। परन्तु फलों एवं मेघ (वर्षा) का स्वामी चन्द्र होने से कुछ प्रदेशों में फल, फूल, अनाज आदि की पैदावार अच्छी होने के संकेत हैं। उपभोग्य एवं सुख–सुविधाओं के साधनों में विस्तार होंगे। दूर संचार के उपकरणों, कम्प्यूटर इंजीनियरिंग, आभूषण, जवाहरात एवं रबड़ उद्योग एवं अन्य लघु उद्योगों तथा अन्तरिक्ष विज्ञान के संसाधनों में आश्चर्यजनक उन्नति होगी।

धनेश एवं धातुओं का स्वामी **गुरू** होने से पीतल सुवर्ण, चाँदी, ताँबा, लौह आदि धातुएँ एवं पुखराज, मोती, हीरे आदि जवाहरात **तेज़ भाव** होंगे। व्यापारिक एवं वणिक् वृत्ति का व्यवहार करने वाले अधिक सम्पन्न एवं खुशहाल होंगे। परन्तु **रसों के स्वामी शनि** के प्रभाव से उपभोग्य वस्तुओं की कीमतों में आशातीत वृद्धि से सामान्य लोग दुःखी एवं असंतुष्ट होंगे। लोगों में क्लिष्ट एवं मानसिक रोगों की अधिकता रहे। तथा लोगों में परस्पर नीरसता अर्थात् प्रेम–भावना में कमी रहे।

संवत् २०६१ में **चार स्तम्भों** के अनुसार जलस्तम्भ मात्र चौबीस प्रतिशत (२४%) है। फलस्वरूप वर्ष में उपयोगी वर्षा की कमी रहेगी। गेहूँ, धान्य आदि अनाज का उत्पादन वाँछित मात्रा में नहीं हो पाएगा। अनाजादि के मूल्यों में भारी वृद्धि होने की सम्भावना होगी।

## नव वर्ष प्रवेश एवं जगत् लग्न कुण्डली अनुसार भविष्यफल

नववर्ष प्रवेश कुं. इष्ट ५४/०३




जगत् लग्न कुण्डली ई. २९/५०




संवत् २०६१ में **नववर्ष प्रवेश,** 21 मार्च, रविवार की प्रातः 4 बजकर 12 मिनट से उभा नक्षत्र कालीन मकर लग्न में प्रविष्ट हो रहा है। लग्न भाव में नैपच्यून स्थित है, तथा लग्नेश शनि छटे भाव में पड़कर तृतीयभावस्थ वर्ष के राजा सूर्य और बुध एवं चन्द्र को दशम दृष्टि से देख रहा है। फलस्वरूप विश्व के अनेक विकसित एवं विकासशील देशों के मध्य नए राजनैतिक समीकरण बनेंगे। व्यवसायिक एवं आर्थिक क्षेत्रों में अमरीका, ब्रिटेन, फ्रांस, चीन आदि विकसित देशों का रवैय्या एशिया के अन्य विकासशील देशों के प्रति भेदभाव एवं पक्षपातपूर्ण रहेगा। अमेरिका की राशि (मिथुन) पर शनि की स्थिति और राशि स्वामी बुध नीच राशि में होने से राष्ट्रपति बुश द्वारा विदेश नीतियों के सम्बन्ध में अमेरिका की प्रतिष्ठा को गहरा धक्का पहुँचने के योग होंगे। ध्यान रहे, वर्ष प्रवेश लग्न में मकर लग्न राशि भारत की भी प्रभाव राशि है, फलस्वरूप विश्व राजनीति में भारत की प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। परन्तु भारत के उत्तरी भागों में कहीं छत्रभंग (सत्ता परिवर्तन), उपद्रव आदि होने के संकेत हैं। वर्षा भी असमय पर होगी। तथा धान्यादि अनाज महंगे होंगे–

**मकरे च महोत्पातमुत्तरस्यां नृपक्षयः। वर्षमेकं सुनिष्पत्तिः पश्चिमायां महासुखम्।**
**मध्यदेशेऽर्धनिष्पत्तिः किंचिद्‌धान्यमहर्घता। अकाले मेघवृष्टिः स्यात् लाभो धान्यस्य विक्रयात्॥**

धान्य (अनाजादि) का क्रय–विक्रय करने वाले व्यापारी विशेष रूप से लाभान्वित होंगे। मेष, मिथुन, सिंह, कन्या, तुला, मकर व मीन राशि वाले देश एवं इन्हीं राशियों से सम्बन्धित नगरों में विशेष आश्चर्यजनक घटनाएँ घटित होंगी। फिलस्तीनी, ईराक, अफ़गानिस्तान, पाकिस्तान, भारत, दक्षिणी कोरिया, सीरिया आदि देशों के भीतर विस्फोटक घटनाएँ घटित होने के संकेत हैं।

### जगत् लग्न के अनुसार भविष्य चक्र

वैशाख कृष्ण नवमी तिथि मंगलवार १३ अप्रैल सं. 2004 ई. को २९/५० घट्यादि इष्ट पर कन्या लग्न में प्रविष्ट होगा। लग्नेश बुध अष्टम भाव में सूर्य–राहु के साथ अस्तंगत

होकर स्थित है। वर्ष का राजा (सूर्य) यद्यपि अष्टम स्थान में राहु युक्त होने से विश्व के अनेक राष्ट्राध्यक्षों के लिए सन् 2004 ई. का वर्ष अत्यन्त चुनौतिपूर्ण एवं विषम परिस्थितियों से युक्त होगा। कुछ यूरोपीय एवं मुस्लिम बाहुल्य देशों में परस्पर टकराव, उपद्रव, विस्फोटक घटनाओं एवं प्राकृतिक आपदाओं के कारण जन व धन हानि होने के भी संकेत हैं, **विशेषकर मेष, मिथुन, कन्या, तुला व मकर राशि वाले देश एवं नगर** विशेष रूप से प्रभावित होंगे। इन राशियों के अन्तर्गत अमरीका, ब्रिटेन, अफगानिस्तान, पाकिस्तान, भारत, दक्षिणी कोरिया, लैबनान, इज़राइल, ईराक, श्रीलंका, नेपाल आदि देश आ जाते हैं। **कन्या** लग्न में जगत् लग्न होने से पूर्व देशों की परिस्थितियों में अधिक परिवर्तन न होंगे, दक्षिण में अनाज की कमी, बंगाल में उपद्रव तथा पश्चिमी देशों में कहीं लोग विग्रह, उपद्रव तथा पूर्वोत्तर देशों के मध्य कहीं युद्ध–विग्रह, उपद्रव, छत्रभंग होने के संकेत हैं।

**कन्यायां सुस्थिरा प्राच्यां घृते महर्घतामता। मारि दक्षिण देशस्यात्तथा बंगेप्युपद्रवः।**
**लोक-दुखं पश्चिमायां विग्रहऽन्न समर्घता॥**
**चतुष्पद सुखं प्राच्यामुदीच्यां राजविग्रहः। मध्य देशे प्रजाभंगः समर्घत्वं घृतेनपुनः॥**

इण्डोनेशिया, अफ्रीका, ईराक, सूडान, सीरिया, अफगानिस्तान, लेबनान, टर्की, इथोपिया पाकिस्तान आदि देशों में कहीं उपद्रव, हिंसक घटनाएं एवं छत्र भंग होने के योग बनेंगे। अफगानिस्तान, पाकिस्तान, भारत आदि देशों में आतंकवाद फिर सिर उठाने लगेगा।

## सम्वत् २०६१ में ग्रह-गोचर एवं विश्व के हालात

संवत् के **राजा सूर्य** एवं **मंत्री मंगल** के प्रभावस्वरूप तथा वर्ष–प्रवेश व जगत–लग्न दोनों कुण्डलियों में ग्रहों की स्थिति का अनुशीलन करने से यही विदित होता है कि आगामी वर्ष विश्व के बहुत से देशों की आन्तरिक, सामाजिक एवं आर्थिक परिस्थितियाँ तथा बाह्य राजनैतिक वातावरण विक्षुब्ध, अनिश्चित एवं अशान्त रहेगा।

सम्वतारम्भ से पूर्व रविवार को चैत्र से संक्रान्ति होने से विश्व के कुछ देशों के मध्य युद्ध भय एवं टकराव पैदा होंगे। इज़राईल, लैबनान, अमरीका व इराक मध्य छद्म युद्ध एवं युद्धाग्नि भड़कने के योग होंगे।

**संक्रान्तिरादित्य दिने न शस्ता करोति युद्ध नृपतेरतीव।**
**धान्यं महर्घ प्रतिरौद्र वार्ता प्रजा भवेद् दुखितहीन दीना॥**

इसके अतिरिक्त चांद्र चैत्र मास में (7 मार्च से 5 अप्रैल तक) में पाँच रविवार होने से कुछ अफ्रीकाई देशों में कहीं दुर्भिक्ष एवं छत्रभंग होने का भय होगा। कहीं उपद्रव, आतंक एवं हिंसक घटनाओं के कारण रोग, शोक, भूस्खलन, बाढ़, दुर्भिक्ष एवं भूकम्प आदि प्राकृतिक आपदाओं का भय होगा। आगे **वैशाख** मास (6 अप्रैल से 4 मई) के मध्य पाँच मंगलवार होने से विश्व में कहीं युद्ध भय, छत्र भंग (सत्ता परिवर्तन), हिंसक एवं विस्फोटक घटनाएँ, राजनीतिक उलट–फेर, उपद्रव तथा किसी प्रमुख नेता की आकस्मिक मृत्यु होने के संकेत हैं–

**यत्र मासे महीसूनो जायन्ते पंचवासराः। रक्तेन पूरिता पृथ्वी छत्रभंगस्तदा भवेत्॥**

२८ अप्रैल से १३ जून के मध्य मिथुन राशि पर शनि–मंगल का योग रहेगा तथा २५ मई को शनि–मंगल के मध्य अंशात्मक युति होने से इस अवधि में कुछ देशों के मध्य युद्ध–भय, टकराव एवं हिंसा की घटनाएँ घटित होंगी। किसी देश में दुर्भिक्ष एवं अराजकता का वातावरण बनेगा। ३ जुला. से २८ सितं. को मध्य **खप्पर योग** होने से भारत, पाक सहित अनेक देशों में राजनीतिक अस्थिरता, उथल–पुथल एवं अशान्ति व्याप्त होगी।

**''युद्धादौ शनिमाहेयो तदा दुर्भिक्षकारकौ'' (मयूरचित्र)**

8 जुलाई को सूर्य–शनि के मध्य मिथुन राशि पर अंशात्मक युति बनना विश्व के किसी मूर्धन्य नेता के लिए अशुभ एवं घातक साबित होगा।

१९ मई से १७ अक्तू. के मध्य गोचरवश अनेक बार कालसर्प योग बनने से तथा 24 अक्तू. से 17 नवं. के मध्य कन्या राशि पर **गुरु–शुक्र का योग** बने रहने से अफगानिस्तान, पाकिस्तान, ईराक, बलूचिस्तान, चैचिन्या आदि मुस्लिम देशों में आतंकवाद की दावाग्नि पुनः पनपने लगेगी। भारत, श्रीलंका, बर्मा, नेपाल आदि शान्तिप्रिय देश भी इसके प्रभाव में आएंगे। इस अवधि में **भारत–पाक आदि विरोधी देशों में परस्पर युद्ध एवं सैनिक टकराव** होने के योग हैं। **भारत के पश्चिमी क्षेत्रों में कहीं हिंसक एवं विस्फोटक घटनाएँ होने की** सम्भावना होगी–

**गुरु-शुक्रो यदेकस्थो नरं युद्धं तदा भवेत्। अकाले च भवेदवृष्टि जगत्यां नात्र संशयः॥**

इस अवधि में उपरोक्त देशों में कहीं छत्रभंग, युद्ध–भय तथा असामयिक वर्षा से बाढ़ादि प्राकृतिक प्रकोपों का भय होगा।

**मार्गशीर्ष मास** (२७ नवम्बर से २६ दिसम्बर के मध्य) में पाँच शनिवार तथा पाँच रविवार होने से किन्हीं देशों में उपद्रव, युद्ध–भय, लोगों में किलष्ट रोग, मूल्यों में आशतीत वृद्धि से लोगों में दुख, पीड़ा हो, विश्व में रोगोत्पात, हिंसक एवं विस्फोटक घटनाएँ अधिक रहें।

**शनिवारा यदा पंच जायन्ते रविपंचकम्। महार्घ जायते धान्यं रोगशोकाकुला पृथिवी॥**

विश्व राजनीति का वातावरण विक्षुब्ध, तनावपूर्ण एवं अशान्त होगा।

## –विश्व के कुछ अन्य देश–

**अमेरिका**–इसकी प्रभाव राशि मिथुन है। जगत् लग्न के दशम भाव पर मिथुन पर शनि की स्थिति है तथा राशिस्वामी बुध भी अष्टम भाव में अस्तगत होकर सूर्य–राहु के साथ है। गतवर्ष ईराकी युद्ध के फलस्वरूप अपनी धूमिल प्रतिष्ठा का पुनरुत्थान करने के लिए बुश सरकार यूरोपीय एवं ऐशिया के विभिन्न देशों के साथ अपने राजनैतिक एवं व्यापारिक सम्बन्धों में सुधार लाने के प्रयास करेगी। ईराक पर एकतरफा हमले को लेकर

संयुक्त राष्ट्र संघ (U.N.O.) में रूस, चीन, फ्रांस, जर्मनी आदि प्रमुख देशों के विरोध का सामना करना पड़ेगा। बुश सरकार की प्रतिष्ठा को भारी ठेस पहुँचेगी एवं असमंजस की स्थिति बनेगी। भारत के सम्बन्धों में अपनी **दोगली कूटनीति** का क्रम जारी रखेगी। बाह्य तौर पर आतंकवाद के सम्बन्ध में भारत का समर्थन करने पर भी पाकिस्तान को आर्थिक एवं अत्याधुनिक हथियारों की आपूर्ति प्रदान करता रहेगा।

**पाकिस्तान**—प्रभाव राशि कन्या है। जगत् लग्न कुण्डली में भी इसी लग्न राशि का उदय हुआ है। लग्नेश बुध अष्टम भाव में सूर्य व राहु युक्त होकर शत्रु ग्रह गुरु द्वारा दृष्ट है। फलस्वरूप वर्तमान मुशर्रफ सरकार की तानाशाही नीतियों के कारण उसकी लोकप्रियता एवं प्रभाव में कमी होगी। प्रधानमन्त्री तथा विरोधी पार्टियों के साथ उनके मतभेद उभरने लगेंगे। देश के राजनीति एवं आर्थिक क्षेत्रों में भी मुशर्रफ सरकार को गम्भीर चुनौतियों का सामना करना पड़ेगा। सिन्ध आदि अनेक प्रान्तों में हिंसक एवं विस्फोट घटनाएँ घटित होंगी। पाकिस्तान में बेरोज़गारी ग़रीबी तथा उच्च वर्ग एवं निम्न वर्गों के बीच खाई बढ़ेगी। आतंकवादी तत्त्वों को परोक्ष रूप से भारत और कश्मीर में विध्वंसक कार्यवाहियों के निमित्त भेजने का क्रम जारी रखेगा, जिससे दोनों देशों के मध्य शान्ति प्रक्रिया को ठेस पहुँचेगी। भारत के सन्दर्भ में मुशर्रफ सरकार का रवैय्या नकरात्मक ही बना रहेगा। ६ सितं. ०४ के बाद कर्क के शनि में मुशर्रफ सरकार के लिए अरिष्ट होगा।

# सम्वत् २०६१ में ग्रहों की स्थिति और भारतवर्ष

**कुण्डली स्वतन्त्र भारत**
**15 अग. 1947 ई.**




**स्व. भारत का ५७वां वर्ष**
**15 अग. 2003 ई.**




**गणतन्त्र 55वां, वर्ष**
**26 जन. 2004 ई.**




**स्वतन्त्र भारत ५८वां वर्ष**
**15-8-2004**




**नववर्ष प्रवेश कुण्डली**
**21 मार्च, 2004 ई., रविवार**




**स्वतन्त्र भारत** के ५७ वर्ष की वर्ष कुण्डली में **१५ अगस्त, २००३ ई.** से ही कन्या लग्न में प्रविष्ट हो चुका है। इस वर्ष कुण्डली में भारत की प्रभाव राशि (मकर) पर मुंथा पंचम भाव में शुभ है, उस पर सूर्य व शुक्र–दोनों ग्रहों की शुभाशुभ दृष्टियाँ पड़ रही हैं। फलस्वरूप वर्षारम्भ में केन्द्रीय सरकार को विशेष **क्लिष्ट एवं पेचीदा समस्याओं का सामना** रहेगा। मुंथेश शनि दशम भाव में पड़कर वर्ष लग्नेश बुध को विशेष दृष्टि से देख रहा है। जिससे केन्द्रीय गठबन्धन सरकार में कुछ विघटनकारी तत्त्व पैदा होने से राजनीतिक गतिरोध उत्पन्न होने की सम्भावना है।

**५५वें गणतन्त्र दिवस** (२६ जन., २००४ ई.) की कुण्डली में **मकर लग्न** उदित हुआ है। जबकि **नववर्ष प्रवेश कुण्डली में** भी यही लग्न उदित है। जिससे यही लक्षित होता है कि निकट भविष्य में भारत एक सुदृढ़ आर्थिक एवं सैन्य शक्ति के रूप में उभर कर आएगा। नवम भाव में मुंथा होने से सत्तारूढ़ सरकार देश के विकास के लिए बहुमुखी नवीन योजनाएं बनाएगी, परन्तु **मुंथेश (बुध) द्वादश** भाव में होने से तथा उस पर गुरू–शनि आदि ग्रहों की दृष्टि पड़ने से विभिन्न विकास योजनाओं के क्रियान्वन में विघ्न, बाधाएँ अधिक होंगी। भ्रष्टाचार, चोरी, जालसाजी, स्वार्थपरता एवं राजनेताओं का अपने दायित्व की प्रतिबद्धता में कमी के कारण अधिकांश विकास सम्बन्धी कार्यों का लाभ सामान्य लोगों तक नहीं पहुँच पाएगा। चतुर्थ भाव में **मंगल–राहु का योग** होने से कहीं उपयोगी वर्षा की कमी रहे, तो कहीं अति वर्षा से बाढ़ आदि का प्राकृतिक प्रकोप होने से अनाज आदि की पैदावार में कमी होगी। सामान्य लोगों में भय, दुःख, पीड़ा एवं असन्तोष होगा—

**राहुरंगारकश्च राशि ऋक्षगतौ तदा।**
**महाभयं च सस्यानां च न वृष्टि प्रजायते॥**

**स्वतन्त्र भारत** के ५८वें वर्ष (१५ अग. २००४ ई.) की कुण्डली में **बृश्चिक लग्न** उदित है। कुण्डली में सभी ग्रह राहु–केतु के मध्य संचरित होने से **कालसर्प** योग बना हुआ है, तथा वर्ष की मुंथा भी चतुर्थ भाव में पड़ना तथा मुंथा पर मंगल व गुरू की संयुक्त दृष्टियाँ पड़ने से **१५ अगस्त, २००४ ई.** के बाद का समय केन्द्रीय भारत **सरकार के लिए चुनौतियों से भरा एवं अग्नि–परीक्षा जैसा होगा।** विभिन्न पार्टियों में उथल–पुथल के बाद नए **राजनीतिक गठजोड़** उभर कर आएँगे।

## सम्वत् २०६१ में ग्रह गोचर अनुसार भारत का घटनाक्रम

वर्ष २००४ ई. के प्रारम्भ से ही **९ जनवरी से २ फरवरी** तक **गुरू–शुक्र** के मध्य **समसप्तक** योग बना हुआ है, जिससे उत्तरप्रदेश (अयोध्या), मध्यप्रदेश, बिहार, असम आदि के पूर्वी क्षेत्रों में तथा जम्मू–कश्मीर के पश्चिमोत्तर भागों में व्यापक हिंसा, अग्निकाण्ड, उपद्रव एवं साम्प्रदायिक घटनाएँ अधिक घटित हों। राजनेताओं के मध्य भी विरोध, द्वेष एवं टकराव पैदा होंगे। सीमाओं पर सैनिक मुठभेड़, हिंसक एवं विस्फोटक घटनाएं होने के संकेत हैं।

**यदा सौरि भौमे सुरराज मंत्री–भार्गवश्च यदैक राशौ समसप्तके वा।**
**अयोध्या, मध्यदेशे लंकापुरे पूर्वस्यां च क्षुधाभयं शस्त्रं करोति॥**

माघ मास (८ जन. से ६ फर.) के मध्य **पाँच गुरुवार** होने से कहीं पश्चिमी प्रदेशों में एवं देश की पश्चिमी सीमाओं पर आतंकवादी एवं विस्फोटक घटनाएँ, जघन्य हत्याएँ, उपद्रव एवं विस्फोटक घटनाएं घटित होने के संकेत हैं–

**यत्र मासे पंचवाराः जायन्ते च बृहस्पतेः।**
**विग्रहः पश्चिमे देशे खड्ग युद्धं च जायते॥**

25 जन. से 10 मार्च तक मंगल–राहु का योग तथा 29 फर. से मेष राशि पर ही मंगल, शुक्र एवं राहु का योग रहने से **विभिन्न राजनीतिक पार्टियों के** मध्य विरोध एवं टकराव की स्थिति बने। आगे 9 मार्च से 25 मार्च तक बुध मीन (नीच) राशि में आने से राजनेताओं एवं प्रजा के बीच टकराव एवं विरोध बढ़ेगा। कहीं उपद्रव जन–आन्दोलन एवं टकराव बढ़ने के योग होंगे। पार्टियों के मध्य कुछ नए गठजोड़ भी बनेंगे।

**धनु मीने बुधोयाति मारयेत् तु मृगान् गजान्।**
**राजा विरोध कृत् तत्र चान्यथा न भविष्यति॥**

मृगों, हाथियों एवं अन्य चौपायों की हानि होगी।

चैत्रमास (७ मार्च से ५ अप्रैल) में ५ रविवार होने से कहीं दुर्भिक्ष, छत्रभंग, या मन्त्रिमण्डल में विशेष परिवर्तन, युद्ध–भय एवं हिंसक घटनाएं होने के संकेत हैं–

**यत्रमासे रावेवारा जायन्ते पंचसततम्।**
**दुर्भिक्षं छत्रभंग स्यात् दारुते महद्भयम्॥**

अनाज आदि आवश्यक वस्तुओं के मूल्यों में अत्यधिक तेज़ी के कारण सामान्य लोगों में असन्तोष एवं विक्षोभ की भावनाएं रहेंगी। आगे वैशाख मास में (६ अप्रैल से ४ मई) के मध्य **पाँच मंगलवारों का** होना किसी प्रधाननेता के अपदस्थ या आकस्मिक मृत्यु होने के संकेत हैं। कहीं उपद्रव, अग्निकाण्ड व हिंसक घटनाएँ घटित होने की भी संभावनाएँ होंगी। १ मई को **सूर्य–राहु मध्ये अंशात्मक युति** तथा २७ अप्रैल. से १३ जून के. मध्य **मंगल–शनि** का योग **मिथुन राशि पर होने** से मध्य प्रदेश, उत्तर प्रदेश (विशेषकर अयोध्या), असम, गुजरात, एवं जम्मू–कश्मीर के उत्तर–पश्चिमी भागों में विस्फोटक घटनाएँ, सीमाओं पर युद्ध, आन्तरिक उपद्रव, जनांदोलन आदि हिंसक घटनाएं घटित होने की सम्भावनाएँ होंगी।

**मिथुने च यदा सौरि दुर्भिक्षं तत्र रौखम्। पूर्व पश्चिमे दारुणं युद्धं नृपाणां च महद्भयम्।**

**कालसर्प योग**—१९ मई से १७ अक्तू. के मध्य गोचरवश अनेक बार कालसर्प योग का प्रभाव रहेगा। फलस्वरूप इस अवधि में देश के विभिन्न प्रान्तों में राजनेताओं के मध्य विघटन की स्थिति बनेगी। कुछ नए राजनीतिक संगठन एवं गठबन्धन उभरेंगे। सत्तारूढ़ प्रमुख भाजपा पार्टी में भी पारस्परिक असन्तोष एवं आन्तरिक विरोध के तत्त्व उभरने लगेंगे तथा समन्वय की कमी होगी। राजनीतिक अस्थिरता के कारण सामान्य लोगों में भय, दुविधा, विक्षोभ, संदेह एवं आक्रोश की भावनाएं रहेंगी।

**१४ जून से ३० जुलाई** के मध्य वर्ष का मन्त्री मंगल नीच राशि (कर्क) में जनोपयोगी वस्तुओं की कीमतों में अत्यधिक वृद्धि से सामान्य लोगों में अत्याधिक रोष एवं क्रोध की भावनाएँ बढ़ेंगी। राजनेताओं के प्रति विश्वास में कमी आएगी।

**खप्पर योग**—जब चान्द्र मासों में क्रमशः **पांच शनिवार, पाँच रविवार** एवं **पांच मंगलवार** पड़ते हो, तब **खप्पर योग** बनता है। यह स्थिति प्रथम श्रावण (३ जुला.) से लेकर भाद्रपद मास (२८ सितं.) तक की अवधि में बन रही है, इस काल अवधि में सत्तारूढ़ **गठबन्धन सरकार** को गम्भीर संकटों का सामना करना पड़ सकता है। कहीं राजनीतिक गतिरोध उत्पन्न हो सकता है। सीमा पार से आतंकवादी गतिविधियों में तेजी आने की सम्भावना है। **भाद्रपद मास** में **पांच मंगलवार** होने से **किसी मूर्धन्य** नेता के अपदस्थ या आकस्मिक निधन होने के समाचार मिल सकते हैं।

**२७ अगस्त** से **गुरू अतिचार** गति से कन्या राशि में प्रविष्ट होगा। जिससे देश में कहीं अनाज की कमी, पेयजल का संकट, तो कहीं अत्यधिक वृष्टि के कारण बाढ़ आदि की स्थिति पैदा हो सकती है। प्रजा में भय, अशान्ति एवं उपद्रव आदि होंगे। चैत्र, वैशाख आदि में राजस्थान, झारखण्ड, मिजोरम, दिल्ली, मध्य प्रदेश आदि राज्यों में छत्रभंग अशान्ति आदि उत्पन्न होने की आंशका रहे। घी, तैल, चावल, गेहूँ आदि अनाज में तेज़ी हो।

**यदा सौम्यग्रहकोऽपि अतिचारोपजायते। दुर्भिक्षं नृपपीड़ा च शुभ दृश्यते क्वचित्॥**
**मरुदेशे छत्रभंगश्चैत्रेवा माधवे भवेत्। गोधूमघृत तैलानि महर्घाणि समादिशत्॥**

२४ अक्तूबर से १६ नवम्बर के मध्य **गुरू–शुक्र का योग कन्या** राशि में रहेगा। तथा ८ नवं. से शनि भी **कर्क राशि** में **वक्री** होगा। जिससे राजनैतिक क्षेत्रों में उथल–पुथल, केन्द्रीय मन्त्रिमण्डल में नए परिवर्तित गठजोड़ देखने को मिलेंगे। कहीं अनाज, पेयजल एवं उपद्रव, प्राकृतिक प्रकोपों से भय एवं हानि होने के संकेत हैं–

**यदा क्रूरग्रहो वक्री हि अतिचारी सौम्यकः। पीड़ा व्याधि भयं तत्र दुर्भिक्षं राज्यविग्रहम्॥**

केन्द्र में राजनीतिक गतिरोध तथा राजनेताओं में परस्पर टकराव एवं विरोध पैदा होगा।

**मार्गशीर्ष** (२७ नवं. से २६ दिसं. तक) मास में 5 शनिवार एवं रविवार तथा पौष (२७ दिसं. से २५ जन. २००५ ई.) के मध्य पुनः **पांच मंगलवार होने से केन्द्रीय मन्त्रिमण्डल में तथा सत्ता के वर्तमान स्वरूप में परिवर्तन के संकेत** हैं। जम्मू–कश्मीर, असम आदि सीमावर्ती प्रदेशों में कई स्थलों पर हिंसक एवं विस्फोटक घटनाओं की भी संभावना रहेगी।

स्वतन्त्र भारत के ५८वें वर्ष की कुण्डली में बृश्चिक (स्थिर) लग्न है तथा वर्ष लग्नेश मंगल दशम भाव में गुरू, बुध शुभ ग्रहों से युक्त होकर मुंथा एवं मुंथेश शनि से दृष्ट है। फलस्वरूप राजनीतिक उथल–पुथल के बावजूद भारतवर्ष आर्थिक एवं मध्यस्तरीय उद्योगों के विकास में विशेष उन्नति करेगा। विदेश नीति के अन्तर्गत अमेरिका, रूस, चीन, अफ़गानिस्तान, नेपाल, भूटान, जापान, जर्मनी, ब्रिटेन, इज़रायल आदि देशों के साथ राजनैतिक सम्बन्ध बेहतर होंगे। पाकिस्तान के साथ अल्पकालिक सुधारों के बावजूद सम्बन्ध तनावपूर्ण रहेंगे।

# भारत के प्रमुख राजनैतिक दल

**भाजपा गठबन्धन की शपथ कालीन कुण्डली १९ अक्तू. १९९९ ई.**




**भाजपा अध्यक्ष प्रधानमन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी**




उपरोक्त भाजपा की शपथकालीन कुण्डली स्थिर लग्न (राशि बृश्चिक) में उदित है। ध्यान रहे, भाजपा प्रधानमन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी की भी यही जन्म राशि है। **शपथकाल** कुण्डली में राशि स्वामी मंगल द्वितीय भाव में मित्रक्षेत्री होकर गुरू की स्वगृही दृष्टि को प्राप्त है। कुण्डली में ग्रह स्थिति का अनुशीलन करके हमने संवत् २०५८ (पृष्ठ 59) में स्पष्टतः भविष्य कथन किया था कि **''अनेक चुनौतियों के बावजूद गठबन्धन भाजपा सरकार अपना निर्धारित कार्यकाल पूरा कर हेगी तथा उ.प्र., राज., पंजाब, हि.प्र. आदि''** प्रदेशों में भाजपा की लोकप्रियता को ठेस पहुँचे! (पृष्ठ 59) यह तथ्य सर्व विदित है कि भाजपा गठबन्धन द्वारा भाग्यवश सन् २००४ ई० पर्यन्त अपना शासनकाल पूरा करने की प्रबल सम्भावना होगी। परन्तु आगामी वर्ष भाजपा उदित राशि स्वामी मंगल, 14 जून 2004 ई० **को नीच राशि (कर्क) में आ जाने** से भाजपा घटक के कुछ सक्रिय एवं प्रमुख सदस्यों में परस्पर वैचारिक मतभेद उभरकर आने की सम्भावना है। जिसका प्रभाव भाजपा की प्रतिष्ठा एवं लोकप्रियता पर भी अवश्य पड़ेगा। तदर्थ आने वाले लोकसभा एवं विधानसभा के चुनावों में कई प्रदेशों में भाजपा की प्रतिष्ठा को गहरी ठेस पहुँचेगी तथा उनकी आशा के विपरीत अपेक्षाकृत कम सीटों पर ही विजय प्राप्त होगी। परन्तु यदि चुनावों में विलम्ब होगा, तो लोकसभा के चुनावों में कुछ स्थलों पर आश्चर्यजनक एवं आकस्मिक सफलताएं भी मिलेंगी।

**प्रधानमन्त्री श्री अटल बिहारी जी** की जन्मकुण्डली पड़े ग्रहों के अनुसार उनकी कुण्डली में कुछ बड़े प्रबल योग पड़े हुए हैं। जैसे केन्द्र एवं लग्नगत शनि उच्च राशि का होने से राजयोग कारक है।

**स्वोच्चे स्वकीय भवने क्षितिपाल तुल्यो।**
**लग्नेऽर्कजे भवति देशपुराधिनाथः॥ (फलदीपिका)**

इसके अतिरिक्त यह योग **पंचमहापुरूष** योगों के अन्तर्गत **शशक योग** भी बनता है। दशम भाव में राहु होने से जातक लोकसमूहों में अग्रणी, बुद्धिमान्, महामन्त्री एवं राजनीति में सफल रहता है। (श्री महात्मा गाँधी जी की कुण्डली में भी दशम भावस्थ कर्क का राहु था।) वर्तमान में श्री वाजपेयी जी को गुरू मध्ये गुरू की अन्तर्दशा चल रही है जोकि 8 अप्रैल, 2004 ई० तक रहेगी। इस **अवधि में व्यक्तिगत तौर पर उनकी मान–प्रतिष्ठा में विश्वस्तरीय वृद्धि होगी।** यदि इस अवधि में वह लोकसभा का चुनाव लड़ते हैं, तो उनकी जीत निश्चित लगती है। श्री वाजपेयी की जन्मकुण्डली की विस्तृत समीक्षा हमारी पुस्तक **ज्योतिष तत्त्व** फलित (भाग–दो) में देख सकते हैं॥ 6 सितं. 2004 ई० से गोचरवश कर्क के शनि में उनकी कुण्डली के सप्तम भाव एवं नाम राशि (मेष) पर शनि की विशेष दशम दृष्टि होने से उनको स्वास्थ्य एवं पार्टी सम्बन्धी अनेक क्लिष्ट समस्याओं का सामना होगा। स्वास्थ्य सम्बन्ध में भी विशेष सावधानी की आवश्यकता होगी। (6) सितं. 2004 ई० के बाद स्वास्थ्य के लिए अरिष्टकर रहेगा।

**कुण्डली कांग्रेस पार्टी**




**कुण्डली श्रीमती सोनिया गाँधी**




कांग्रेस पार्टी की यथोपलब्ध कुण्डली में धनु लग्न उदित है। वर्तमान काल में राशि स्वामी गुरू लग्न से नवम् (भाग्य स्थान) में तथा जन्म राशि (मेष) से त्रिकोण पंचम भाव (प्रशासनिक बुद्धि) में संचार कर रहा है। **पंचम भाव** में चन्द्रमा नीच राशिगत शनि युक्त होने पर भी लग्नेश गुरू द्वारा दृष्ट होने से प्रशासनिक बुद्धि में वृद्धिकारक है। **फलस्वरूप** निकट भविष्य में कांग्रेस पार्टी का वर्चस्व बढ़ने के योग हैं। आगामी लोकसभा चुनावों में अपनी विरोधी पार्टियों की अपेक्षा अधिक सीटों पर कामयाब रहेगी। **श्रीमती सोनिया गाँधी की जन्म कुण्डली** में शनि–मंगल के मध्य षडाष्टकं योग बना हुआ है। परन्तु चन्द्रमा पर गुरू की विशेष दृष्टि तथा राशि–स्वामी बुध का पंचम भाव में बुध–आदित्य योग होना तथा

चतुर्थ भाव (केन्द्र) में शुक्र का स्वगृही होकर **मालव्यं योग** बनने से जातिका को नेतृत्व के गुण, उच्चपद की प्राप्ति, मान–प्रतिष्ठा एवं लोकप्रियता प्रदान करवाने में सफल होंगे। आगामी **लोकसभा चुनावों** में श्रीमती सोनिया गाँधी तथा उनकी पार्टी के सदस्य भाजपा की अपेक्षा अधिक सीटों पर कामयाब होकर निकलेगी। (19) फर. 2004 ई० तक बुध मध्ये चन्द्र दशा अत्यन्त संघर्षपूर्ण रहेगा। 22 अप्रैल, 2004 ई० के बाद 19–2–2005 ई० तक की समयावधि में विशेष शुभफल घटित होंगे। प्रधानमन्त्री बनने की सम्भावना भी हो सकती है।

## भारत के कुछ मुख्य प्रान्त

**हिमाचल प्रदेश**—५५वें गणतन्त्र दिवस की कुण्डली में इसकी प्रभाव राशि (मीन) पर चन्द्र की स्थिति तथा मुंथा की शुभ दृष्टि है। फलस्वरूप वर्तमान कांग्रेस राज्य सरकार राज्य के विकास कार्यों की ओर विशेष ध्यान देगी। विशेषकर शिक्षा, विद्युत्, पर्यटन, कम्प्यूटर एवं तकनीकी शिक्षा, इंजीनियरिंग, फल–उद्योग, दूर–संचार, सड़क–परिवहन, स्वास्थ्य एवं चिकित्सा, पेयजल, खाद्य एवं आपूर्ति आदि क्षेत्रों की ओर विशेष ध्यान देगी। भ्रष्टाचार, बेरोज़गारी, महँगाई आदि जनोपयोगी समस्याओं के समाधान हेतु भी कुछ उपयोगी कदम उठाये जाएँगे। किसानों एवं लघु उद्योगों को ऋण प्रदान की व्यवस्था एवं बहुमुखी उपयोगी योजनाएँ बनाई जाएगी, परन्तु साधारण लोगों तक उनका अधिक लाभ नहीं मिल पाएगा। २७ अगस्त के बाद गुरु की स्वगृही दृष्टि होने से राज्य में उल्लेखनीय उन्नति होने के योग हैं। १३ जन., २००५ ई. से शनि की वक्र दृष्टि होने से प्राकृतिक आपदाओं एवं दुर्घटनाओं आदि से कहीं जन–धन हानि होने के संकेत हैं। आगामी लोकसभा चुनावों में कांग्रेस व भाजपा को लगभग बराबर सीटें प्राप्त होने के योग हैं।

**पंजाब**—प्रभाव राशि मीन तथा प्रसिद्ध राशि कन्या है। 6 सितं. तक शनि की दृष्टि रहेगी। गणतन्त्र दिवस तथा जगत् लग्न कुण्डली में ग्रहस्थिति अनुसार कांग्रेस सरकार को आगामी वर्ष लोकसभा चुनावों में लोगों के आक्रोश व विरोध का सामना करना पड़ेगा। ''गतवर्ष इसी कालम में पृष्ठ 67 पर पंजाब के बारे में की हुई भविष्यवाणियां ईश्वर कृपावश अक्षरशः सत्य प्रामाणित हुईं।'' आगामी वर्ष टैक्स वृद्धि, बिजली–पानी के मूल्यों में वृद्धि तथा ला–आर्डर (लूटमार, डकैती) की समस्याओं के कारण वर्तमान कांग्रेस सरकार को इसका नतीजा लोकसभा चुनावों में हार के रूप में चुकाना पड़ेगा। प्रधाननेता को राजनैतिक, सामाजिक तौर पर विरोध का सामना करना पड़ेगा। पार्टी में आन्तरिक कलह, छोटे व्यापारियों के विरोध तथा सत्तारूढ़ कांग्रेस का विपक्षी दलों के साथ टकराव के कारण स्थिति तनावपूर्ण रहेगी तथा विकास कार्यों में बाधाएं पड़ेंगी। आवश्यक जनपयोगी वस्तुओं के मूल्यों में आशातीत वृद्धि के कारण साधारण जन परेशान एवं दुःखी रहेंगे।

**हरियाणा**—प्रभाव राशि मिथुन है। गणतन्त्र दिवस कुण्डली में यह राशि षष्ठ स्थान में आई है। शनि साढ़ेसति का प्रभाव तथा बुध की स्वगृही दृष्टि है। प्रधान नेता के समक्ष अनेक चुनौतियां होंगी। विभिन्न योजनाओं का लाभ सामान्यें लोगों तक नहीं पहुँच पाएगा। साधारण लोगों तथा किसानों के विरोध के कारण, आगामी लोकसभा चुनावों में चौटाला सरकार को आपेक्षित सफलता नहीं मिल पाएगी। कांग्रेस और भाजपा लाभ में रहेंगी।

**जम्मू–कश्मीर**—प्रभाव राशि तुला है। सारा वर्ष केतु के संचार तथा 58वें वर्ष की स्वतन्त्र कुं. में द्वादश भाव में राशि आने से राज्य में मुफ्ती सरकार को अनेक आर्थिक, राजनैतिक, सामाजिक विषमताओं का सामना करना पड़ेगा। शान्ति प्रयासों को आतंकवादी विफल बनाने के लिए अनेक विध्वंसक एवं उपद्रवी कार्यवाहियां करेंगे, परन्तु सैनिकों का उन पर दबाव बढ़ेगा। असामयिक वर्ष तथा ओलावृष्टि आदि से ऋतु की अनेक फसलों को हानि पहुँचेगी। सीमा प्रान्त पर पाकिस्तान के कुटिल प्रयासों पर विशेष ध्यान देना होगा, अन्यथा यहां आतंकवाद को समाप्त न किया जा सकेगा। कश्मीर मुद्दे के कारण भारत–पाक वार्ता में कोई विशेष प्रगति नहीं हो सकेगी।

**दिल्ली**—इसकी प्रभाव राशि मकर है। गणतन्त्र दिवस कुण्डली में मकर लग्न ही उदित हुआ है। सूर्य–शनि के मध्य षडाष्टक योग सत्तारूढ़ तथा विपक्षी पार्टी के मध्य जबरदस्त टकराव का ही द्योतक है। भाजपा के प्रभाव में वृद्धि होगी। राज्य एवं केन्द्रीय सरकार द्वारा कुछ नई योजनाओं को क्रियान्वित किया जाएगा, जिससे जनता को लाभ पहुँचेगा। बिजली, पानी, ट्रैफिक आदि समस्याएं गम्भीर रूप धारण कर लेंगी। कांग्रेस की प्रतिष्ठा घटेगी। परन्तु लोकसभा चुनावों में बराबर की टक्कर होगी।

**उत्तर प्रदेश**—गणतन्त्र कुण्डली में इसकी प्रभाव राशि धनु पर बुध की स्थिति तथा उन पर शनि, गुरु की दृष्टि के फलस्वरूप इस प्रदेश का राजनैतिक तनावपूर्ण एवं विक्षुब्ध रहेगा। विरोध एवं गुटबन्दी के बावजूद मुलायम सरकार अभी आगामी वर्ष लोकसभा चुनावों तक येन–केन चलती रहेगी। परन्तु लोकसभा चुनावों के बाद 1–2 मास के भीतर ही राज–सत्ता में उथल–पुथल होगी तथा नए चुनाव कराने पड़ सकते हैं।

**राजस्थान**—प्रभाव राशि कर्क है। नाम राशि तुला है। प्रसिद्ध राशि पर केतु का संचार तथा प्रभाव राशि पर शनि साढ़ेसति के प्रभाव के कारण प्रधान नेता के लिए समय शुभ नहीं है। कांग्रेस सरकार को विधानसभा में हार तथा लोकसभा चुनावों में साधारण सफलता प्राप्त होगी। कुछ क्षेत्रीय एवं किसानों के दल भी उभर कर सफलता प्राप्त करेंगे तथा निर्णायक तत्त्व बनेंगे। आगामी वर्ष विषम अथवा कम वर्षा के संकेत हैं। सावधान रहें।

उपरोक्त भविष्यवाणियां गोचर ग्रहों के संचार संकेतों के आधार पर अपनी अल्प बुद्धि के अनुसार लिपिबद्ध की गई हैं। वास्तव में सर्वश्रेष्ठ भविष्यवेता एवं सर्वज्ञ स्वयं विधाता ही है—

फलानि ग्रहसंचारेण सूचयन्ति मनीषिणः। को वक्तः तारतम्यस्य वेधसं विना॥

लिपिबद्ध : **पं. पन्ना लाल शर्मा. पंचांगकर्त्ता**
**आश्विन शुक्ल प्रति., शुक्रवार दिन. 26 सितं., 2003 ई.** **जालन्धर। फोन : 2457959**

